श्रीः

# सत्यासत्य निर्णय

जिसको

लाला मुसद्दीलाल ज़मींदार
साकिन् निरपड़ा
ज़िला मेरट
ने

सर्व्व साधारण के हित के लिये
प्रकाशित किया

# SATYASATYA NIRNAYA

BY

LALA MUSADDI LALL ZAMINDAR
*NIRPARA Dt. MEERUT.*

सम्वत् १९६७



मूल्य प्रति पुस्तक दाम ।=)

प्रथमावृत्ति १००० पुस्तक

Printed by Pandit Ishwari Pra
"Shri Vilweshwar" Press
MEERU

॥ ओं ॥

# भूमिका

मैं अपने ईश्वर परमात्मा को नमस्कार कर के लिखना आरम्भ करता हूं कि जिसका प्रयोजन मुख्य यह है कि सत्प्रवृत्ति प्रचलित हो, असत्प्रवृत्ति दूर हो, यद्यपि मैं इस योग्य नहीं हूं तथापि बहुत सी बातों के देखने से अत्यन्त खेद होता है अतएव उन का स्वरूप दिखलाना आवश्यकीय कार्य समझा गया और इस लेख से मेरी इच्छा किसी की बुराई वा अपनी बड़ाई अथवा लोभ वा ईर्षा आदि का नहीं है किन्तु सर्व साधारण को धर्म पर आरूढ़ रहने से असली लाभ से है, जहां तक हो सकेगा पाठ भी सङ्कुचित किया जावेगा। क्यों कि इस प्रबन्ध का प्रभाव दयानन्दी भाइयों पर अधिक पड़ता है इस लिये उन से और प्रत्येक मतावलम्बियों से प्रार्थना करता हूं कि मुझ को तुच्छ बुद्धि जान कर क्षमा करें 'जैसे हंस पानी से दूध लेता है इसी प्रकार गुण लेकर अव[illegible] त्याग दें, और जो भूल समझी

जावे उसे लिख भेजें, मैं आशा करता हूं जो महात्मा पक्षरहित हो कर निर्दोष दृष्टि से पढ़ेंगे वे अवश्य प्रसन्न होंगे, और यदि कोई अशुद्धि दृष्टि आवे तो कृपा कर के लिख भेजें, मैं प्रतिज्ञा करता हूं कि जो विद्वान् पुरुष शास्त्रों के प्रमाणों से समझावेंगे अवश्य स्वीकार किया जावेगा, क्योंकि आत्मा को पक्ष से हानि और निर्पक्षता से लाभ होता है। मैं इस लेख को अपनी बुद्धि वा तर्क और शास्त्रों के प्रमाण से भली भांति प्रमाण दे कर दिखलाऊंगा। और प्रमाण उन शास्त्रों के दिये जायेंगे जिन को समाजी भाई अङ्गीकार करते हैं॥ शान्तिः ३॥

सब महाशयों का शुभ चिन्तक,

**मुसद्दीलाल, ज़मींदार,**

**निरपड़ा-मेरठ.**

॥ ओ३म् ॥

# अथ

# ॥ सत्यासत्य निर्णय ॥

## प्रथम वर्णन

## ॥ शूद्र संस्कार विषय ॥

हमारे समाजी भाई आजकल इस बात पर बहुत दबाव देरहे हैं कि शूद्रादि जाति से खान पान सम्बन्ध करने में कोई हानि नहीं है, और ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्यों की नाई वेद पढ़ने में भी कोई हानि नहीं है, बतलाते केवल इतना ही हैं, कि आचरण ठीक २ हों। और इसी प्रकार अन्य मतावलम्बियों में भी कुछ कुछ इस का प्रभाव पड़ा है, परन्तु मेरी सम्मति में यह बात शास्त्रों के और न्याय प्रवृत्ति के अत्यन्त विपरीत है, जिस को मैं अपनी बुद्धि और तर्कों तथा शास्त्रों के प्रमाणों से भली भांति प्रमाण दे कर दिखलाता हूं, और जो वे लोग प्रश्न पैदा करते हैं, उन के उत्तर विनय के साथ प्रत्यक्ष करता हूं ॥

**प्रथम प्रश्न**—यह करते हैं कि बिना ऐसा किये मेल मिलाप और सच्चा प्रेम नहीं होसक्ता ॥

**उत्तर**—यह ख़याल बिलकुल ग़लत है कि ख़ास सगे भाइयों और ख़ास सम्बन्धियों वा ख़ास मज़हबी भाइयों में हर तरहके फ़िसाद झगड़े हो रहे हैं और ग़ैरों से महुब्बत इस के देखने

से साबित हो गया कि खान पान सम्बन्ध आदि से मेल नहीं हो सकता बल्कि मेल मिलाप की रीति यह है, कि सब से इमान्दारी और परोपकार का बर्ताव करें और सब का मान सम्मान यथायोग्य करें और दिलो, जान, माल, असबाब से सब को नफ़ा पहुंचावें, ऐसा करने से हम वायदा करते हैं कि ज़रूर ही मेल होगा ॥

**द्वितीय प्रश्न**—यह करते हैं, मुसलमान, ईसाई सब को मिलाकर मज़हब की तरक्की करते हैं इसी तरह हमको भी करनी चाहिये ॥

**उत्तर**—उन लोगों के मज़हब में वह बात रायज़ है हिन्दू मज़हब में नहीं अतएव नहीं करनी चाहिये जैसे वह मांस को पसन्द करते हैं ।

इसी तरह और बहुत सी बातें पाई जाती हैं कि जिन को वह पसन्द करते हैं और आप उन को ना पसन्द ॥

**तृतीय प्रश्न**—वह कहते हैं बिदून ऐसा किये मज़हब की तरक्की नहीं होगी ॥

**उत्तर**—क्या तरक्की से यह मुराद है कि धर्म्म को भ्रष्ट कर दिया जावे और शास्त्रों की मर्यादा बिगाड़ दी जावे हर्गिज़ नहीं विचारिये जब धर्म बिगड़ गया हम स्वयं भ्रष्ट हो गये तो औरों से तरक्की की उम्मेद कब हो सक्ती है तरक्की उस का नाम है कि हर एक को उपदेश दिया जावे और हमदर्दी की जावे धर्म्म करना उपदेश सुनना मने नहीं है अलबत्ता तरीक़ा बर्ताव ज़रूर जुदा २ होना चाहिये जैसे माता (वाल्दा) भगिनी (बहिन) पुत्री (बेटी) सब एक ही क़िस्म हैं और हाड़ मांस चर्म सब में

एक सा है (परन्तु तरीक़ा) बर्ताव सबसे पृथक् २ करना पड़ता है ऐसा ही करने से नफ़ा होता है बाक़ी नुक़सान ॥

**चतुर्थ प्रश्न**—यह करते हैं कि जो मनुष्य खुदग़र्ज़ हैं वह इस को नहीं मानते ॥

**उत्तर**—खुदग़र्ज़ी इस का नाम है कि अपना नफ़ा चाहें दूसरों का नुक़सान खुदग़र्ज़ी इस का नाम नहीं है कि स्वयम् धर्म्म पर आरूढ़ रहें औरों को क़ायम राखे और जिस प्रकार से आचार्य कहते चले आये हैं उसी प्रकार से उपदेश वग़ैरह दिया जावे बल्कि खुदग़र्ज़ी इसीं का नाम है कि जैसा आज कल देखने में आ रहा है यानी चाहे सैकड़ों वर्ष की रिस्तेदारी मेल मुलाक़ात जाती रहो मगर एक पैसे की कसर खाना मन्ज़ूर न हो और चाहे दूसरों का सैकड़ों रुपये का नुक़सान क्यों न हो मगर अपना एक रुपये का फ़ायदा हुआ चाहिये चाहे कोई कितनी खुशामद करो मगर रियायत करना खिलाफ़ आदत है क्योंकि इस को अपना नुक़सान समझा जाता है हां अलबत्ता शास्त्रों के हाथ लगाना मूर्त्ति पूजन करना यज्ञोपवीत संस्कार आदि करने में कोई हरज नहीं क्योंकि अपने पल्ले से तो कुछ खुलता ही नहीं हाय अफ़सोस जो धर्म्म जीव का खास नफ़ा करने वाला है उस की ऐसी कम क़दरी ॥

**पञ्चम प्रश्न**—यह है कि पहले सब एक थे, वर्ण बाद गुण कर्म देख कर किये गये ।

**उत्तर**—यह ठीक नहीं बस शास्त्रों से बखूबी साबित है कि वर्ण प्रथम से ही हैं क्योंकि वेदों में जगह जगह चारों वर्णों का ज़िक्र है, यह किसी जगह नहीं लिखा कि अगाड़ी वर्ण होंगे,

उन की ऐसी हालत होगी, दूसरी यह बात बखूबी साबित करती है कि गुण कर्म अव्वल ही से जीव के साथ हैं ऐसा कोई नहीं कहता कि गुण कर्म सृष्टि के आदि में नहीं थे, जब शुरू से गुण कर्म्म हैं उसी के अनुसार जन्म हुआ और उसी मुआफ़िक़ वर्ण ॥

षष्ठम् प्रश्न—यह करते हैं जब के गुण कर्म्म बिगड़ने से ब्राह्मण पतित किया गया और मुसलमान कहाया तो इसी तरह जो मुसलमान ब्राह्मण के गुण कर्म्म करे उस को ब्राह्मण क्यों न कहा जावे, और क्यों शामिल न किया जावे, और यही सवाल सत्यार्थ-प्रकाश में भी किया है ॥

उत्तर—अब तो खास मुसलमान लफ़्ज़ लिखने से उन को बरग़िलान करने का नतीजा है दूसरे जो ब्राह्मण शूद्र होगया उस को गुण कर्म्म की अपेक्षा शूद्र कहेंगे, परन्तु रक्त वीर्य की शुद्धि की वजह से उस में वह ताक़त है कि उसको उसी जन्म में दण्ड वग़ैरह देकर शामिल कर सकते हैं, ऐसे ही जो शूद्र गुण कर्म से ब्राह्मण कहा जाता है, उसके रक्त वीर्य की जो शक्ति है उस की वजह से वह ब्राह्मणों में शामिल न किया जावेगा कि मतलब यह है कि माननीय पुरुष होवेगा कि जिस के गुण कर्म्म भी उम्दा हों और शुद्ध रक्त वीर्य से उत्पन्न हुआ हो, और जिस की दोनों हालतों में से एक गिरी होगी वह किसी तरह माननीय नहीं हो सकता ।

जैसा कि सत्यार्थ-प्रकाश पृष्ठ २७८ में लिखा है कि जो सौ वर्ष का है और वेदों से ना वाफ़िक़ (अनभिज्ञ) है ? और बीस वर्ष का वाफ़िक़ (भिज्ञ) है तो वही बड़ा है, इस मिसाल से बखूबी साबित होगाया कि वह बड़ाई छुटाई गुण, अपेक्षा है न कि

उम्र अपेक्षा क्योंकि उम्र तो किसी हालत में छोटी बड़ी नहीं हो सकती यानी सौ वर्ष का बीस वर्ष वाले से किसी तरह छोटा नहीं हो सक्ता, इसी तरह ब्राह्मण शूद्र गुण अपेक्षा कहा जावेगा बाक़ी रक्त वीर्य का ज़रूर ख़याल करना होगा और रक्त वीर्य की प्रवलता अगाड़ी शास्त्रों के प्रमाण से बख़ूबी साबित करके दिखलाई जावेगी हम प्रत्यक्ष देख रहे हैं कि जो क़ौम से जाट हैं उन के गुण स्वभाव जुदे बैश्य के जुदे मुसलमान के जुदे भङ्गी चमारों के जुदे २ हैं, ब्राह्मणों के जुदे, फिर न मालूम शास्त्रों और प्रमाण न्याय के ख़िलाफ़ क्यों सही को ग़लती कहा जा रहा है।

अब हम यह दिखलाते हैं कि सत्यार्थ प्रकाश में पृष्ठ ७४ से ७८ तक शूद्र को वेद पढ़ने के विषय और पृष्ठ ८७ से लगाय ६४ तक वर्ण व्यवस्था विषय शास्त्रों के प्रमाण देकर पुख़्तगी की उस की असलियत क्या है। अव्वल यह देखना चाहिये कि इसी सत्यार्थ प्रकाश में चन्द जगह और ख़ासकर पृष्ठ ४१ पर इस को निषेध किया और साफ़ लिखा कि शूद्र को अधिकार यज्ञोपवीत वेद मन्त्र का नहीं है जिस का पूरा मतलब अगाड़ी लिखा जावेगा, दूसरे यह भी सुना जाता है कि सत्यार्थप्रकाश की इबारत भी तरमीम होती रहती है इसी लिये ठीक नहीं मालूम हो सकता कि ख़ास आचार्य की क्या मनशा थी ऐसी मुस्तबा हालत में कोई ज़रूरत इस मज़मून के बढ़ाने की न थी परन्तु फिर भी हर ख़ास आम की जांच के लिये दिखलाई जाती है इस में जो ज़बानी दो एक सवाल थे वे ऊपर दिखला दिये गये और चन्द शास्त्रों के प्रमाण पृष्ठ ६१ व ६२ व ६३ पर दिये वे इस मज़मून के लिये मामूली ख़याल किये गये इसलिये छोड़ दिये गये, अब सिर्फ़ वे दिखलाये जाते हैं कि जिन को

बहुत पुख्ता बतलाते हैं, अव्वल पृष्ठ ७५ पर यजुर्वेद अध्याय २६ का मन्त्र दूसरा दिखलाया और यही मन्त्र स्वामी दर्शनानन्द की छपी हुई कापियों में देखा गया जिस का मतलब यह है, ईश्वर कहता है कि जैसे मैं सब को उपदेश करता हूं ऐसे ही तुम सब को उपदेश करो इस का मतलब स्वामी दर्शनानन्द आदि (वगैरह) यह लगाते हैं कि वेद का अधिकार सब को पढ़ने का है, और ऐसा ही सत्यार्थ प्रकाश में पुष्ट किया है परन्तु बुद्धिमान विचार सकते हैं कि इस मन्त्र का मतलब उपदेश से है या पढ़ने से, और उपदेश और पढ़ने में किस क़दर फ़र्क़ है-उपदेश वह है कि जिस में मन और कान दो चीज़ों की ज़रूरत होती है पढ़ने में इन दोनों के अलावा हाथ आंख और बहुतसी चीज़ों की ज़रूरत पड़ती है इस लिये इस मन्त्र से यह मतलब किसी हालत में हल नहीं हो सक्ता ॥ और सम्वत् १६३७ में जब पं० हरदयालु स्वामी ज़िला गुड़गांवां तहसील रिवाड़ी वालों से आगरे में स्वामी दयानन्द से शास्त्रार्थ इसी मन्त्र पर हुआ था तब काशीराज श्रीमदीश्वरी प्रसाद नारायणसिंह शर्म्मा जी के राजपौराणिक चतुर्भुज शर्म्मा शास्त्री जी के समक्ष उक्त पंडित जी से दयानन्द मत वालों ने प्रश्न किया था तब इस (यथेमां वाचं कल्याणी) मन्त्र के अर्थ विषय में बड़े २ विद्वानों ने यही अर्थ प्राचीन वेदभाष्यों से सिद्ध कर दिखाया था कि इस मन्त्र का अर्थ जब यजमान यज्ञ समाप्त कर चुके तब ईश्वर से प्रार्थना करे कि हे भगवान मेरा यज्ञ आप की कृपा से पूर्ण हुआ अब मैं ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यादिकों से (अनुद्वेग करी वाणी अर्थात् मीठी वाणी बोलूं यही मेरी प्रार्थना है। यह अर्थ प्राचीन है, और स्वामी जी ने जो इस मन्त्र से शूद्रादिकों को वेद पढ़ने का अधिकार लिखा है सो नहीं, अर्थात् सर्वथा मिथ्या है इस पर

मथुरा जी के प्रसिद्ध पं० श्रीयुत नन्दन जी चौबे १ और श्रीमान् उदयप्रकाश जी शर्म्मा*श्रीयुत स्वामी वृन्दावन जी धीया मण्डी मथुरा, तथा अलवर राजधानी राजकीय पाठशाला ऽध्यापक चतुर्भुज शर्म्मा अलीगढ़ निवासी, श्रीयुत मिहिरचन्द शर्म्मा आदिकों ने उक्त पं० जी के लिखे हुए अर्थ ही को सत्यमाना था, दयानन्द का मिथ्या अर्थ समर्थन किया। इस से यह सिद्ध हो गया कि वेद पढ़ने का अधिकार द्विजाती अर्थात् ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य को है अन्य को नहीं यह वेद की आज्ञा है ॥

पृष्ठ ८७ जाबालि ऋषि आदि के प्रमाण दिये कि वे नीचों से उच्च होगये सो अव्वल तो उन का मतलब ही दूसरा है जैसा समझाया गया वह नहीं है दूसरे ये हवाले पुराणो के हैं जिन को समाजी खुद ही नहीं मानते, तीसरे जो इन पुरानों के मानने वाले हैं उन पर यह सवाल आयद हो सकते हैं इस लिये यह प्रमाण भी दुरुस्त नहीं। पृष्ठ ९० श्लोक ६५ मनु महाराज ने दिखाया है जिस का असली अर्थ तथा सही यह है। ब्राह्मण शूद्रता को प्राप्त हो जाता है और शूद्रता ब्राह्मणता को, क्षत्रिय से उत्पन्न हुआ भी इसी प्रकार और वैसे ही वैश्य से हुआ पुरुष भी अन्य वर्ण को प्राप्त होता है जानना चाहिये और यही अर्थ पं० तुलसीराम समाजी ने किया है—मतलब खुलासा यह है कि ब्राह्मण के वीर्य और शद्रा की योनि से जो पैदा होगा वह गुण कर्म से ब्राह्मण हो सकता है—और जो वीर्य की योनि ब्राह्मणी मे पैदा हो वह गुण कर्म से शूद्र होसक्ता है इसी तरह क्षत्री वैश्य वग़ैरह भी—और इस का खुलासा हाल मनु श्लोक ६६ तथा ६७ जो हम अगाड़ी रक्त वीर्य की प्रबलता में दिखावेंगे उन से साफ़ ज़ाहिर हो जावेगा, और सूचीपत्र

* नोट—जिन्होंने स्वर प्रकाशिका नामक यजुर्वेद भाष्य किया है

मनुस्मृति अभ्यस्त मुद्रा पण्डित तुलसीराम मेरठ निवासी में देखा जावेगा तो साफ़ लिखा है कि ५७ लगायत ७२ श्लोक तक वीर्य योनि का बलाबल यानी ताक़त दिखाई जाती है हम निहायत अफ़सोस करते हैं कि सत्यार्थप्रकाश में सिर्फ़ मतलब पुष्ट करने की ग़रज़ से जो कि मतलब दूसरा अधिकार दूसरा फिर भी ऐसा साफ़ लिख दिया है कि चाहे किसी वर्ण में हो मगर गुण कर्म से ब्राह्मण शूद्र और शूद्र ब्राह्मण हो सकता है, यानी इसी जन्म में वेद आदि पढ़ने का अधिकारी होसकता है विद्वान पुरुष जब इबारत सत्यार्थ प्रकाश व मनुस्मृति का मुक़ाबला करेंगे तो बख़ूबी मालूम हो जावेगा कि सत्यार्थप्रकाश में जो मतलब दिखाया है वह बिलकुल ख़िलाफ़ मनुस्मृति के है।

इसी पृष्ठ ६० पर दो सूत्र दिखाये हैं जिन का मतलब यह लिखा है कि धर्म्माचरण से नीच से उच्च, पापा चरण से उच्च से नीच होता है सो इस को सभी मानते हैं कि धर्म्म से सुख और पाप से दुःख, धर्म्म से मर कर दूसरे जन्म में नीच से उच्च कुल में उत्पन्न होता है, पाप से मर कर उच्च कुल से नीच कुल में पैदा होता है ॥

हमारी राय में धर्म्म में हरगिज़ पक्ष न करना चाहिये- जो ऐसा करते हैं वे दुःख सागर में पड़ते हैं ईश्वर सब जीवों को सुमति दे कुमति से बचावे ॥

अब हम वे प्रमाण देते हैं और उन शास्त्रों के देते हैं कि जिन को समाजी पण्डितों ने माने हैं और अभ्यास किये हैं।



# हवाला मनुस्मृति प्रमाणसूत्र पण्डित तुलसीराम स्वामी आर्य्य समाजी.

## कैफ़ियत

### नं० १

पृष्ठ १८ अध्याय १ श्लोक ८७ उस प्रभु ने इस सृष्टि की रक्षार्थ ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्रों के कर्म्मों को जुदा २ (पृथक) बनाया है ॥

### नं० २

पृष्ठ १८ अ० १ श्लोक ८८ ब्राह्मण के षट् कर्म्म—पढ़ना १ पढ़ाना २ यज्ञ करना ३ कराना ४ दान लेना ५ दान देना ६

### नं० ३

पृष्ठ १८ अ० १ श्लोक ८९-क्षत्री को प्रजा की रक्षा, दान देना, यज्ञ करना, पढ़ना ये ४ कर्म बताये हैं ॥

### नं० ४

श्लोक ९ पशुओं का पोषण, दान देना, यज्ञ करन पढ़ना, व्यापार करना, ब्याज लेना, खेती करना, ये काम वैश्यों को बताये ॥

### नं० ५

श्लोक ९१ प्रभु ने शूद्रों का एक यही कर्म बताया कि इन तीनों वर्णों की निन्दा रहित सेवा करे ॥

नं० ६

पृ० २६ अ० २ श्लोक २४-इस देश को द्विजाति लोक प्रयत्न के साथ आश्रय करें शूद्र चाहे किसी देश में रहें ॥

नं० ७

पृ० ६७ अध्याय ३ श्लोक १७-शूद्र की शय्या पर शयन करने से ब्राह्मण नीच होजाता है ॥

नं० ८

पृष्ट ६८ श्लोक १९ शूद्र का मुख चूमने और भाप लग ने से अशुद्धि होती है और सन्तान भी अशुद्ध होजाती है ॥

नं० ९

पृष्ट २५४ श्लोक० जो अपने वर्ण को छोड़ कर दूसरे वर्ण की जीविका करे उसको दण्ड हो ॥

नं० १०

पृष्ट २६६ श्लोक १७२ वर्णों का नियम राजा को रखना चाहिये ॥

नं० ११

पृष्ट ३०१ श्लोक ४१३ शूद्र से सेवा ही करावे उस को ब्रह्मा ने इसी लिये पैदा किया है ॥

नं० १२

पृष्ट ३५४ अध्याय १० श्लोक १ अपने कर्म में स्थिति द्विजाती अर्थात् तीन वर्ण ब्राह्मण वेद पढ़े और पढ़ावे क्षत्रीय वैश्य पढ़े पढ़ावे नहीं यह निर्णय है ॥

## नं० १३

श्लोक ४ ब्राह्मण क्षत्री वैश्य यह तीन वर्ण द्विजाती हैं चौथा शूद्र एक जाती है पंचम वर्ण नहीं हैं ॥

## नं० १४

पृष्ट ३६८ अध्याय १० श्लोक ८५ आपत्ति को प्राप्त क्षत्री वैश्यवत् जीवन करें परन्तु ब्राह्मण की वृत्ति का अभिमान न करें ॥

## नं० १५

पृष्ट ३६८ अध्याय १० श्लोक ८६ जो निकृष्ट जाती से उत्पन्न हुआ आप ही आप लोभ से उत्कृष्ट वर्ण की वृत्ती करे उसको राजा निर्धन करके निकाल देवे ॥

## नं० १६

पृ० ३७३ अ० १० श्लोक १२३ शूद्र सेवक को द्विजों के घर काम करलेने में कोई पातक नहीं है और न कोई संस्कार करना योग्य है क्योंकि न तो द्विजों के धर्म्म में उनको अधिकार है न अपने धर्म्म से उनको निषेध है ॥

## नं० १७

श्लोक १२७ धर्म्म की रक्षा वाले तथा धर्म के जानने वाले शूद्र, मन्त्र बर्जित सत्पुरुषों का आचरण करते हुए दोष को नहीं प्राप्त होते, किन्तु प्रशंसा को प्राप्त होते हैं। भाव यह है कि यज्ञ वर्जित धर्मकार्य करने का शूद्रों को अधिकार हैं ॥

नोट—इस में स्वामीजी ने यहां तक लिख दिया हैं कि राजद्वार मे भी वे यज्ञ आदि की इज़ाजत नहीं पासकते यानी क़ानून न भी इज़ाजत न होगी अव्वल तो बिना वेद मन्त्रों के उच्चारण ही धर्म करो इस में कुछ दोष नहीं क्यों कि वे पढ़ना जानते ही नहीं ॥

## नं० १८

पृष्ठ ३६३ अ० १० श्लोक ६६ जो संयोग वश से ब्राह्मण से शूद्रा में उत्पन्न हुआ और जो शूद्र से ब्राह्मणी में उत्पन्न हुआ इन दोनो में अच्छापन किस में है यदि यह संशय हो तो यह उत्तर है ॥

## नं० १९

३६४ श्लोक ६७ अनार्य स्त्री में आर्य्यों से उत्पन्न हुआ गुणों से आर्य्य होसकता है और शूद्र से ब्राह्मणी में उत्पन्न हुआ गुणों से शूद्र हो सकता है ॥

## नं० २०

श्लोक ६८ पृष्ठ ३६४ धर्म की मर्यादा है कि पहला शूद्रा में उत्पन्न होने रूप जाति की विगुणता से दूसरा प्रतिलोम से उत्पन्न होने के कारण ऐसे ये दोनों उपनयन के अयोग्य हैं ॥

## नं० २१

श्लोक ६९ जैसा अच्छा बीज अच्छे खेत में बोया हुआ नमूद होजाता है वैसे ही आर्य्य से आर्य्या में उत्पन्न हुआ सम्पूर्ण उपनयन आदि संस्कार के योग्य है ॥

## नं० २२

पृष्ठ ६६२ अ० १० श्लोक ५९ वर्ण संस्कार से उत्पन्न हुआ पुरुष पितृ सम्बन्धी दुष्ट स्वभाव का अथवा माता का वा दोनों का स्वभाव स्वीकार करता है किन्तु अपनी असलियत को छिपा नहीं सकता ॥

## नं० २३

अध्याय १० श्लोक ६० बड़े कुल में उत्पन्न हुए काभी जिस

का योनि से संस्कारपना ढका हुआ है वह मनुष्य योनि का स्वभाव थोड़ा वा बहुत पकड़ता है ॥

नं० २४

पृष्ठ २९ अ० २ श्लोक २६ वैदिक जो पुराण कर्म है उस से ब्राह्मणादि तीन वर्णों का गर्भाधान शरीर संस्कार जो दोनों लोक में पवित्र करने वाला है करना चाहिये ॥

नं० २५

श्लोक ३० ग्यारहवे दिन नाम करण कर्म करै ॥

नं० २६

श्लोक ३१ मुख्य वाचक शुद्ध युक्त ब्राह्मण का नाम हो, जैसे ब्रह्मदत्त, यज्ञदत्त, विष्णुमित्र, आदि क्षत्री का बल आदि जैसे इन्द्र जीत, दलपति, शत्रुकर्षण, इत्यादि वैश्य का रत्नसेन लक्ष्मीचन्द्र इत्यादि शद्र का दास युक्त नाम हो जैसे रामदास कृष्णदास ॥

नं० २७

श्लोक ३६ पृष्ठ ३१ अ० २ गर्भ से वें वर्ष ब्राह्मण का ११वें वर्ष में क्षत्री का, १२ वें वर्ष वैश्य का उपनयन करावे ॥

नं० २८

श्लोक ३८ ३६ में यदि म्याद पर जनेऊ किसी सबब से न होसके तो १६ वर्ष में ब्राहमण २२ वर्ष में क्षत्री २४ वर्ष में वैश्य का (उपनयन) यज्ञोपवीत हो ॥

नं० २९

श्लोक ३९ यदि दोनो मियाद जाती रहें अर्थात् यज्ञोपवीत न हो तो तीनो पतितहैं ॥

## नं० ३०

श्लोक ४० जिनका संस्कार न हुआ हो श्लोक ३६ ३८ के मुताबिक और ३६ के अनुसार पतित किये गये हों उन के साथ आपत्तिकाल में भी ब्राह्मणादि विद्या वा योनि का संबन्ध न करे॥

खुलासा नम्बर १ से लेकर ५ तक बखूबी ज़ाहिर किया है कि ब्राह्मण क्षत्री आदि के प्रथक २ काम शूद्र को सिर्फ सेवा करना ही है ईश्वर ने इसी लिये उसको पैदा किया है ॥

नंबर ६ से लेकर ८ तक भी जुदाई दिखलाई गई नंबर ९ व १० में दिखाया कि वर्णों का नियम न छोड़े अर्थात् पराई जीविका न करे जो करे तो दण्ड हो राजा वर्णों के नियम रक्खे ११ में शूद्र से सेवा ही करा वे नंबर १२ में ब्राह्मण क्षत्री वैश्य ये तीन वर्ण वेद पढ़ें शूद्र नही यहां तक ज़ोर दिया है कि क्षत्री वैश्य वेद पढ़ें तो परन्तु पढ़ा वे नहीं ॥

नंबर १३ व १४ में ब्राह्मण क्षत्री वैश्य द्विजाती हैं शूद्र एक जाती है और क्षत्री आपत्ति काल में वैश्य की जीविका करे परन्तु ब्राह्मण की वृत्ती का अभिमान न करे नं० १५ में साफ़ लिखा है कि जो निकृष्ठ जाती में पैदा होकर उच्च जाती होना चाहे उसको राजा निर्धन करके देश से निकाल दे नं० १६ में शूद्र का संस्कार बिलकुल मने नंबर १७ में बहुत खुलासा राजद्वार से भी इज़ाज़त नहीं ले सकता. शूद्र संस्कार वग़ैरह जो कि नंबर १८ नंबर १९ में रज वीर्य्य की ताक़त बखूबी साबित की २० व २१ में दिखाया कि शुद्ध स्त्री मर्द से जो सन्तान हो वही संस्कार के योग्य है बाक़ी नही २२ व २३ में रज वीर्य्य का दोष छिप नहीं सकता २४ व २५ में तीन वर्णों का संस्कार, शूद्र का नहीं ॥

२६ से २८ तक दिखलाया है कि नाम हर एक वर्ण के पृथक् २ प्रकार से और संस्कार सिर्फ तीन वर्ण का मियाद मुकर्ररा तक २६ व ३० में यह दिखलाया है कि जिस ब्राह्मण क्षत्री वैश्य के संस्कार न हुए हों तो मियाद के बाहर वह भी पतित हैं ब्राह्मण क्षत्री को उन से हरगिज़ सम्बन्ध न चाहिये और यही बात स्वामी दर्शना नन्द ने जब कि निरपड़े में पदार्पण किया था और यही स्वीकार किया था जिस पर बहुत से आर्य चिढ़ गये थे। अफ़सोस शास्त्र की इज़ाजत यह है कि ब्राह्मण आदि के संस्कार न किये गये हों तो वेद न पढ़े यज्ञोपवीत संस्कार न करासकें। आजकल ब्राह्मण तो दूर रहे वह शूद्र कि जिनकी सैकड़ों पीढ़ी में भी संस्कार न हुवा हो उनकी खुशामदें की जाती हैं यह सब अविद्या वा सोहबत का महात्म्य है॥

# प्रमाण

# स्वामी दयानन्द कृत यजुर्वेद भाष्य का दरसाया जाता है.

## नं० ३१

पृष्ठ २५४ अध्याय २३ श्लोक ४ ब्राह्मण पढ़ावे क्षत्री प्रजा की रक्षा करे वैश्य खेती करे शूद्र ब्राह्मणादि की सेवा करे॥

समीक्षा—यह ख़ास वेद का वचन है इसी के तुल्य ऊपर मनु महाराज के श्लोक हैं शोक है कि सत्यार्थ प्रकाश में यजर्वेद का

यह मन्त्र नहीं दिखाया जो कि मन्त्र दिखलाया है यह मन्त्र खिलाफ़ है जिसका ज़िक्र ऊपर आलिया और यह तो बिलकुल सफ़ाई करने वाला है इस लिये कैसे दिखला सकते थे यह हम नहीं समझते धर्म में क्यों आघात किया जाता है ॥

# ॥ प्रमाण सत्यार्थ प्रकाश ॥

## नं० ३२

पृष्ठ ४१ तक जो कुलीन शुभ लक्षण युक्त शूद्र हो तो उस को मन्त्र संहिता छोड़ कर पढ़ावे और उसका उपनयन भी न करावे ॥

## नं० ३३

पृष्ठ २८७ जैसा रुधिर मांस ब्राह्मण के शरीर में है वैसा ही चाण्डाल आदि के फिर उन के हाथ की रसोई में क्या दोष है

उत्तर—दूषण है क्यों कि उत्तम पदार्थों के खाने पीने से ब्राह्मण और ब्राह्मणी के शरीर में दुर्गन्ध आदि दूषण रहित रज वीर्य उत्पन्न होता है वैसा चाण्डाल और चाण्डाली के शरीरमें नही क्यों कि चाण्डाल का शरीर दुर्गन्ध के परिमाणुओं से भरा हुआ होता है वैसा ब्राह्मणादि वर्णों का नहीं इस लिये ब्राह्मण के हाथ का खाना चाहिये (चाण्डाल) भङ्गी, चमार, नीच के हाथ का नहीं जैसे चमड़े का शरीर माता, कन्या पुत्र बधु का है वैसा ही अपनी स्त्री का है तो क्या उन से स्त्री के समान बिषय करेंगे जैसे उत्तम अन्न हाथ और मुख मे खाया जाता है और दुर्गन्ध भी खाया जा सकता है तो क्या मलादि भी खावोगे ॥

## नं० ३४

पृष्ठ २७६ ब्राह्मण क्षत्री वैश्य अपनी सन्तानों का निषेक आदि संस्कार करावें पंक्ति १२ ॥

## नं० ३५

पृष्ठ २८५ पंक्ति २ में मद्य मांसा हारी म्लेच्छ जिन का शरीर मद्य मांस से परिपूरित है उन के हाथ का न खावे ॥

नोट—नंबर ३१ से ३५ तक जो तहरीर है वह ख़ास स्वामी दयानन्दजी की है इस से ज्यादा हम क्या दिखला सकते हैं जिस से शूद्र का संस्कारादि न होना वेदों का न पढ़ना और शूद्रों के हाथ का न खाना वगैरह बख़ूबी साबित है दूसरे वेद मन्त्र के मुताबिक होने से बिलकुल प्रमाण के काबिल है इस के ख़िलाफ़ जो तहरीर आज कल के विद्वान् पुरुषों ने लिखी है वह मेरी राय में तहरीर मज़कूरा के ख़िलाफ़ होने से बिलकुल कपोल कल्पित है और वेदों के विरुद्ध होने से हरगिज़ माननीय नहीं हो सकती और जैसे खुलासा हरफों के प्रमाण हमने दिये हैं अगर कोई साहब कमअज़ कम एक ज्यादः से ज्यादः तीन उन शास्त्रों के जो कि स्वामी दयानन्द ने मन्जूर किये है देंगे तो बड़ी खुशी से अगर मानने के लायक होंगे मन्जूर किये जावेंगे नहीं तो जवाब जरूर दिया जावेगा हम ऐसा न करें गे जैसा कि स्वामी दर्शना नन्द जलसा कांगड़ी वगैरह को ख़त रवाने किये परन्तु किसी ने भी उत्तर न दिया स्वामी दर्शना नन्द ने बड़ी मुश्किल सेदो या तीन दफ़े उत्तर दियेथे मगर सिवाय टालमटोल के कुछभी नतीज़ा न निकला अफ़सोस कांगड़ी के जलसे में एक रजिष्ट्री लिफ़ाफ़ा

रवाने किया जिस की रसीद रजिष्ट्री दस्तखत होकर हमारे पास आलई जवाब न आने से पुनः खत रवाने किया उस के जवाब में यह लिखा कि यहां कोई रजिष्ट्री नहीं आई महीना अक्टूबर सन् १९१० ईस्वी में एक पत्र लाहौर की आर्य समाज को प्रेषण किया जिस में लिखा था कि जो पुस्तक पण्डित रामचन्द्र जी शास्त्री ने सम्वत् १९६६ वि० में बनाम पण्डितों की शुद्धि छप वाई है उस में मुझ को कुछ बातें पूछनी हैं यदि आप नाराज़ नहीं और उत्तर दें तो लिखा जावे वहां से भी जवाब के लिये मौनावलम्बन अर्थात् जवाब कुछ नहीं मिला। मैंने कार्ड रवाने कियेथे जिनका कोई सबूत नहीं है परन्तु उत्तर देना सभ्यों की शोभा है यदि पोष्ट कार्ड न पहुंचते तो वापिस आते सो भी नहीं परन्तु न पहुंचनातो मुमकिन नहींहोता सो ऐसा मैं कदापि न करूंगा अपनी बुद्धि के अनुसार जवाब दूंगा हां क्षमा भाव से असभ्यता को कोई पसंद नहीं करता मैंतो केवल सब महानु भावों का सेवक होकर प्रार्थना कर रहाहूं आचार की जगह अनाचार दूर करने के लिये सिवाय इसके और कोई मतलब नहीं ॥

# ॥ नतीजा ॥

यह बखूबी सिद्ध होगया है कि शूद्र का संस्कार आदि योग्य नहीं हैं और हमारा अभिप्राय यह नहीं है कि किसी से द्वेष भाव हो या किसी को हम बड़ा कहें किसी को छोटा किसीको अच्छा और किसी को बुरा ॥

खास मतलब यह है कि सब से परम प्रीति का बरताव रखना चाहिये और दिलोजान से मेल व परोपकार करना चाहिये जहां तक अपने से होसके दखी और निर्धन पुरुषों के साथ

बहुत ज्यादे प्रेम करना चाहिये इस बात का अभिमान न करे कि मैं कुलीन हूं पण्डित धनवान बलवान धीवान आदि २ किसी प्रकार का अहंकार न करना चाहिये हमेशा धर्म में दृढ़ रहनना ओर सब को उपदेश देकर सत पथ पर लाना यही धर्मज्ञ जीवों का महात्म्य है और शास्त्रों के अनुसार यथोचित्त खान पान सम्बन्ध रिश्तेदारी और सत्य धर्म का सेवन करना चहिये यह नहीं कि भृष्टाभृष्ट होजावे और इसी तरह शूद्र जातियों को भी अपने २ आचरण पर दृढ़ रहकर बिरुद्ध अभिमान न करना चाहिये क्योंकि जो २ अपनी मर्यादा के तरीके पर रहेगा वही नफ़ा उठावेगा जो इसके बिरुद्ध (खिलाफ़) करेगा वह ईश्वर की आज्ञा भंग करने से नर्क का अधिकारी होगा ॥

ॐ शांतिः शांतिः शांतिः

---



# अध्याय दूसरा

## ॥ मुक्ती के विषय में ॥

आज कल हमारे समाजी भाई बड़े ज़ोर से कोलाहल मचा रहे हैं कि जीव मुक्त होकर फिर लौट आता है लेकिन हमें बड़ा शोक और सन्देह यह है कि स्वामी दयानन्दजी के समय से यह बात क्यों पैदा की गई क्योंकि पूर्व के जो आचार्य विद्वान् व देव ऋषी जिन के द्वारा वेद प्रकाश हुआ किसी ने ऐसा नहीं लिखा. तथापि सबने बड़े ज़ोर से यह लिखा कि मुक्त होकर जीव जन्म मरण से छूट जाता है और इसी के अनुसार स्वामी दयानन्द की भी सैकड़ों तहरीर (लेख) नहीं लौटना साबित कर रहीहैं और मुक्ति न्याय प्रमाणादि सेभी नहीं लौटना साबित होता है हम नहीं लिख सकते कि आया हमारे समाजी बन्धु दरअसल सच मान कर ज़ोर दे रहे हैं अथवा पक्ष से ऐसा कहते हैं हमारी राय में धर्म मे पक्ष करना महा पाप का बन्धन है हमारे पास बहुतायत से ऐसी तहरीर मौजूद हैं कि जिनसे नही लौटना बिलकुल साबित है जिनमें कुछ प्रमाण अगाड़ी दिखलाये जायेंगे और वह दृष्टि गोचर कराये जावेंगे कि जिनको स्वामी दयानन्द या उन के चेले समाजी मंजूर करते हैं, जिनके देखने से सब को व खुशी ज़ाहिर होजावेगा कि मुक्ती से जीवका न लौटना। परन्तु प्रथम मामूली बात जो कि आज कल के विद्वान् पैदा करते हैं और सत्यार्थप्रकाश में भी ज़ोर दिया गया है उनको दिखलाते हैं ॥

प्रथम यह है कि स्वामी दयानन्द ने जो प्रमाण सत्यार्थप्रकाश

में दिये हैं वह मोहम्मिल और अप्रमाण मालूम होते हैं और मतलब भी उनका और है लेकिन् स्वामीजी ने उनसे ही अपना मतलब पुष्ट करलिया। और जो कुछ कमी बेशी रदो बदल स्वामी जी ने उन प्रमाणों में की है उसका खुलासा हाल मनीषी जगन्नाथ दास मुरादाबाद निवासी ने अपनी मुक्तिप्रकाश नामक पुस्तकमें जो सन् १८९९ ईस्वीमें तैयार की है उस में बहुत अच्छी तरह से दरसाया है अतएव यहां पर लेख बढ़जाने के भय से नहीं लिखागया जिन महानुभावोंको देखनेकी इच्छा हो वह मुक्ति प्रकाश नामक पुस्तक मगाकर देखलें ऊपर पता लिखागया है यदि मेरे से कोई पूछेंगे तो मैं खुलासा लिखकर भेजदूंगा। और दूसरा सवाल वह यह कहते हैं मुक्ति से जीव न लौटता तो संसार खाली होजाता ॥

उत्तर—जो चीज़ ईश्वर ने अनन्त बतलाई वह कम कैसे हो सकती है यदि कम हो जावे तो अनन्त कहना झूठा हुवा दूसरे दिशा और आकाश का प्रमाण अनन्त है, कोई मनुष्य चांहे किसी दिशा को हज़ारों कोस रोज़ राह चले परन्तु दिशा का अन्त न होगा यदि यह कहो कि वह समाप्त होजावेगी तो बतलाइये अगाड़ी क्या चीज़ आवेगी। तीसरा प्रमाण यह है कि एक घंटे को चाहे एक ज़माने तक रात दिन पीटते रहें अवाज़ बराबर निकलती रहेगी सोना हमेशा से निकलता है अनन्त सृष्टि होलीं सब में खर्च हुआ परन्तु कुछ भी कम न हुआ॥ इसी तरह सदैव खर्च होता रहेगा परन्तु कम किसी समय न होगा अर्थात् अभाव न होगा इसी प्रकार जीव अनन्त होने से किसी वक्त कम नहीं होसकता। पांचवें काल द्रव्य यानी रफ़तार ज़माना भूत भविष्य वर्तमान अनन्तानन्त होलिया और आइन्दा होगा

मगर अनभाव किसी वक्त न होगा इसी प्रकार और और बहुत सी मिसालें मौजूद हैं ॥

तीसरा प्रश्न—यह कहते हैं कि जीव मुक्ति से न लौटता तो मुक्ति क़ैदख़ाना होती ॥

जवाब—देखना चाहिये कि चाहे किसी किस्म का क़ैदखाना हो मगर दो बात एकपर वस दूसरी आकुलता जरूर ही पावेगी और यही दोनों दुःख का मूल हैं और इन से मथक होना यानी स्वतन्त्रता और निराकुलता इसी को मोक्ष कहते हैं और मुक्ति में यह दोनो बात मौजूद हैं फिर न मालूम मुक्ति क़ैदखाना क्यों बतलाई गई ॥

चौथा प्रश्न—यह कहते हैं कि खट्टे के वाद मीठा और मीठे के वाद गट्टा खाया जावे तो जव स्वाद मालूम हो सकता है जो ऐसा न करें तो स्वाद क्या मालूम हो ॥

जवाब—जबकि मुक्ति जीव हर तरह स्वतन्त्र कोई कामना बांकी न रही और ईश्वर के अनन्त प्रकाश में प्रकाश मात्र होगया समस्त रसों को प्राप्त होगया तो फिर उसपर यह सवाल कैसे आयद हो सकता हैं हरगिज़ नहीं ॥

पांचवा प्रश्न—यह करते हैं कि ईश्वर जितनी शक्ति दिखाता है उतना ही बोझ देता है इस लिये जीवों में इस कदर ताक़त न थी कि हमेशा मुक्ति के बोझ बरदाश्त करता ॥

जवाब—यह सवाल सब से बढ़ कर दानाई ज़ाहिर करता है यह नहीं मालूम होता कि मुक्ति में ऐसा क्या ज़ोर बोझ पड़ रहा था कि जीव न लौटता तो नुक़सान उठाता दूसरे यह सवाल उस पर मौजू हो सकता था कि प्रथम यह दिखाते कि अमुक समय अमुक जीव को ईश्वर मुक्त रखना चाहा परन्तु

वह बरदाश्त न कर सका इस लिये यह प्रश्न ग़लत है ।.

छटा प्रश्न–यह करते हैं कि जीव का कर्म से अनादि काल का सम्बन्ध है अतएव प्रथक नहीं होसकता ॥

जवाब–जैसे चावलों से तुषोंका और सोने से मिट्टी का और तिलों से तेल का मिलाप अनादि से हैं परन्तु कारण मिलने से पृथक् होता है इसी तरह जीव का कर्म से बाकी इसका सबूत अगाड़ी प्रमाणों से दिया जावेगा ।

हमारी सम्मति में मुक्ति से लौटना किसी प्रकार साबित नहीं होसकता. हमने सुना भी है और मुक्ति प्रकाश में मनीषी जगन्नाथ जी ने भी लिखा है कि स्वामी जी अव्वल (प्रथम) मानते थे कि मुक्ति से जीव नहीं लौटता परन्तु जालन्धर में एक यवन से विवाद हुवा वहां पर कारण बश से स्वामी जी से उत्तर न बना. इस लिये उन्होंने अर्थात् स्वामी जी ने फिर यहां कहा कि जीव लौटता है बरन बेशक संसार खाली होजाता और यह भी सुना गया कि इन्द्र मणि जो स्वामी जी के शिष्य थे उन्होंने बहुत मने किया परन्तु स्वामी जी न माने यह बल्कि इस वजह से बखूबी सही मालूम होता है कि स्वामी जी की बहुत कसरत से तहरीर नहीं लौटना साबित कर रही है देखो ऋगवेदादि भाष्य भूमिका मे जिस जगह जहां ख़ास मुक्ति प्रकर्ण लिखा है उस में सब जगह नही लौटना सिद्ध किया है ऐसे ही यजुर्वेद आदि बहुत जगह। शोकयह है कि स्वामी जी ने साबक़ा तहरीरों पर कुछ भी ध्यान न दिया ॥

इस से ज्यादह अफ़सोस यह है कि आजकल के आचार्य इस क़दर तहरीर और प्रमाण होते हुए भी उसी लकीर के फ़क़ीर हो रहे हैं। अगाड़ी प्रमाण लिखे जाते हैं ॥

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः

# प्रमाण यजुर्वेद भाष्य किया हुआ स्वामी दयानन्द जी

## नंबर १

पृष्ठ २१३१ अ० १९ ऋचा ७२ जो उत्तम शील और विद्वानो के संग से शुभ लक्षणो को प्राप्त होते हैं वे मृत्यु के दुःख को छोड़ कर मोक्ष सुख को ग्रहण करते हैं ॥

## नं० २

पृष्ठ ८१४ अ० ३१ ऋचा १८ परमात्मा को जान के ही मरण आदि अथाह दुःख सागर मे पृथक् हो सकते हैं ॥

## नं० ३

पृष्ठ ९३६ अ० ३३ ऋचा ६० जो सिवाय ईश्वर के दूसरे की उपासना नहीं करते वे बन्धन को छोड़ मोक्ष को प्राप्त होते हैं

## नं० ४

पृष्ठ १०८० अ० ३५ ऋचा ४ मनुष्य को चाहिये नित्य परमात्मा की उपासना कर आत्मा परमात्मा केसंयोग से उतपन्न हुए नित्य सुख को प्राप्त हो ॥

## नं० ५

पृष्ठ १०९८ अ० ३५ ऋचा १० जो मंगलकार्य आचर्ण करे वह दुःख के सागर से पार हो ॥

## नं० ६

पृष्ठ ११०४ अ० ३५ ऋचा १४ परमात्मा साक्षात के जान मोक्ष को पाकर निरन्त आनन्द होते हैं ॥

समीक्षा—यह लेख खास यजुर्वेद का है इसी तरह सैकड़ों प्रमाण इस में विद्यमान हैं मगर अफ़सोस एक जगह भी स्वामी जी ने यह न लिखा कि मुक्ति से जीव लौटता है ॥

# हवाला ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका स्वामी दयानन्द कृत

## नं० ७

पृष्ठ ८९ जो आनन्दाकार परमेश्वर को जानता है वही उस को प्राप्त होकर सदा मोक्ष सुख को भोगता रहता है पंक्ति अंतिम दोमे यह लेख है ॥

## नं० ८

पृष्ठ १३१ पंक्ति ४ से लगाय १० ईश्वर की उपासना करने वाले लोग हैं वे सब दुःखों से छूट कर सब मनुष्यों में अत्यन्त पूजनीय होते हैं जहां बिज्ञानी लोग परम पुरुषार्थ से जिस पद को प्राप्त होके नित्य आनन्द में रहते हैं उस को मोक्ष कहते हैं क्यों कि उस से निवृत्त हो कर संसार के दुःखों में कभी नहीं गिरते इस अर्थ में निरुक्ताकार का भी यही अभिप्राय है कि जो परमेश्वर के आनन्द प्रकाश में सदा रहते हैं उन को अन्धकार कभी नहीं होता ॥

## नं० ९

पृष्ठ १३४ उस परमात्मा को जान कर और प्राप्त हो कर जन्म मरण आदि क्लेशों के समुद्र दुःख से छूट कर परमानन्द स्वरूप मोक्ष को पाप्त होता है ॥

## नंबर १०

पृष्ठ १३५ उस परमेश्वर में ज्ञानी लोग भी सत् निश्चय से मोक्ष सुख को प्राप्त होकर जन्म मरण आदि आने जाने से छूट कर आनन्द में सदा रहते हैं॥

## नं० ११

पृष्ठ १३५ उस से वह दुःखसागर में फिर कभी नहीं गिरते॥

## नं० १२

पृष्ठ १६१ पंक्ति ११ हम लोग परमानन्द स्वरूप मोक्ष सुख को सब दिन के लिये प्राप्त हों॥

## नं० १३

पृष्ठ १६४ पंक्ति १८ मोक्ष सुख देकर सदा के लिये आनन्द युक्त कर देगा॥

## नं० १४

पृष्ठ १८७ पंक्ति ४ ऐसे परमेश्वर को प्राप्त होके सदा आनन्द में रहते हैं॥

## नं० १५

पृष्ठ १६१ पंक्ति १७ बन्धन से छूट कर जीव मुक्त होता है॥

## नं० १६

पृष्ठ १६२ पंक्ति १ लगायत सात जन्म मरण का जबक्लेश दूर होता है तब मोक्ष होती है पंक्ति ७८ सब दुःख बन्धन से छूट कर मुक्त होता है॥

## नं० १७

पृष्ठ १६७ पंक्ति १० आख़ीर ५ मोक्ष को प्राप्त होके सदा आनन्द में रहते हैं॥

नंबर१८

पंक्ति १० व १२ ब्रह्म चर्य धर्म स्नान से ही विद्वान्न लोग जन्म मरण को जीत के मोक्ष सुख को पाते हैं

नं० १६

पृष्ट २७६पंक्ति १६ जिसकी प्राप्ती से जीव पुनर दुःख में कभी नहीं गिरता पूर्ण सुख को प्राप्त होता है ॥

नं० २०

पृष्ट ३१६ पंक्ति १४ सब दुःखों से रहित होकर मुक्त होजाते हैं ॥

नं० २१

पृष्ट३१८ पंक्ति ८ दुःख सागर को तिर के सुख को प्राप्त होते हैं पंक्ति ११ जीवात्मा शुद्ध होकर पार हो जाता है पंक्ति २७ सर्व दुःखो से तिर जाते हैं ॥

नं० २२

पृष्ठ ३१६ पंक्ति १४ से १६ तक योग करने से जीव शुद्ध हो जाते हैं फिर परमेश्वर को प्राप्त होके सदा आनन्द में रहते हैं ॥

नं० २३

पृष्ठ ३३६ पंक्ति २० से लगाय २५ तक जो वेदों के अर्थ को जानता है वह अधर्म से छूट कर जन्म मरण के दुःख को त्याग करके सम्पूर्ण सुख को प्राप्त होता है क्यों कि जो ज्ञान से पवित्र आतमा है वह सर्व दुक्खों रहित हो कर मोक्ष पाता ॥

## नं० २४

पृष्ठ १८५ आत्मा के ज्ञान का आवर्ण यानी ढकना जो अज्ञान है वह नित्य प्रति नष्ट होता जाता है मोक्ष तक पहुंता है ॥

## नं० २५

पृष्ठ १९० पंक्ति अखीर ४ से ७ तक अविद्या जन्म मर्ण दुःख सागर में सदा डुबोती है जब वह दूर हो जाती है तब मोक्ष हो जाती है ॥

## नं० २६

पृष्ठ ४३ पंक्ति ८ परमपद अर्थात् मोक्ष है जिस में परब्रह्म को प्राप्त हो कर सदा सुख में रहता है और सर्व आनन्दों से युक्त दुक्खों से रहता है ॥

## नं० २७

पृष्ठ ४७ पंक्ति ३ से ६ तक मोक्ष अर्थात् सर्व दुक्खों से छूट के केवल परमेश्वर ही की प्राप्ति के लिये धर्म से युक्त सब कर्मों का यथावत करना वही निशकाम मार्ग कहाता है क्योंकि इस में संसार भोगों की कामना नहीं की जाती इसी कारण से इस का अक्षय है ॥

## नं० २८

पृष्ठ १९२ पंक्ति १६ से २१ तक केवल मोक्ष लक्षण यह है कि पुरुषार्थ अर्थात् कारण के सतो, रजो, तमो और उन के सब कार्य्य पुरुषार्थ मे नष्ट होकर आत्मा में विज्ञान और शुद्ध यथावत् हो के स्वरूप प्रतिष्ठा जैसा जीव का तत्व है वैसा ही सुभाविक शक्ति और गुणों से यक्त होके शुद्ध स्वरूप परमेश्वर

के स्वरूप विज्ञान प्रकाश और नित्य आनन्द में जो रहता है उसी को केवल मोक्ष कहते हैं ॥

नोटः—इस के ज्यादे और क्या दिखा सकते हैं यह भाष्य भूमिका चारों वेदों की जड़ और कुञ्जी है ख़ास स्वामी दयानन्द जी की भाष्य की हुई है अर्थात् स्वामी जी की इक़बाली डिगरी है मेरे प्यारे मित्रो उक्त लेख को एक बार दुराग्रह को छोड़ अवलोकन कीजिये इस से जीव का मुक्तिसे नहीं लौटना साफ़ ज़ाहिर है और यहां तक खुलासा लिखा कि जीव मुक्त हो कर कभी नहीं लौटता नम्बर ८ में निरुक्तकार का प्रमाण भी मौजूद है और नम्बर २१ व २४ व २५ से अलावा न लौटने के सवाल ६ जो सफ़े २८ पर हैं हल हो सकता है अलावा इस के बहुत जगह व ख़ास पृष्ठ ११२ पंक्ति ६ कभी नहीं लौटना साफ़ लिखा है ॥

# प्रमाण सामवेद भाष्य किया हुवा स्वामी तुलसी रामजी

नं० २६

पृष्ठ ५० मोक्ष होने से मनुष्य की मृत्यु छूट जाती है ॥

# संस्कार विधि भाष्यकार स्वामी दयानन्दजी

नं० ३०

पृष्ठ २२० हे परमेश्वर मुक्ति दे जहां किसी प्रकार की इच्छा नहीं पूर्ण तृप्ति है सब कामना और अभिलाषा छूट गई ॥

समीक्षा—नम्बर २९ मृत्यु छूट गई यह वचन सामवेद का है नम्बर ३० जब अभिलाषा न रही फिर क्या ज़रूरत लौटने से थी ॥

# प्रमाण सांख्यदर्शन स्वामी दर्शनानन्दका भाष्य किया हुवा

## नं० ३१

पृष्ठ १५ सूत्र १०७ अध्याय १ जब पुरुष सत्य ज्ञान को प्राप्त होजाता है तब दुःख सुख दोनो नहीं रहते हैं ॥

## नं० ३२

पृष्ठ ३६ सूत्र १६० अ० १

प्रश्न—मोक्ष का क्या स्वरूप है

उत्तर—मुक्ति में पुरुष को संसारी दुःख सुख नहीं रहता नित्य सुख रहता है ॥

## नं० ३३

पृष्ठ ४५ अ० २ सूत्र ३४ व ३५ जीव के मन की वृत्तियों के यानी मैल के दूर होने से जीव असली हालत में होजाता है जैसे स्फटिक के समीप काला पीला रंग रखने से वैसाही दिखाई देता है और उनके दूर होनेसे बिलकुल साफ ॥

## नं० ३४

पृष्ठ ६५ सूत्र ११७ अ० ५ मोक्ष में बन्द नहीं रहता ॥

## नं० ३५

पृष्ठ ९८ अ० ६ सूत्र ५ दुःख बिलकुल दूर होने से मोक्ष होता है ॥

## नं० ३६

पृष्ट १०० सूत्र ६ मोत्त सुख में दुःख क्लेश नहीं रहता।

## नं० ३७

पृष्ठ १०० अ० ६ सूत्र १० मुक्ति में आत्मा निर्गुण रहता है।

## नं० ३८

पृष्ट १०० सूत्र १२-१३ अविवेक यानी अज्ञान प्रवाह रूप से अनादि है नित्य नहीं है यदि नित्य होता तो मुक्ति न होती इस लिये प्रवाह रूप अनादि नित्य है।

## नं० ३९

पृष्ट १०० सूत्र १४ अज्ञान कारण से नाश हो जाता है।

## नं० ४०

पृष्ट १०१ सूत्र १७ इस से बिलकुल साफ़ मुक्ति से जीव नहीं लौटता।

समीत्ता—विद्वान् पुरुष विचार सकते हैं इस क़दर तहरीर सांख्यदर्शन से क्या साबित होता है मूल मन्त्र यदि पढ़े जावें तो बहुत काफ़ी इत्मिनान हो सकता है और इस सांख्यदर्शन के प्रमाणों से सवाल छटा जो सफ़े २८ पर है बिलकुल हल हो सकता है।

# प्रमाण न्याय दर्शन द्वितीय भाग भाष्य स्वामी दर्शनानंद कृत ।

## नं० ४१

पृष्ठ २१७ आत्मा धर्म कर के स्वर्ग मोक्ष हासिल करता है पाप से नर्क और जिस्मों का तअल्लुक नाश होने से मोक्ष होती है

## नं० ४२

पृष्ठ २३४ आत्मा जन्म और मौत के सिलसिले से पृथक् हो जाता है ।

प्रश्न—जब आत्मा में ज्ञान और परिवर्तन मौजूद रहता है तो कर्म किस तरह बन्द हो जाते हैं।

जवाब—आत्मा में उलटा ज्ञान और ख्वाहिश नहीं रहती तो उसके कार्य प्रवृति से पैदा होने वाले कर्म होते ही नहीं कर्म ख्वाहिस और नफ़रत से होते हैं जब वह दोनों न रहे फिर कर्म कैसे हो सकते हैं क्यों कि कारण ही से कार्य्य पैदा होता है इस वास्ते जब तत्वज्ञान हो जाता है तब आत्मा संसार चक्र से अलाहिदा हो जाता है ।

## नं० ४३

पृष्ठ २६९ वैराग्य होने से विषयों की ख्वाहिश नुक़सानी

दूर हो जाती हैं ख्वाहिश के नाश होजाने से जीव सब दुःखों से छूट जाता है जो संसार में विषयों की ख्वाहिश छोड़ देता है वह मौत और पैदायश के दुख से छूट जाता है।

## नं० ४४

पृष्ठ २८१ जो पाप न करके सिर्फ़ परोपकारी धर्म को करे वह किसी तरह भी जन्म मरण के दुःख नहीं भोग सकता क्यों कि दुख पाप का फल है जिस के पाप न हो और पुण्य का अभिमान न हो वह किस तरह बन्धन में आ सकता है।

## नं० ४५

पृष्ठ २८४ मिथ्या ज्ञान के नाश से दोषों का नाश, दोषों के नाश से प्रवृत्ति का नाश प्रवृति के नाश, से कर्मो का नाश, कर्मो के नाश से जन्म मरण का नाश, जन्म मरण के नाश से दुःख का नाश दुःख के नाश, से मोक्ष होता है।

## नं० ४६

पृष्ठ ३०५ सब दुखों से निवृत्त होना मोक्ष है सब दुःखों का बीज और मकान जिस्म है सो जिस्म का मोक्ष में नाश हो जाता है इस लिये मोक्ष में दुःख के बीज के न होने से दुःख पैदा नहीं होता।

समीक्षा—इस न्याय दर्शन के हिस्से को कुल देखा मगर कोई सूत्र ऐसा न मिला कि जिस से लौटना साबित हो तथापि सबसे नहीं लौटना बखूबी साबित है यहां पर मामूली इबारत दिखलाई गई है, तमाम पढ़ने से अच्छा रहस्य पैदा होता है।

# प्रमाण ऋग्वेद भाष्य स्वामी दयानन्द कृत ।

## नं० ४७

पृष्ट ३६८ मं० ३ अ० ६ सूत्र १४ जो ईश्वर की आज्ञा को यथावत पालन करते हैं वेही सब दुःख वन्धनों से अलग होकर सुखों को निरन्तर प्राप्त होते हैं कभी दुखी नहीं होते।

## नं० ४८

पृष्ट २० मं० १ अ० १ मनुष्यों को ईश्वर की आज्ञा में रहने से अक्षय अर्थात् जिस का कभी नाश नहीं होता वह धन प्राप्त होता है ।

समीक्षा—इस से ज़्यादा क्या दिखला सकते हैं यह वचन ऋग्वेद के हैं मानना न मानना अपनी २ बुद्धि के अनुसार है

# वैशासिकदर्शन के प्रमाण

## नं० ४६

पृष्ट ४ मोक्ष किसको कहते हैं?

उत्तर—दुःख की निवृत्तिका नाम मोक्ष है।

## नं० ५०

पृष्ट ५ जीव इस शरीर से अलग हो कर परम प्रकाश परमेश्वर को ज़ानकर जन्म मरण से रहित होता है ।

नं० ५१

पृष्ठ १०४ पूर्व सूत्र में जन्म मरण का लक्षण प्रति भाव कहा है वह प्राप्ति भाव मोक्ष में समाप्त है ॥

नोट—इस में और बहुत सी जगह नहीं लौटना पुष्ट किया और लौटना एक जगह भी नहीं। हमने बहुत मुख्तसिर इबारत और बहुत थोड़े प्रमाण दिखाये हैं ॥

# योगदर्शन भाष्य पं० तुलसीराम समाजी ।

नं० ५२

पृष्ठ १२ मुक्ति में जीव सर्वज्ञ होता है न किसी क़िस्म का मैल न रुकावट है ॥

नं० ५३

पृष्ठ ६२ जीव और कर्म का सम्बन्ध अनादि है मुक्ति में जाकर छूट जाता है सिवाय मुक्ति और तरह छूट नहीं सक्ता ॥

नं० ५४

पृष्ठ ६६ स्फटिक का दृष्टान्त देकर ज़ाहिर किया है कि आत्मा शुद्ध है चित्त की मलीनता से मैला हो रहा है ॥

नं० ५५

पृष्ठ ६६ मुक्ति में किसी क़िस्म का मैल नहीं रहता ।

## नं० ५६

पृष्ठ १०० जीव का असली स्वभाव ज्ञान नहीं है अविद्या रूपी ढकने से ढका है इस लिये ज्ञान नहीं होता अपने आप को भूल रहा है सो योग करने से वह कर्म दूर हो सकते हैं तो फिर चैतन्य को असली हालत में अनन्त ज्ञान हो सकता है और परमात्मा के रस को भोगता है।

## नं० ५७

पृष्ठ १०२ मुक्ति में पुरुष को प्रकृति आदि का कुछ सम्बन्ध नहीं रहता केवल दशा में ब्रह्मानन्द अनुभव रहता है।

## नं० ५८

पृष्ठ १०४ गौतम आदि के हवाले देकर सिद्ध किया कि मुक्ति में सुख दुःख दोनों नहीं रहते और मुक्ति में निष्कर्म होना यह नहीं जानता कि कुछ कर ही नहीं सकता जैसे कोई आदमी बोल सकता है परन्तु बिना प्रयोजन बोले तो उसे गूंगा नहीं कहते ऐसे ही मुक्त पुरुष बिना मतलब कुछ नहीं करता किन्तु सब शक्ति रखता है पुरुष को संसार में कर्म करने की आवश्यकता और करने के साधन होने से कर्म कर्त्ता था। आवश्यकता और साधन दोनों ही मोक्ष में जाते रहे इस लिए न करता है और न करना चाहता है वेदान्त वग़ैरह हवाले देकर भी ऐसा ही सिद्ध किया गया है।

नोट—यह योगदर्शन तमाम देखा मगर किसी जगह मुक्ति से लौटना साबित न हुआ जो नम्बर हमने दिखाये हैं

उन से अलावा और भी मौजूद हैं, परन्तु हमने ज्यादह मज़मून बढ़ाना नहीं चाहा सिर्फ़ नतीज़ा दिखला दिया है विद्वान् पुरुष को इतनाहीं काफ़ी है अब हम उपनिषदों के प्रमाण देते हैं यह भाष्य किये हुए पण्डित भीमसेन के हैं और उस वक्त भाष्य किये थे जब कि स्वमी दयानन्द के चेले थे

# वाजसनेयोपनिषद्भाष्यम्

## नं० ५९

पृष्ठ ७ आत्मज्ञानीपुरुष शोक के पार हो जाता है।

## नं० ६०

प्रारम्भ पृष्ठ ६ संसाररूपी सागर जन्म मरण आदि रूप प्रवाह में बहाने वाला नहीं होता।

## नंबर ६१

पृष्ठ ९ इस प्रवाह से निकलने के लिये आत्मज्ञानी एक नौका है।

समीक्षा—इस तमाम उपनिषद् को देखा परन्तु किसी जगह मुक्ति से लौटना न पाया बल्कि तमाम इसी मतलब से भरा हुआ है कि नहीं लौटता पृष्ठ ३३ में बहुत साफ़ लिखा हुआ है।

# तैत्तरीयोपनिषद्भाष्यम्।

नं० ६२ पृष्ठ ३८ हे ईश्वर! अपने स्वरूप में मिला कर

मुक्ति दे ।

नंबर ६३

पृष्ठ १३३ मुक्त पुरुष तदाकारवत् होने से ईश्वर संबन्धी पूर्णानंद का अनुभव करता है।

नंबर ६४

पृष्ठ १३४ जो वैराग्य कोटी पर पहुंच गया वही मुक्त होगा और उसी को परमात्मा के तुल्य आनंद प्राप्त हो गा ।

नोट—इसी उपनिषद में सब जगह नहीं लौटना साबित किया संस्कृत श्लोक पढ़ने से बहुत अच्छा आनन्द आता है ।

पृष्ठ १४० व १४१ पर अधिक आनंद ॥

# ऋग्वेदीय तैत्तरीयोपनिषद्

नंबर ६५

पृष्ठ ३२ ज्ञान ही दुःख सागर से पार होने का उपाय है

नोट—इस में भी बहुत जगह नहीं लौटना साबित किया पृष्ठ ६८ पर साफ़ लिखा विस्तार भय से नहीं लिखा गया ।

# कठोपनिषद् ।

नंबर ६६

पृष्ठ ४६ मुक्ति के अविनाशी सुख से ज्यादा कोई सुख नहीं

नंबर ६७

पृष्ठ १३२ जन्म मरण प्रवाह रूप दुःख से छूट जाता है,

## नंबर ६८

पृष्ट १४७ जो ईश्वर के ज्ञान को जानता है वह विज्ञानी पुरुष उस ज्ञान के होने से फिर ग्लानि व निन्दा को प्राप्त नहीं होता ।

## नंबर ६६

पृष्ट २०२ जन्म मरण से रहित हो जाता है ।

## नं० ७०

पृष्ट २११ अनादि काल की विषय भोग की उत्कण्ठा योगाभ्यास से दूर हो जाती है तब विवेकी पुरुष जन्म मरण के प्रवाह रूप ग्रह से छूट कर ब्रह्म को प्राप्त होता है ।

## नंबर ७१

पृष्ट २१८ निचकेता आचार्य्य से प्राप्त होके ब्रह्म को प्राप्त हुआ विरक्त और मुक्ति रहित जीवनमुक्त हुआ ॥

नोट—इस में बिलकुल नहीं लौटना साबित किया मगर भाष्य करने वालों का मनसा लौट आने का था इस लिए दो एक जगह अपनी अक्ल से लौटना लिखा मगर बिलकुल ख़िलाफ़ क़ायदे जिसका खुलासा लिखना फ़िज़ूल मज़मून बढ़ाना समझा गया इस लिये नहीं लिखा अलबत्ता अगर कोई साहब दर्याफ़्त करेंगे तो ज़रूर पता दिया जावेगा, मगर जहां तक ख्याल है उसको समाजी भी पसन्द नहीं करते इस लिये लिखा भी नहीं गया और एक ख़त पण्डित भीम सेन के पास रवाने भी किया था मगर उन्हों ने कुछ भी जवाब नहीं दिया ।

# मुण्डकोपनिषद्

## नं० ७२

पृष्ठ ११३ परमात्मा के तुल्य हो जाता है।

## नं० ७३

पृष्ठ १३० मुक्तजीव सूर्य्य आदि लोकों में जहां चाहे वहां जाता है हर एक सुख लेता है जन्म मरण के दुःख को छोड़ कर मुक्ति पाता है।

## नंबर ७४

पृष्ठ ७४ पृष्ठ १४० नहीं लौटता।

## नंबर ७५

पृष्ठ १३३ योनि को प्राप्त नहीं होते मनुष्य शरीर के प्रसिद्ध कारण वीर्य में प्रविष्ट होने को छोड़ कर पृथक् हो जाता है फिर योनि में नहीं आते।

## नं०७६

पृष्ठ १४४ मुक्त जीव को किसी जगह रुकावट भी नहीं है।

नोट इस में भी तमाम में लौटना नही साबित हैपृष्ट १४६ व-१४८ व १४६ आदि सब से नहीं लौटना पाया जाता है एक जगह इस में भी अक्ल से लौटना लिखा जिस का हाल उपरोक्त लिखित है।

# तवल्कारोपनिषद् ।

## नं० ७७

पृष्ठ २५ आत्मज्ञान से मुक्तपुरुष मृत्यु रहित जीवन मुक्त होता है ।

नोट—पृष्ट ५६ व २७ इत्यादि से बखूबी साबित है कि जीव नहीं लौटता हमारे पास लगभग ५० प्रमाण और इन्ही उपनिषदोंके मौजूद हैं परन्तु हम ने इस ख़याल से नहीं लिखे कि लेख हमारे अनुमान से अधिक न हो जाय जो जो नम्बर लिखे हैं वही काफ़ी है ।

# न्यायदर्शन अनुवादित

# स्वामी दर्शनानन्द जी कृत

## नं० ७८

पृष्ट ७ तत्व ज्ञान से मिथ्या ज्ञान का नाश हो जाता है मिथ्या ज्ञान के नाश से राग द्वेशादि दोषोंका नाश हो जाता है और दोषों के नाश से प्रवृति का नाश हो जाता है और प्रवृत्ति के नाश हो जाने से कर्म बन्द हो जाता है और कर्म के न होने से प्रारब्ध का बनना बन्द हो जाता है प्रारब्ध के न रहने से जन्म मरण नहीं होते और जब जन्म मरण नहीं हुआ तो सुख दुःख किस तरह पर हो सकते हैं ।

नं० ७६

पृष्ट १८ वा १६ प्रश्न—मुक्ति क्या वस्तु है ?

उत्तर-दुःख के पंजे से बिलकुल छूट जाना, अर्थात् किस तरह का दुःख लेश मात्र न हो उसे अपवर्ग मुक्ति कहते हैं।

# मनुस्मृति अनुवादित स्वामी तुलसीरामजी कृत

नंबर ८०

पृष्ट ३८ अध्याय २ श्लोक ८२ जो पुरुष गायत्री का जाप करता है वह परब्रह्म को प्राप्त होता है वायु वत् स्वतन्त्रता पूर्वक शरीर बन्धन से रहित हो जाता है।

नं० ८१

पृष्ट ६४ अध्याय २ श्लोक २४६ जो ब्राह्मण अखण्ड ब्रह्मचर्य करता है वह ब्रह्म को प्राप्त होगा और फिर पृथ्वी पर जन्म नहीं लेता।

समीक्षा—यह बचन मनु महाराज के हैं। स्वामी तुलसीराम ने भाष्य किया जिस में खुलासा ज़ाहिर किया कि पृथ्वी पर जन्म न लेगा फिर इस से ज्यादह क्या दिखला सकते हैं इस में भी बहुत प्रमाण हैं परन्तु लिखे नहीं।



# समझावट।

हमने जो इस में प्रमाण दिये हैं वह यजुर्वेद ऋग्वेद सामवेद भाष्य भूमिका आदि तथा वैशेषिकदर्शन योगदर्शन न्याय दर्शन सांख्यदर्शन संस्कार विधिः मनुस्मृति आदि २ उपनिषदों के हैं जो हमने स्वयं देखे हैं वही दिये गये हैं। इन से पृथक् और भी प्रमाण लग भग १५० छटे हुए मौजूद हैं आशय यह है कि तादात छोटे की वजह से की जाती है यद्यपि शास्त्र तो सब ही अद्योपांत से इसी बात को पुष्ट करते हैं कि जीव मुक्त हो कर नहीं लौटता बल्कि हमने रजिष्ट्री करा कर कांगड़ी के जलसे में भेजा था उसमें १३२ प्रमाण दिये गयेथे और इस पुस्तक में सिर्फ़ ८१ दिये गये हैं। जो मनुष्य पक्ष करने वाले हटग्राही हैं उन को १००० प्रमाण भी नहीं समझा सकते इस लिये धर्मज्ञ पुरुषों को चाहिये कि दुराग्रह को त्याग दें शास्त्रों के विरुद्ध आचरण और उपदेश से महापाप का बन्धन होता है जो उपदेश श्रवण किये जाते हैं वह इसी लिये किये जाते हैं कि अपना भला हो और सब जीवों का भला हो और मुक्तिप्रकाश पुस्तक में जगन्नाथ ने बहुत अच्छे प्रमाण दिये हैं जिनसे स्वामीदयानन्दजी की तहरीर बिलकुल खिलाफ़ साबित हो रही है और बहुत से शास्त्रों के व सत्यार्थप्रकाश साविक के प्रमाण देकर बखूबी सिद्ध किया है कि मुक्ति से जीव नहीं लौटता जो मनुष्य इस विषय के निर्णय करने के अभिलाषी हैं उन को यह पुस्तक ज़रूर देखनी चाहिये मूल्य सिर्फ़ ≈) हैं पता यह है मु० जगन्नाथ दीनदारपुरा मुरादाबाद

इसके अतिरिक्त मैंने जो जो प्रमाण दिये हैं वह कोई अपनी बुद्धि से नहीं दिये हैं और न दूसरे शास्त्रों के हैं बल्कि वह हैं जो कि खुद स्वामी दयानन्द या आधुनिक समाजी पण्डितों के भाष्य किये हुये और माननीय हैं और जिन में जगह २ यही लिखा है कि मुक्त जीव कभो संसार में नहीं आता योनि में नहीं आता पृथ्वी में नहीं आता सदैव मुक्त रहता है अर्थात् फिर बन्धन में नहीं पड़ता। जब ऐसा पुष्ट प्रमाण विद्यमाम है तो वृथा अलाप से क्या? प्रयोजन है इस से निश्चय हुआ कि मुक्ति से जीव नहीं लौटता स्वामीदयानन्द अथवा औरसमाजी पण्डितों का यह खयाल बिलकुल विपरीत मालूम होता है। प्रार्थना से हम कहते हैं कि समाजी भाई हमारा यह लेख अवश्य स्वीकार करें या हम को कम से कम अधिक से अधिक ३ लेख ऐसे दृष्टि गोचर करावें जिन मे यह साफ लिखा हो कि जीव मुक्ति से लौट आता है और वह लेख उन आचार्यों के हों जो कि स्वामी दयानन्द से पहिले हुवे हैं। जो ऐसे लेख कोई समाजी मेरे पास डाक द्वारा भेजें गे मैं उन को निःपक्षता से देखूंगा। और यदि न्याय प्राप्त होगा तो अवश्य अङ्गीकार किया जावेगा नहीं तो जवाब दिया जावेगा॥



# प्रार्थना

हे ईश्वर ! परमात्मा आधुनिक जो मान्य पण्डित हैं इन के हृदय को स्वच्छ कर के पक्षपात रूपी गांठ को दूर कर क्यों कि जगत् के जीवों का निर्णय पण्डितों पर ही है। जैसे मार्ग पर वे चलाते हैं उसी मार्ग पर अज्ञान जीव चलते हैं इस लिये उनका हृदय शोधनीय है बाक़ी सब जीवोंको सुख और सुमति दो सिवा आप के और का सहारा नहीं हैं आपही मुक्ति दाता हैं इस लिये बारम्बार आप को नमस्कारहै।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिर्भवतु ॥

## तृतीय पाठ

# वृक्षों में जीव

वृक्षों में जीव का होना सब ही वर्ण के मनुष्य मानते हैं और लगभग हमारे समाजी भाई भी मानते हैं केवल स्वामी दर्शनानन्द जो कि नवीन समाजी आचार्य हैं वे और उन के चेले दरख्तों में जीव नहीं मानते जब कि स्वामी दर्शनानन्द निरपड़े में पधारे थे उनको बहुत से प्रमाण शास्त्रीय दिखाये गये थे उन्हों ने कहा यह ठीक हैं बहुत से आचार्य मानते हैं और बहुतसे स्वीकार नहीं करते और हम अपनी राय से वृक्षों में जीव का होना अङ्गीकार नहीं करते। यह केवल स्वामी-

दर्शनानन्द के ही मत में था किसी प्रमाण से नहीं इसी से विद्वान् सत्य असत्य का निर्णय कर सकते हैं। क्योंकि सामाजिक आचार्यों में उक्त स्वामी जी ही ऐसा कहते हैं और कोई नहीं इस लिये इस लेख को बढ़ाना हम उचित नही समझते और यह सब को प्रत्यक्ष मालूम होता है कि वृक्ष इष्ट का ग्रहण और अनिष्ट का परित्याग करते हैं अब शास्त्रों के प्रमाण देते हैं जिन से कोई शङ्का न रहेगी।

# ॥ तैत्तरीयोपनिषद् ॥

## नं० १

पृष्ठ ८७ पृथ्वी पर ५८ वृक्ष आदि जमते हैं वे सब अन्न से ही उक्त प्रकार सब चराचर प्राणियों के शरीर उत्पन्न होते हैं।

## नं० २

पृष्ठ १७७ जीव कभी भोक्ता है और कभी स्वयं भोग्य होता है अर्थात् जब वृक्ष आदि रूप होता है तब खाया जाता और जब मनुष्य होता है तब खाने वाला होता है।

# ऋग्वेद व तैत्तरीयोपनिषद्

## नं० ३

पृष्ठ ७९ कोई जीव सूर्य चन्द्र लोक से आकर पृथ्वी में जन्म लेते हैं वह वर्षा के द्वारा पृथ्वी में औषधि होते हैं और

अन्न औषधी आदिक के काट ने में किंचित् दुःख भी होता है अवस्था पूरी होने पर स्थावर शरीर को छोड़ देते हैं ॥

# कठोपनिषद्

नं० ४

पृष्ट १७५ निकृष्ट मन से पाप कर ने वाले वृक्ष आदि अस्थावर योनियों को मरणान्तर प्राप्त होते हैं।

# ऋग्वेद

नं० ५

पृष्ट ३६४ अध्याय ५ मन्त्र पहिला १ प्राणी के बिना कोई प्राणी व वृक्षादि पदार्थ बहुत काल शरीर धारण करने को सामर्थ नहीं हो सकते।

# सांख्यदर्श-

नं० ६

पृष्ट ६३ प्रश्न—सृष्टि कितनी प्रकार की

उत्तर—मन्त्र १११ अध्याय ५ सृष्टि ६ प्रकार की एक वह

जो पसीने से पैदा होती है लीख आदि अण्डज मुर्गी आदिक जरायुज मनुष्य आदि उद्भिज वृक्ष आदि सांकलीप देव ऋषी शास्थक खान में धातु वगैरह

# ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका

नं० ७

पृष्ठ २१७ हम संसार में दो प्रकार के जन्मों को सुनते हैं एक मनुष्य शरीर का धारण करना दूसरा नीच गति पशु पक्षी कीट पतङ्ग वृक्षादि का होना

# यजुर्वेद

नं० ८

पृष्ठ १६२ अ० १६ ऋचा २० राजाओं को चाहिये सेवकों की रक्षा और बन उपवनों को नहीं काटना चाहिये ।

# सत्यार्थप्रकाश

नंबर ९

पृष्ठ २६९ जो चोरी, पर स्त्री गमन दुष्ट कर्म करता है उस

को वृक्षादि स्थावर का जन्म मिलता है।

पंक्ति ५ श्लोक ५ से नीचे

नं० १०

पृष्ठ २७१ जो अत्यन्त तमोगुणी हैं वह अस्थावर वृक्षादि होते हैं।

# मनुस्मृति

नंबर ११

पृष्ठ ३६६ श्लोक १४१ व १४२ फलदार वृक्षों के काटने वाला ऋचाओं का जाप करे।

नं १२

पृष्ठ १० श्लोक ४९ वृक्ष तमोगुण से होते हैं और दुःख सुख से मुक्त रहते हैं।

नंबर १३

पृष्ठ ३८८ अ० ११ श्लोक ६४ ईंधन के लिये हरे वृक्ष काटने नहीं चाहिये।

नंबर १४

पृष्ठ ४२९ अ० १२ श्लोक ५८ गुरु पत्नी से गमन करने

वाला कृतघ्ण आदि होता है।

नोट—और भी अनेक तहरीर मौजूद ह परन्तु यही काफी समझी गई यदि इन को कोई अप्रमाण साबित करदें तो हम और दिखला सकते हैं मगर ऐसा कोई कर नहीं सकता शास्त्रों के प्रमाणों से तो यह कदापि ग़लत होही नहीं सकते अक्ल से जो चाहे वह कह दिया जावे।

# नतीजा।

वृक्षों में तथा सर्व प्रकार की सब्जी घास शाक वगैरह सब में जीव है इस लिये सर्व मनुष्यों को चाहिये कि (सब्ज) हरे वृक्ष न काटे देखो मुसलमान मज़हब में भी लिखा है कि जो हरे दरख्त काटता है वह कभी बख्शा न जावेगा। और इन्सान का गुण विवेक यानी अक्ल है यदि बुद्धिनहोतो इन्सान और हैवान में कुछ भी फ़र्क नहीं बल्कि इन्सान से हैवान अच्छा है, क्यों कि उसका चमड़ा वगैरह मरने पर भी काम आता है और मनुष्य के मरने के बाद कामतो क्या बल्कि कम अजकम एक रुपये की लकड़ी तो अवश्य ही लेता है दूसरे सींग और पूंछ दो चीज़ इंसान से ज्यादह हैवान के पाई जाती है सारांश यह है कि मनुष्य तारीफ़ ज्ञान से है मनुष्य को बड़ाई इस लिये दी गई है कि मोक्ष की प्राप्ति के सिवाय यह शरीर दूसरी परयाय को बेमोल खयाल कर के तमाम उमर धर्म ध्यान ईश्वर भक्ती में समाप्त करें और सब जीवों को आप समान जान कर दया करें जहां तक हो परोपकार का ध्यान राखें

क्यों कि अपना काम तो सब ही करते हैं और अपना पेट पशु पक्षी सब ही भर लेते हैं लेकिन जो दूसरों का पोषण का काम करे तारीफ उसी की होती है इसी लिये परोपकार दया भाव सच बोलना न्याय पूर्वक आचरण व्यवहारादि करना प्रेम रखना शुद्ध भोजन आदि रीति को ग्रहण करना यह मनुष्य जन्म पाने का धर्म है और चराचर जीवों पर दया और पालन मनुष्य का कर्तव्य है। और यह उपदेश देना कि इन में जीव नहीं तो मोया लोगों को बिलकुल निडर कर देना है और शास्त्रों के विरुद्ध होने से और हिंसा होने से महापाप का बन्धन होता है इस लिये सज्जन महोदय गणों से सविनय प्रार्थना है कि ऐसा उपदेश कदापि न दिया जावे।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः

॥ इति तृतीय अध्याय समाप्तम् ॥



# चतुर्थ अध्याय

## स्त्री को एकादश पति के विषय में

हमारे समाजी भाई ऐसा कहते हैं कि स्त्री को एक पति के मरने उपरान्त, दूसरा, दूसरे के बाद तीसरा, इसी प्रकार ग्यारह तक पति कर सकती हैं। और यह भी कहते हैं कि यदि उस का मालिक किसी रोग में ग्रस्त होजावे तो वह ख़ूद अपनी औरत से कहे कि मैं तेरे क़ाबिल नहीं रहा, तू दूसरे को ख़्वाविन्द कर के औलाद हासिल कर, इसके साथ इतना और कहते हैं कि वह औरत विषय सेवन नियोग करे वा ख़ाविन्द से करे, और जब हमल क़रार पा जावे तो नये ख़ाविन्द को तरक करदे, अलबत्ता अगर वह भी ख़्वाहिश औलाद की रखता हो तो दूसरा हमल यानी आयन्दा साल उस के लिये और कामयाबी हासिल करे, बाद दूसरे हमल के जुदा करदे, और इस के अलावा यह भी कहते हैं कि जिसका ख़ाविन्द वास्ते तिजारत किसी मुल्क को चला जावे वह तीन साल तक न आवे तो वह औरत दूसरे शख़्स से नियोग कर के औलाद हासिल करले। जब असली ख़ाविन्द आजावे तब नियोग वाले खसम को छोड़ दे। इस तहरीर मज़कूरा वाला में अगर किसी को सुबा होवे तो उस को चाहिये कि ऋग्वेदादि भाष्य

भूमिका पृष्ट २२६ लगायत २२ तक देखें और सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ११६ लगायत १२५ तक देखें ।

हमारी राय में यह तहरीर बिलकुल बे बुनियाद और वाहियात है, जिसको विद्वान् पुरुष सुन भी नहीं सकते और न किसी क़ौम या मज़हब में यह तरीक़ा पसंद हो सकता, हम अपने समाजी भाईयों से नम्रता पूर्वक क्षमा मांग कर प्रार्थना करते है कि इस तहरीर को धर्म की हानि कारक ख़याल करके पक्षपात न करे तो जैसे पेश्तर बहुत सी बातें ना मुनासिब समझ कर तरमीम कर दीगई वैसे इनको भी करदें और सत्यार्थप्रकाश वग़ैरह मे जो इस विषय को पुष्ट करने वाले प्रमाण शास्त्रों के नाम से देने में धर्मशास्त्रों की हंसी कराना है इस के सिवाय जिन शास्त्रों में ऐसे उपदेश हों वह पण्डितों की शैली में कदापि माननीय नहीं हो सकते । दूसरी बात ये है कि उन्ही शास्त्रों में जगह जगह यह लिखा है कि तमाम ज़िन्दगी दूसरे मर्द के दर्शन तक न करे, और सदाशील स्वभाव से रहे, फिर इस के ख़िलाफ़ प्रमाण कैसे माने जातेहैं कदापि नहीं । उपरान्त इस के दो एक प्रश्न जो इस मामले में समाजी करते हैं हम उनको दिखलाकर जवाब लिखते हैं,

प्रथम प्रश्न यह करते हैं कि जब मर्द को दूसरी तीसरी शादी की इजाज़त है तो औरत को क्यों नही ?

जवाब—जो जो क़ायदे न्याय पूर्वक बतलाये गये हैं उनहीं पर अमल करना वाजिब है, देखो मर्द पगड़ी बांधते हैं अङ्गा पहिनते हैं औरत ओढ़ना दावन क्यों पहिनती हैं ? और जिस तरह मर्द मुल्कों में अकेला घूम कर द्रव्योपार्जन करता है अपनी औरतों से क्यों नही कराता ? मर्दों के लिये दुकान

औरतों के लिए घर क्यों तजवीज हुआ ? मर्दों के लिए खलासी औरतों के लिये पराधीनता क्यों की गई ? हर एक जगह ऐसा लिखा देखा जाता है कि औरतों को चाहिये अपने खाविन्द की खिदमत करे क्यों लिखा गया ? मर्द को वीर्य्य दाता स्त्री को ग्रहण करने वाली क्यों लिखा गया ? इस के उपरान्त स्त्री यदि एक साल में सौ मर्दों के साथ भोग करे तो एक ही गर्भ हो सकता है मर्द अगर सौ औरतों से विषय करेगा तो सौ गर्भाधान का होना मुमकिन है ऐसी ताक़त क्यों रक्खी गई ? और इस से हमारा यह मतलब नहीं है कि मर्दों के लिये कोई पाबन्दी नहीं है पाबन्दी सब के लिये जुदे २ तरीक़े से है सिर्फ़ यहां पर, स्त्री मर्द में छुटाई बड़ाई दिखलाने का नतीजा है इस लिये लिखा है। इसी तरह बहुत सी मिसालें मिल सकती हैं कि जिन से स्त्री को हरगिज़ ऐसी इजाज़त नहीं हो सकती और न मर्द की बराबरी कर सकती

दूसरी बात यह कहते हैं कि विधवा स्त्री बहुत दुःख भरतीं हैं और पोशीदा गर्भपात व्यभिचार होते हैं, इस लिये नियोग होना लाज़मी अमर है ताके यह न हो,

जवाब—यह खयाल ग़लत है, दुःख सुख कर्म से होता हैं संसार में कौन सुखी है एक न एक तकलीफ़ हर एक को पाई जाती है इस लिये यह खयाल कि विधवा स्त्री का दुःख नियोग से दूर हो जावेगा ग़लत है और न उस के दुःख दूर कर ने का नियोग उपाय हैं यह तो सिर्फ़ विषयी पुरुषों ने अपना मतलब सिद्ध करने की गरज़ से लिखा है।

असल उपाय ईश्वर की भक्ति शील स्वभाव श्रेष्ट आचरण है और यह भी कहना है कि वे पोशीदा व्यभिचार करती हैं

सो भी ग़लत है क्या जिन के मर्द मौजूद है वे सब शीलवती सती, हैं हरगिज़ नहीं। हम प्रत्यक्ष देख रहे हैं कि बहुत सी विधवा स्त्री ऐसी हैं कि जो धर्म ध्यान कुछ भी नहीं जानती और बहुत सी ऐसी देखी जाती हैं कि उन के मालिक बहुत मज़बूत हृष्ट पुष्ट हैं सब तरह परिपूर्ण मौजूद हैं मगर उन की जा बजा से शिकायत सुनी जाती हैं फिर विधवाओं पर ऐसा दृष्टान्त क्यों दिया जावे, यह तो इन्सान की आदत व सोहबत के तअल्लुक़ की बात है और न इस ऐब को रोकने में नियोग की मिसाल काफ़ी हो सकती है बल्कि यह और खुलासा ऐब कराने का तरीक़ा है क्यों कि ग्यारह मर्तबत्र ख़ाविन्द करना आप इस ख़याल से कहते हैं कि इस में तमाम उम्र ख़तम हो जावेगी मगर जिन की ऐसी होनहार हैं कि दो चार वर्ष ही में ग्यारह को ख़तम कर देंगी और उम्र उनकी जवान रहेगी तो भी वह आप की ग्यारह की मियाद क्यों मंज़ूर करने लगीं और अगर आप ज़ोर देंगे तो वही पोशीदा ऐब व गर्भपात वग़ैरह की शिकायत होगी। मज़बूर फिर तादात और ज़ियादा करनी होगी इस लिये नियोग धर्मीय पुरुषों की शैली में हरगिज़ माननीय नहीं हो सकता और न धर्म शास्त्रों में गर्भपात का इलज़ाम भी विधवाओं पर झूंठा है वह भी सोहबत और अज्ञान दशा का प्रभाव है। अर्सा ४ साल के क़रीब हुआ होगा मेरे गांव में एक जुलाही के बच्चा पैदा हुआ, वह उसको भड़भूंजे के कवाड़ में दाब गई मुख़बर ने पुलिस को ख़बर दी, बच्चा जिंदा निकला औरत का चालान हुआ क्या जुलाही के नियोग न था ? उस की जाति में सब कराव करते हैं और उस के ख़ास देवर से हमल था फिर उस मे

ऐसा क्यों किया ? इसी तरह और वाक़े सुने जाते हैं इस लिये ख़ास विधवाओं पर इलज़ाम क्यों लगाया जावे ? हमारा जहां तक ख़याल है न सब विधवा स्त्री बुरी हैं, न सधवा सब अच्छी हैं इसी तरह सब पुरुष अच्छे हैं, न सब बुरे इस लिये सिवाय धर्म उपदेश और बात बृथा हैं।

बड़े ख़याल की बात यह है कि इस क़दर मने करते २ जीव पाप से नहीं डरते और उन को ख़ास ऐसा उपदेश ही दिया जावे तो फिर क्या कहने हैं इस लिये हरगिज़ नियोग वग़ैरह का उपदेश न होना चाहिये और यह कहना कि वह स्त्री न रह सके यानी मर्द की सोहबत बिदून न रह सके तो वह क्या करें तो देखिये अगर कोई यह कहे कि मुझ को मांस लादो तो हरगिज़ नहीं ला सकते इस लिये धर्म ही का उपदेश होना चाहिये, यानी शील स्वभाव का होना चाहिये बाक़ी जो जैसा करेगा वो वैसा भरेगा।

. तीसरे यह कहते हैं कि जो आप असमर्थ हो जावे तो अपनी औरत को दूसरों से भोग करा के औलाद हासिल कराले।

जवाब—इस में बहुत से ऐसा ख़याल करते हैं कि बिदून पुत्र के गति नहीं हो सकती सो यह बिलकुल ग़लत है, शास्त्रों में साफ़ लिखा है मुक्ति के लिये पुत्र हरगिज़ रुकावट नहीं हो सकता और न्याय प्रमाण आदि से भी ऐसा ही मालूम होता है दूसरे यह ख़याल करते हैं कि जब मर्द असमर्थ हो गया वह दुःख क्यों भरे इस के बारे में ऊपर मांस का दृष्टान्त दे चुके हैं दूसरे अगर चोर कहे मैं तो चोरी ही से खुश हूं मुझ को बड़ा भारी संताप है तो क्या राजा उस को चोरी की आज्ञा देदेगा, नहीं बल्कि सज़ा देगा, इसी तरह सत्य उपदेश होना

चाहिये दुःख सुख कर्म से होता है ॥

चौथे यह कहना है कि वह औरत नियोग करेवा ख़ाविन्द से विषय सेवन किया करै, और ख़िदमत असली ख़ाविन्द व असली व असली घर की किया करै।

जवाब—इस के बारे में हम क्या कह सकते हैं हमारी राय में ख़िदमत तो क्या करेगी ? हां अलबत्ता ज़हर वग़ैरह से गति यानी मृत्यु करदे तो कुछ मुज़ायका नहीं बाक़ी जो अमल में लावेंगे उन को ख़ुद ही जांच हो जावेगी ॥

पांचवे यह कहना है कि जो तीन बर्ष तक पति परदेश से न आवे तो दूसरा ख़ाविन्द करके औलाद हासिल करले जब असली ख़ाविन्द आ जावे उस को छोड़ दे।

जवाब—हम निहायत ताज्जुब में हैं शायद सोचा होकि आप देशान्तर से द्रव्य कमाकर ले आवे यहां औरत औलाद हासिल करले, दुनिया में धन और औलाद दो चीज़ ही की ख्वाहिश है सो दोनों पूरी होंगी लेकिन् यह न सोचा अगर पाप कर्म प्रबल हुआ और दोनों न हुई, यानी पति भी देशान्तर से टोटा निकाल कर चला आया और औरत भी मेहनत कर के बैठ रही और हमल न रहा तो फिर दोनों दीन से गई, इस लिये हम को लिखते हुए शरम मालूम होती है हमारी राय में जो विद्वान् धर्मज्ञ पुरुष हैं वह इस बात को मंज़ूर तो क्या सुन भी नहीं सकते यहां पर बिलकुल सफाई करदी ऊपर के सवाल में असमर्थता तो थी यहां पर उस की भी ज़रूरत न रही दरअसिल बिदून बरारी भी पूरी न हो सकती थी क्यों कि कौन असमर्थों को तालाश करता कौन दिक्कत उठाता और अगर असमर्थ होता और मिलभी जाता लेकिन् उसकी

औरत ना पसंद होती तो फिर भी दिक्कत रहती इस लिये आम हुक्म ही मुनासिब था, परदेश में जब जाते ही हैं तीन वर्ष में क्या बल्कि बाज २ और ज़ियादह अर्से में लौटते हैं हम को बड़ा आश्चर्य है कि सत्यार्थप्रकाश में सैकड़ों जगह ऐसा क्यों लिखा कि व्यभिचार ( पाप ) आदि न करो क्या इस तहरीर मज़कूरा से ज़ियादह कोई और अनर्थ व्यभिचार पाप है ? हम प्रत्यक्ष देखते हैं कि अच्छे बुरे इन्सान मर्द औरत सभी कौम व मज़हब में पाये जाते हैं और बहुत से हमारे समाजी पण्डित विद्वान् न्यायवान् शीलवान् गुणवान् मौजूद हैं मगर फिर न मालम इस बात को धर्म के लिये ज़हर समझ कर क्यों नहीं काटते पम सच कहते हैं किजो शख्स विषयी हुए हैं उन्हो ने अपना मतलब गांठने के लिये, जो महान् आचार्य हुए हैं उन के नाम को धब्बा लगाया, मगर नहीं, जो विद्वान् हैं वे ज़रूर बिचार करेंगे कि हमारे आचार्य एसे नथे यह बनावटी झूंठी इबारत है इस के बारे में ज़ियादह लिखना मुनासिब मालूम नहीं होता सिर्फ़ इतना ही काफ़ी है कि जो कामी परस्त्री लम्पट पुरुष हैं उन का किसी हालत में ऐतबार न होना चाहिये कामी पुरुष आप नर्क में जावे और औरों को ले जावे कामी पुरुष आप मर जावे दूसरों को मार दे कामी पुरुष अपना द्रव्य खो दे दूसरों का नाश कर दे कामान्ध की उलटी रीति है जैसे किसी कवि ने कहा है ।

॥ दोहा ॥

घूघू दिन नहिं देखता, काग न देखे रात ।
काम अन्ध नहिं देखता, क्या निशि क्या प्रभात ॥

बाक़ी बहुत अच्छा कौल है यानी उल्लू और काग दो जानवर बद्तर हैं मगर यह भी एक वक्त नहीं देखते हैं उल्लू दिन को काग रात को मगर जो कामी पुरुष हैं वह कोई वक्त नहीं देखता दर हक़ीक़त जब शरम उतर गई तो क्या करेगा कोई कामी पुरुष के सब विचार भ्रष्ट हो जाते हैं यदि उस को समझादे तो वह समझाने वाले को बेवकूफ़ ख़्याल करता है कामान्ध पुरुष के माता बहिन बेटी स्त्री किसी किस्म का विचार नहीं रहता ज़्यादह लिखना व्यर्थ है ।

सब जानते हैं कि कामी पुरुष हरगिज़ ऐतबार के लायक नहीं होता अगर [illegible] ऐसा हो तो भी लोग ऐतबार न करेंगे और बुरा कहेंगे इस लिये ऐसी इच्छाओं को कदापि उत्पन्न न करना चाहिये तक़दीर अर्थात् प्रारब्ध के आधीन है और [illegible] [illegible] ईश्वर का समझा जाता है [illegible] [illegible] भावनाओं के [illegible] बाने जाते हैं ।

जो किसी तरह से भी न्याय के विरुद्ध न हो और जिनमें सब तरह यही उपदेश पाते कि शील स्वभाव ब्रह्मचर्य की महिमा और सत्य बोलना चोरी आदि का त्याग ऐसे ही लोग ही प्रशंसा के योग्य होते हैं, अन्यथा नहीं और ब्रह्मचर्य के समान दूसरा तप नहीं है जो ऐसे ब्रह्मचारी हैं कि जिन्हों ने अपनी स्त्री का भी त्याग कर दिया सब प्रकार जितेन्द्रिय हैं उनकी महिमा का कौन वर्णन कर सकता है जो ऐसे पुरुष हैं सिवाय अपनी स्त्री के और सब को मा बहिन जानते हैं कदाचित् भी मन को चलायमान नहीं करते वे भी धन्य हैं और जो व्यभिचारी कुशील हैं वे अवश्य दुर्गति के पात्र हैं इस लिये सज्जन पुरुषों से प्रार्थना है कि धर्म के विरुद्ध कभी

कोई उपदेश न दें जहां तक हो धर्म ही की प्रेरणा करें क्योंकि संसार में धर्म ही सार है और धर्म ही संसार रूपी समुद्र से पार होने का उपाय है सिवाय धर्म के कोई ऐसा पदार्थ नहीं जिस से जीव का उद्धार हो इस लिये धर्म हीका उपदेश देना और धर्म ही का करना सब जीवों को श्रेष्ट है धर्म का मूल कारण दया है इस लिये सब जीवोंसे मैत्रीभाव रखना चाहिये सब पर दया रखनी चाहिये बैर भाव कदापि भूल कर न करना यही उत्तम जनों की रीति है हिन्दू मज़हब का दार मदार पवित्रता के ऊपर है जिसक़दर क्रियाकाण्ड शुद्ध पवित्र होगी उसी क़दर आत्मा की शुद्धि होगी क्यों कि बाह्य के आचरण से आभ्यन्तर की शुद्धि होती है इसी लिये सज्जन पुरुषों को चाहिये कि खान पान आदि समस्त क्रिया शुद्धता से करनी चाहिये वर्तमान काल में अस्थि की चीनी, चर्बी मिश्रित घी, आदि बहुत सी विपर्यय वस्तु चल रही हैं इस लिये बहुत बिचार करने से शुद्धि हो सकती है। और जो कुछ उपदेश न्याय और धर्म के खिलाफ़ दिये जा रहे हैं सब अशुद्ध भोजन क्रियाकाण्ड की हीनता का बाइस है अब इस मज़मून को बन्द कर के शास्त्रों के प्रमाण देते हैं जिन से बखूबी मालूम हो जावेगा कि स्त्री को क्या करना चाहिये? नियोग जायज़ है या ना जायज़?



# कैफ़ियत
# मनुमहाराज मनुस्मृति

## नं० १

पृष्ट ६० श्लोक २१५ अध्याय २ मा बहिन लड़की के साथ भी एकान्त में न वैठना क्योंकि कैसा ही बलवान् और विद्वान् हो इन्द्रियां खैंच ही लेती हैं।

## नंबर २

पृष्ट ६४ अध्याय २ श्लोक २४९ जो ब्राह्मण अखण्ड ब्रह्मचर्य्य को करता हैं वह परब्रह्म को प्राप्त होता है।

## नं ३

पृष्ट ६५ अध्याय ३ श्लोक ५ माता की सात पीढ़ी में नहो पिता के गोत्रमें न हो ऐसी स्त्री ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य को श्रेष्ट है।

## नंबर ४

पृष्ट १८१ अध्याय ५ श्लोक १५१ पिता या पिता की आज्ञा से भाई जिसको देवे उस की सेवा करे और मर ने पर भी व्यभिचार नकरे।

## नंबर ५

पृष्ट १८२ श्लोक १५४ जो स्त्री समतावान् से तमाम उम्र

पतिव्रता रहे वह अरुंधती के समान मृत्यु लोक को नहीं त्यागती ।

### नंबर ६

पृष्ठ १८२ श्लोक १५७ चाहे तो स्त्री पवित्र पुष्प फलों से क्षय करदे परन्तु पति के मरने पर, पर पुरुष का नाम भी न लेवे ।

### नं० ७

पृष्ठ १८२ श्लोक १५८ क्षमायुक्त नियम वाली और पवित्र एक पति धर्म की रक्षा करने वाली मैथुन की इच्छा न करती हुई मरण पर्यन्त रहे ।

### नं० ८

पृष्ठ १८२ श्लोक १५९ अध्याय ५ कुमार ब्रह्मचारी ब्राह्मणों के कई हज़ार समुदाय बिना पुत्र उत्पादन किये स्वर्ग को गये ।

### नं० ९

श्लोक १६० इसी प्रकार साध्वी स्त्री पति के मरने पर ब्रह्मचर्य में रहे तो अपुत्रा भी स्वर्ग को जाती है जैसे कुमार ब्रह्मचारी स्वर्ग को गये ।

### नं० १०

पृष्ठ १८३ श्लोक १६१ पुत्र के लोभ से जो पर पुरुष से

सम्बन्ध करती है वह यहां निन्दा को पाती है और पतिलोक से भी रहित रहती है।

## नं० ११

पृष्ठ १८३ श्लोक १६३ अपने निकृष्ट पति को छोड़ कर उत्कृष्ट को करै तो लोगों में निन्दा होती है।

## नं० १२

पृष्ठ १८३ श्लोक १६४ परपुरुष के भोग से स्त्री, लोगों में निन्दा और मरने पर सियार की योनि को प्राप्त होती है और कुष्ट आदि रोग से पीड़ित होती है।

## नं० १३

पृष्ठ २६१ अध्याय ८ श्लोक ३५३ इस से लोगों में वर्ण संकर उत्पन्न होते हैं क्यों कि मूल का नाश करने वाला अधर्म सब के नाश करने में समर्थ है।

## नं० १४

श्लोक ३५६ जो पराई स्त्री से तीर्थ में या नदी में सम्भाषण करे उस को पर स्त्री हरण का अपराध होता है।

## नंबर १५

श्लोक ३५७ माला चन्दन आदि का भेजना, स्पर्श आलिंगन

अदि करना वस्त्र आभूषण का समर्पण करना आसन शय्या पर साथ रहना इन सब कामो को पर स्त्री संग रहने के समान कहा है।

नं० १६

श्लोक ३५८ जो पर स्त्री के गृह स्थान में स्पर्श करे और जो स्त्री से छुआ हुआ छिमा करे आप की पर संतान में भी यह सब पर स्त्री संग्रहण कहा है।

नंबर १७

श्लोक ३६० बुभुक्षित बन्दी दीक्षित और रसोई करने वाले पर स्त्री के साथ निवारण न करने पर संभाषण कर सकते है।

नं० १८

पृष्ठ २६५ श्लोक ३७२ व्यभिचारी पापी मनुष्य को जलती लोहे की चारपाई पर जलावे सब लोग उस पर लकड़ियां डाले और पाप कर ने वाला जले।

नं० १६

—'पृष्ठ ३१० अध्याय ६ श्लोक ४७ भाग एक बार ही किया जाता है और एक बार ही कन्या दान होता है और एक बार ही वचन दिया जाता है सज्जनो की ये तीन बातें एक ही वार होती है लौट फेर नहीं होता।

## नं० २०

पृष्ठ ३१२ अध्याय ६ श्लोक ५७ बड़े भाई की स्त्री छोटे भाई को गुरु पत्नी के समान, और छोटे की बड़े को पुत्रवधू के समान है।

# ॥ यजुर्वेद ॥

## नं० २१

पृष्ठ ६६५ अध्याय ८ श्रुति १ स्वयम्बर बिधि से ब्याह कर के पति की सेवा करे अधर्म की बात कोई न करे।

## नंबर २२

पृष्ठ ६८२ अध्याय ८ ऋचा ६ ऊपर के मुताबिक स्वयंबर से विवाह करे जिस का माता पिता उत्तम हो विद्वान् हो उत्तम हो उस की सन्तान भी उत्तम होती है जो माता पिता उत्तम न हों तो सन्तान भी उत्तम न होगी।

## नंबर २३

पृष्ठ ६८४ अध्याय ८ ऋचा १० मनुष्य जन्म को पाकर स्त्री पुरुष ब्रह्मचर्य उत्तम विद्या अच्छा गुण पराक्रमयुक्तविवाह करैं ब्याह की मर्यादा से ही संतान पैदा करें बिना ब्याह के स्त्री पुरुष समागम की वांछा मन से न करें।

# ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका।

पृष्ठ २२० लगाय २२१ सुख के लिये १३ हाथ ग्रहण करता हूं जो काम मुझ को अप्रिय होगा न करूंगा ऐसे ही स्त्री कहे कि मैं भी जो काम आपको अप्रिय होगा न करूंगी और हम दोनों व्यभिचार आदि दोष रहित होके वृद्धावस्था पर्यन्त परस्पर आनन्द के व्यवहार को करेंगे इस प्रतिज्ञा को सब सज्जनों और परमेश्वर हमारा साक्षी है।

पृष्ठ २२१ पंक्ति ५ व ६ दूसरी स्त्री वा दूसरे पुरुष से भी व्यभिचार न करेंगे हे विद्वान् ! लोगों तुम हमारे साक्षी रहो पंक्ति ७ व ८ फिर स्त्री कहे इस पति को छोड़ के मन वचन और कर्म से भी दूसरे पुरुष को न पति मानूंगी।

नोट—नं० १ में मा बहिन तक के साथ अलग बैठना मने किया इस लिये ज्यादह क्या होगा। नं० २ शील की महिमा से मोक्ष। नं० ३ माता की पीढ़ी तक बर्जित की नं० ४ लगाय ७ बख़ूबी साबित किया कि पति के मरने पर हरगिज़ दूसरा पति न करे। नं ८ व ९ ये दिखाया कि शीलवान स्त्री बिना पुत्र के पैदा किये ही स्वर्ग जाती हैं। नं० १० पुत्र के वास्ते दूसरा पति न करे। इस से ज्यादा और क्या दिखला सकते हैं। नं० ११ अपना पति ख़राब भी हो तो भी दूसरे अच्छे को न भोगे। नं० १२ परपुरुष के भोगने से गीदड़ वग़ैरह रोग आदि कर पीड़ित होती हैं। नं० १३ इसी से वर्णसङ्कर होते हैं। नम्बर १४ से १६ तक यह मने किया है कि पराई स्त्री से बोलना भी न चाहिये और न स्पर्श करना न वस्त्र भूषण चन्दन माला आदि देना चाहिये न एक स्थान पर बैठना चाहिये यदि ऐसा करे तो दण्ड होना योग्य है।

नम्बर १७ बन्दीजन रसोई दार वग़ैरह भी बिला इजाज़त

मालिक न बोल सकें नम्बर १८ परस्त्री भोगी पुरुष को लोहे की जलती चारपाई पर जलावे नम्बर १६ कन्यादान एकही बार होता है नम्बर १० बड़े भाई को छोटे की पुत्र बधू छोटे को छोटे को गुरु पत्नी समान। नं० २१ से २३ ख़ास यजुर्वेद के बचन हैं। जिन से साफ़ ज़ाहिर है कि विना ब्याह के हरगिज़ सन्तान उत्पत्ति न करनी चाहिये। ब्रह्मचर्य की महिमा उत्तम माता पिता से उत्तम औलाद ख़राब से ख़राब। नं० २४ खास भाष्य भूमिका ऋग्वेदादि का बचन है कि बिवाह के समय स्त्री ने ईश्वर को और सब पंचों को साक्षी देकर यह प्रतिज्ञा की कि इस पति को छोड़ के मन बचन से दूसरे पुरुष को न चाहूंगी। अफसोस ऐसी प्रतिज्ञा कर के क्यों छुड़ाई जावे क्या नियोग करने से यह प्रितज्ञा रह जावेगी हरगिज़ नहीं॥

# समझावट।

हवाले मज़कूरा वाला को हमारी राय में कोई खिलाफ़ न्याय व प्रमाण आदि के नहीं बतला सकता .फिर इसके ख़िलाफ़ जो प्रमाण शास्त्रों और आचार्यों के नाम से दिये जाते हैं वह किस तरह प्रमाण हो सकते हैं मसल मशहूर है एक म्यान में दो खाण्डे नहीं रहते इस लिये अगर हमारे हवाले प्रमाण होंगे तो वह नदार्द किये जावें गे अब इस का बिद्वान् ख़द कर सकते हैं कि जो प्रमाण ऐसे हैं कि ग्यारह ख़ाविन्द की आज्ञा, दूसरों से औलाद हासिल कराना, अपनी स्त्री को खुद इजाज़त देकर दूसरों से भोग कराना, यह प्रमाण हो सकते हैं, या यह कि शील स्वभाव से रहना हरगिज़ बुरा काम न करना यह प्रमाण हो सकते हैं, हम ने समाजी भाइयों के बड़े २ ज़ोर शोर के लेक्चर सुने है वह सब से ब्रह्मचर्य ही का उपदेश देते हैं जैसा कि देना चाहिये

आज तक किसी जलसे या कमेटी में ऐसा लेक्चर हमने नहीं सुना कि ग्यारह पति करना वग़ैरह २ उपदेश दिया जाता हो इस से हम को निश्चय होता है कि हमारे समाजी भाई ख़ुदभी बे बुनियाद मामले को वाहियात और बुरा समझते हैं इस में कोई शक नहीं कि अगर इस फ़ेल को समाजी बुरा ख़याल न करते तो जैसे और मामलों में ज़ोर शोर से लेक्चर होते हैं इस को भी ज़रूर तरक्की देते इस लिये हम बड़ी आजिजी से प्रार्थना करते हैं कि हमारी तहरीर को बिलकुल निःपक्षता से देख कर मंज़ूर फरमावें क्यों कि उत्तम रीति से जग का भला, और बुरी रीति से बुरा होता है, पक्ष करना काम विद्वान् पुरुषों का नहीं है यह बात ज़ाहिर है कि बुरे फ़ेलऔर बुरी आदत को जिस वक्त इन्सान छोड़देगा उसी वक्त शोभा को प्राप्त होगा और ऐसा ख़याल करना कि बेशक बात तो सही है मगर क्या करें अब छोड़ने में हिमाक़त है सो यह ख़याल पण्डितों और धर्मात्मा पुरुषों का नहीं होता और जो परोपकारी सज्जन पुरुष हैं जिन को मान वग़ैरह नहीं दबा सकते वह ऐसा ख़याल भी नहीं करते कि यह छोटा आदमी होकर हम ऐसे २ पुरुषों को समझाता है इस की अक्ल क्या हम मान सकते हैं नहीं २ वह ज़रूर जो उमदा बात होगी मंज़ूर करेंगे अगर अपनी ग़लती होगी तो उस की दुरुस्ती करेंगे और अगर कहने वाला ग़लती पर होगा तो मुहब्बत के साथ समझावैंगे, द्वेश भाव हरगिज़ न करेंगे सब शास्त्रों से मालूम होता है कि और अक्ल से भी जाना जाता है किसज्जन पुरुष का स्वभाव मानिन्द हंस के होता है यानी जैसे हंस दूध को लेता, है पानी को छोड़ देता है ऐसे ही सज्जन पुरुष

गुण ग्रहण करता है औगुण त्यागता है दूसरा स्वभाव चन्दन के वृक्ष की मिसाल देताहै जैसे चन्दन के वृक्ष को जिस क़दर कुल्हाड़े से मज़दूर काटता है उसी क़दर ज्यादह सुगन्धि देता है ऐसे ही सज्जन पुरुष तकलीफ़ देने पर भी अपने स्वभावको नहीं छोड़ते सज्जनता का यही लक्षण है कि आप शुभ क्रिया का आचरण करें औरों से करावें दुर्जन पुरुषों का इस के खिलाफ़ स्वभाव मानिन्द सर्प के है यानी जैसे सांप को चाहे दूध ही पिलाओ मगर वह डंक ही मारेगा दूसरा स्वभाव छलनी समान है जैसे छलनी आटा निकालती है और चोकर ग्रहण करती है, इसी तरह दुर्जन पुरुष गुण को छोड़ कर औगुण लेता है दुर्जन पुरुष की रीति यही है कि चाहे आप मर जावे परन्तु दूसरे को ज़रूर नुकसान हो। इस पर एक दृष्टान्त दिया जाता है—

एक ब्राह्मण था। वह धन की अभिलाषा में फकीरो की सेवा किया करता था। बहुत दिनो के बाद किसी फ़कीर ने उस को एक यन्त्र दिया और कहा कि जब ज़मीन पर लीप कर इस को रक्खे गा और जो कमना करेगा और जिस कदर द्रव्य की आवश्यकता होगी यह यन्त्र देगा बल्कि ख़ूबी यह है कि तेरे से ज्यादह लाभ तमाम शहर में होगा यानी तू यदि सौ रुपये मागेगा तो तुझ को सौ रुपये मिलैंगे मगर तमाम शहर में फ़ी घर दोसौ मुद्रा मिलेगा इस पर ब्राह्मण व ख़ौफ़ इस बात के कभी फ़क़ीर साहब ना ख़ुश हों यन्त्र तो लेलिया परन्तु एक लम्बी सांस लेकर अफ़सोस ज़ाहिर किया फ़क़ीर साहब ने वज़ह दर्याफ्त की ब्राह्मण बोला कि मुझ को इस नफ़े की ज़रूरत नहीं जब कि दूसरों को फायदा पहुंचाया जावे

मगर वह क्यों मानता था क्योंकि दुर्जन पुरुष था, फ़क़ीर साहब तो चले गये ब्राह्मण घर गया ब्राह्मणी से कहा बड़े दिनों में रसायन मिली थी परन्तु धोका देगई ब्राह्मणी ने वजह दर्याफ़्त की ब्राह्मण ने हाल सुनायो उस पर ब्राह्मणी ने कहा हमारा क्या हर्ज है लोगों के चाहे कितना ही द्रव्य होजावे हम तो सुखी हो जावेंगे फ़ौरन ही लीप कर रुपया मागो इस पर ब्राह्मण ना खुश हुआ और कहा मैं हरगिज़ ऐसा नहीं कर सकता यदि तू करै गी तो मैं नाराज़ हूंगा और दण्ड दूंगा तदोपरान्त ब्राह्मण परदेश गया एक दिन ब्राह्मणी ने लीप कर यन्त्र रक्खा और सौ रुपये मागे उसी समय सौ रुपये मिल गये और तमाम शहर में फ़ी घर दोसौ रुपये मिले इसी प्रकार ब्राह्मणी ने बहुत रुपया इकट्ठा कर लिया और तमाम शहर में दूना रुपया होगया ऐसा होने से लोगों ने बड़ी खुशी मनाई औरमकानात ब्राह्मणी के वह तमाम पुख़्ता शुरू हो गये कुछ दिन उपरान्त ब्राह्मण आया और नगर की अलौकिक शोभा देख कर ठिटका और कहा मैं भूला यह दूसरा ही नगर है परन्तु चारों दिशाओं का ध्यान दे कर देखा तो यह मालूम हुआ कि यह दोष मेरी पत्नी का है लाचार घर आया और स्त्री से अत्यन्त दुखित हुआ स्त्री समझ गई और बार २ मधुर शब्दों से उस के क्रोध और द्वेष को हटाना चाहा परन्तु हठी और दुर्जन क्यों मान ने लगा स्त्री ने पुनः कहा भगवन् क्षमा करो यदि हमारे से दूसरों को नफ़ा पहुंचै इस से बढ़कर परोपकार ही नहीं और देखो द्रव्य से घर भर रहा है औरों के दूने हो जानेसे हर्ज ही क्या है परन्तु वह कब मान सकता था उसी समय लीपकर वह यन्त्र रक्खा और कहा कि मेरी एक आंख फोड़ दे उसी समय उस की एक आंख फूट गई परन्तु तमाम शहर वालों की दोनों आंखे फूट गई सरांश यह है कि दुर्जन पुरुष से बुराही होगा भला कदापि नहीं और सज्जन जन से भला होगा बुरा हर्गिज़ न होगा इस लिये हरख़ास व आम को निकृष्ट प्रमाण को दूर करना चाहिये और शुभ प्रमाण की तरक्की और ब्रह्मचर्य की महिमा सब वेद शास्त्रों से बख़ूबी सिद्ध है अतएव हरगिज़ उस के विरुद्ध उपदेश न होना चाहिये और यह कहना कि ब्रह्मचर्य वेशक उत्तम है यदि न रह सके अथवा

सन्तान की आवश्यकता होय तो नियोग करा ले मगर व्यभिचार न करे सो बिलकुल ग़लत है और अप्रमाण अव्वल देखिये इस से ज़्यादह क्या व्यभिचार होगा दूसरे सन्तान किसकाम आवे गी जब कि अपनी लाज शर्म जाती रही और दुर्गति का बन्धन हो गया। तीसरे यदि यह उपदेश ठीक मानागया तो बहुत से मदिरा (क़बाब) मांस वगैरह के बिना तकलीफ़ मानेंगे उनके लिये भी ऐसा ही उपदेश देना होगा फिर तो जड़ मूल से कट जावेगी इस लिये हर्गिज़ धर्मशास्त्र की आज्ञा नहीं। सत्योपदेश के सिवाय कदापि विरुद्ध न करना चाहिये दुःख सुख केवल कर्म से होता है और जो प्रमाण अचार्यों के नाम से दिये जाते हैं वह महज़ बनावटी ख़्याल करने चाहियें वह किसी तरह काबिल इतमीनान नहीं हो सकती क़ाबिल इतमीनान वही बात होगी जो न्याय के विरुद्ध न होगी बाकी कहां तक लिखें ब्रह्मचर्य की महिमा पुराणादि सब शास्त्रों से प्रसिद्ध है स्वामी दयानन्द ने भी जिस की प्रबल महिमा लिखी है इस लिये विद्वान् पुरुषों को पक्ष छोड़ कर इस की पुष्टता में उपदेश देना चाहिये और इस के विरुद्ध का त्याग ॥

## नतीज़ा

यह सब तरह सिद्ध हो गया है कि ब्रह्मचर्य सुख देने वाला व्यभिचार दुःख का दाता, अतएव समस्त स्त्री पुरुषों को शीलवान् रहना चाहिये नियोगादि व्यभिचार को त्याग करना चाहिये और स्त्री को हर्गिज़ सिवाय अपने पति अन्य पुरुष की इच्छा न करनी स्त्री का शृङ्गार शील ही है जो पतिव्रता स्त्री है वह परम् माननीय होगी चाहे कैसे ही कष्ट में हो और जो शील रहित धनाढ्य सर्व सुन्दर व भूषण सहित होगी तौ भी माननीय न होगी निन्दनीय ही होगी यह सब बातें प्रत्यक्ष मालूम होती हैं।

इति समाप्तम्

# ॥ प्रार्थन ॥

हे ! ईश्वर परमात्मा सब जीवों को दुःख से छुटाकर सुख की प्राप्ती करा सिवाय तेरे और कौन संसाररूपी सागर से पार करने वाला है मैं तो कुछ भी नहीं हूं बड़े २ योगी तेरी महिमा वर्णन नहीं कर सकते मैं उभय कर बद्ध बारम्बार प्रार्थना करता हूं कि सब जीवों के हृदय में ज्ञान का प्रकाश कर और मेरी इस तहरीर को सब के हृदय रूपी कमल में मोती की आभा को प्राप्त कर अर्थात् समस्त वैर विरुद्ध कुरीति आदि को दूर करने वाली और धर्मोन्नति को प्रगट करने वाली प्रकाश कर सिवाय तेरे और का सहारा नहीं है ॥

ओं शांतिः शांतिः शांतिः

( राक़िमे नियाज़ कमतरीन )

भवदीय

मुसद्दीलाल ज़मींदार

निरपड़ा त० सरधना

जि० मेरठ

# ❀ शुद्धाशुद्ध पत्र ❀

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६ | १८ | षयानन्द | दयानन्द |
| ६ | २१ | कुके | के |
| ७ | २ | धीयां | घीयां |
| ७ | १७ | हआ | हुआ |
| ८ | १० | बखबी | बखूबी |
| ९ | १५ | करन | करना |
| १० | ३ | अश्चर्य | आश्चर्य |
| १० | १२ | दसरे | दूसरे |
| १२ | २४ | हये | हुये |
| १३ | १३ | शद्र | शूद्र |
| १३ | १६ | वें | ८ वें |
| १८ | २५ | दखी | दुखी |
| २२ | १२ | गट्ट | खट्टा |
| २२ | २५ | ईश्वर | ईश्वर ने |
| २३ | १९ | गे | के |
| २४ | ९ | गे | से |
| ३३ | १५ | निवृित्त | निवृत्त |
| ३४ | १३ | वैशेसिक | वैशेषिक |
| ३६ | २१ | जग | जगह |
| ३९ | १३ | निचकेता | नचिकेता |
| ४३ | ९ | करे | कर |

अर्हम्

लेखक

खामग्राम–निवासी

श्रीमान्-यतिवर्य-श्रीबालचन्द्रजी महाराज



# ॥ जगत्कर्तृत्व-मीमांसा ॥



प्रकाशक

वडनगर-निवासी

श्रावक मूलचन्द, वाडीलाल आकोला (वराड)

Printed by Gauri Shanker Lal at Chandraprabha Press, Benares.
Published by Shrawak Moolchand, Wari Lal of Akola.

वीर सं. २४३५ ] मूल्य आठ आना [ प्रथम वार १०००

अर्हम्

लेखक

खामग्राम–निवासी

श्रीमान्-यतिवर्य-श्रीबालचन्द्रजी महाराज



# ॥ जगत्कर्तृत्व-मीमांसा ॥



प्रकाशक

वडनगर-निवासी

श्रावक मूलचन्द, वाडीलाल आकोला (वराड)


Printed by Gauri Shanker Lal at Chandraprabha Press, Benares.
Published by Shrawak Moolchand, Wadi Lal of Akola.

वीर सं. २४३५ ] मूल्य आठ आना [ प्रथम वार १०००



साक्षरवर्य
श्रीमान् केवलचंद्रजी गणि-महाराज.
( सुराणा-पेमराजजी वर्धावालेकी तर्फसें भेट. )

चित्रशाळा प्रेस, पुणें.

## पूज्यवर्य गणिजी श्रीमान् केवलचन्द्रजी महाराज का संक्षिप्त

# जीवन चरित्र।


रोपकारी, उदार चरित महान पुरुषोंकी जीवनी पढ़ने से मनुष्य को जैसा मनुष्य कर्त्तव्यका ज्ञान प्राप्त होता है, वैसा ज्ञान अन्य किसी भी साधन द्वारा नहीं होसकता। जैसा जैसा मनुष्य उत्तम पुरुषोंके चरित्र पढ़ते चला जाता है तैसा तैसा उसके मनमें उच्च श्रेणी के विचार बंधते चले जाते हैं। और अन्त में ऐसी कर्तृत्व शक्ति प्राप्त होजाता है कि जिसकी प्रशंसा सुज्ञ लोक किये विना नहीं रह सकते। जीवनी लिखने का शौक भारत में हजार पंधरासौ वर्षों के प्रथम बहु-तथा ऐसा प्रबंध चिंतामणि आदि ऐतिहासिक ग्रंथों पर से मालूम होता है किन्तु जबसे मुगलों की राज्य सत्ता भारत में हुई तबसे इस बात का शौक नष्ट प्रायसा होगया. भारतके प्राचीन इतिहासमें जो जो त्रुटियां विदित होरही हैं इसका कारण भी मुगलोंकी राज्य सत्ता ही को मानना चाहिये। जबसे पाश्चिमात्य शिक्षाका प्रभाव भारत में पड़ा तबसे यह शौक फिर बढ़ने लगा। प्रस्तुत यहां तक बढ़ा हुआ है कि अनेक दैनिक, साप्ताहिक, मासिक वर्तमान पत्रों द्वारा और पुस्तकों द्वारा अनेक सज्ज-नोंके जीवन चरित्र प्रकाशित होते चले जारहे हैं यह पाश्चिमात्य लोगोंके सहवास का ही फल मानना चाहिये।

आज मैं मेरे परमोपकारी पूज्यपाद गुरुवर्य श्रीमन्महाराज श्री-केवलचन्द्रजी गणिजीका संक्षिप्त में ही जीवन चरित्र लिखनेका विचार किया है, इस लिये यहां पर केवल आवश्यकीय बातों का ही उल्लेख किया जायगा. यदि समय मिला तो दूसरी वार विस्तार पूर्वक लिखने की चेष्टा करूंगा.

गणिश्री केवलचन्द्रजी महाराज का जन्म विक्रम संवत् १८८५ के भाद्र पद कृष्ण १० दशमी गुरुवार के रोज शहर ग्वालियर में गौड वंशीय ब्राह्मण कुल में हुआ. आपकी मातु श्री का नाम सुशीला और

पिताजी का नाम शिवानंदजी था। गणिजी के पिता ग्वालियर में श्रीमान मेघराजजी सुराणे के यहां नोकरी करते थे। हमारे चरित्र नायक जब नव वर्ष उमर के हुवे उस समय श्वेतांबर जैनाचार्य श्रीमद् ताराचन्द्र सूरिजी महाराज यतिगणके साथ अनेक देशोंमें विचरते हुवे सं० १८९३ में ग्वालियर पधारे उस समय वहांके श्रावकोंने नगर प्रवेशका बड़ा भारी उत्सव किया था. उनके व्याख्यान हमेशा होते थे. एक दिन मेघराजजी सुराणेने आचार्यजी से बीनती की, कि मेरे घरको आपकी पधारामणी करने की मेरी इच्छा है सो आप अवश्य पधार कर मेरा घर पावन कीजिये। श्री जी ने यह बात स्वीकार कर दूसरे ही दिन सुराणेजी के घरको पधारे. सुराणेजी ने आचार्य श्री जी की नव अंग की केसरादिसे पूजन की और कई प्रकार से भक्ति की, उस समय हमारे चरित्र नायक श्री जी के समीप जाकर बैठगये. आप के माता पिता प्रभृतिने इनको वहां से उठाने का बहुत कुछ प्रयत्न किया किन्तु आचार्य श्री से दूर होना आपने बिलकुल नहीं स्वीकार किया. यह आश्चर्य जनक दृश्य देखकर आपके माता पिताने और मेघराजजी सुराणे ने आचार्यजी से यह बीनती की कि, इस बालककी भक्ति प्रीति आप पर अधिक मालूम होरही है इससे हम लोगों का अन्तःकरण यही कह रहा है कि इस बालकको आपकी सेवा में अर्पण कर देना इस पर से श्री जी ने उत्तम जीव समझ कर हमारे चरित्र नायकको अपने साथ उपाश्रयको ले आये.*

वि० सं० १९०२ में आचार्यजी के समीपसे आपने दीक्षा ग्रहण की. दीक्षा का नाम आजार्यजी ने आपका 'केवलचन्द्र' मुनि रक्खा.

---

* **नोट**--इन दिनोंमें खरतर गच्छीय श्रीपूज्याचार्य श्री जिन सौभाग्य सुरिजी ग्वालियरको पधारे हुवे थे दोनोंही आचार्य सहर्ष परस्पर मिले और आनंदपूर्वक दार्शनीक विषय पर परामर्श किया गया. बहुधा खरतर और तपगच्छके श्रीपूज्य "हमबड़े" इस अभिमानके वश अन्य गच्छीय आचार्योंसे रूबरूमें नहि मिलाप किया करते थे किन्तु यह बात श्री सौभाग्यसूरीजीमें नहीं थी. वह इस बातको खूब जानते थे कि एक पद धारी आचार्योंके साथ नफरत करना सर्वथा अनुचित है और एक मेकका परस्पर गौरव करना यह शिष्टाचार का परिपालन है. प्रस्तुतके आचार्य और यति अभिमान और कुआचरणके वश जो पुरानी प्रतिष्ठा खो बैठे हैं उनको उचित है कि, आचार्य द्वयका अनुकरण करे, यदि अभी भी इस ओर लक्ष नहीं दिया जायगा तो रही सही प्रतिष्ठा भी गमा बैठेंगे. आचार्य और यतियोंको उचित है कि ३६ और २७ गुणोंकी तर्फ ध्यान दे।

इस समय आपकी कोई अठारह वर्षकी वय थी, किन्तु इतनी छोटी वय में भी आपने जैनदर्शनके मुख्य २ सिद्धांतोंका उत्तम प्रकारसे ज्ञान संपादन कर लिया था. इसके सिवाय व्याकरण, काव्य, कोश, न्याय आदि शास्त्रोंका अध्ययन करते थे. ज्योतिष. वैद्यक, छन्द शास्त्र शास्त्रीजीके समीपसे देखा करते थे. आचार्य श्रीजीके साथ ग्रामानुग्राम विचरने से यद्यपि शास्त्राध्ययनमें क्षति पहुंचती थी तथापि शास्त्री साथ में रहनेसे विशेष हानी पहुचनेका संभव नहीं था. आचार्यजीने कोई ग्यारा वर्ष पर्यन्त आपको विद्याध्ययन करवाया और तदनंतर प्रधानपदपर नियतकर दिये गये. आचार्यजी का विचार आप को बहुत कुछ अभ्यास करवाने का था परन्तु गच्छका भार चलानेको सुयोग्य प्रधान हाथ नीचे न होनेके कारण यह कार्य आपके सुपरत करना पडा. और जहांतक आचार्य श्री विद्यमान रहे तहांतक प्रधानपद पर आपही रहे। वि. सं. १९१५ माघ शुक्ल अष्टमीके रोज आचार्यजीका देहान्त पोहोकरण ग्राममें हुआ उस समय आचार्यजी महाराजके चारों शिष्य (१ सूर्यमलजी. २ मुलतानचन्द्रजी. ३ केवलचन्द्रजी. और ४ कर्पूरचन्द्रजी. ) समीप थे. सूर्यमलजी महाराज भोले भाले और बडेही सरल मनके थे व आचार्यजी की सेवा इन्होंने भक्ति पूर्वक खूब की थी इससे आचार्यजीने अन्त समय ऐसा फरमाया कि " मेरा बडा शिष्य सूर्यमल सरल और गुरू भक्त है. इससे मेरे पीछे इसको किसी भी बातकी तकलीफ नहो इस लिये मेरा विद्वान-शिष्य-केवलचंदको आज मैं इसके नामपर कर देता हूं" आपने भी गुरू भक्तिके वश और जबसे आप आचार्यजीके शिष्य हुवे थे तबसे सब प्रकारका लालन पालन, वगैरा सूर्यमलजीनेही किया इससे आपने भी इस बातका स्वीकार कर लिया. किन्तु वास्तवमें आप शिष्य आचार्य श्रीकेही कहला सकते हैं और यह बात युक्तियुक्त भी है. आचार्य श्रीका स्वर्गारोहण क्रिया सब जैन शास्त्रानुसारही हुई. आचार्य श्रीके परलोक गमनके थोडेही दिन पीछे आपने प्रथम पदका त्याग कर दिया.

वि. सं. १९१६ वैशाख शुक्ल अक्षयतृतियाको बीकानेरके चतुर्विध संघने मिलकर श्री ताराचन्द्र सूरिजीके पट्टपर लघु शिष्य कर्पूरचं-

द्रजीको स्थापित कर दिये. और केसरीसिंहसूरि ऐसा आचार्य पद्वीका नाम दे दिया. उस समय आपने इनको आचार्य करनेमें अपनी सम्मति बिलकुलही नही दी किन्तु निषेध किया था क्योंकि आचार्य होनेके लायक आपके बडे गुरू भाई श्री मुलतानचन्द्रजी थे यदि मुलतानचन्द्रजीको आचार्य कर देते तो गच्छकी शोचनीय दशा नहीं होती. परन्तु कई कुटिल, विघ्नसंतोषी यतिश्रावकोंने स्वार्थ साधनके लिये अनुचित कार्य करनेको नही डरे, और प्रस्तुत भी हमारे गच्छमें यति नामको कलंक लाने वाले कई अधम यति ऐसे बैठे हुये हैं कि उनके बैठे गच्छकी उन्नतिकी आशा रखना आकाश पुष्पवत है, अस्तु. अयोग्य कार्य बना देख आपका विचार परदेश गमन करनेका हुआ किन्तु श्री केसरीसिंहजीने आपको जाने नही दिया, इन दिनोंमें आपके उपदेशसे एक कार्य ऐसा हुआ कि जिसकी प्रशंसा किये बिना सारे जैन समाजसे नही रहा जा सका, और वह यह हुआ कि श्रीयुत् धर्मचन्दजी सुराणेकी धर्म पत्निने शत्रुंजयादि तीर्थोंकी यात्रा करने को संघ निकालनेका निश्चय किया. सं. १९१७ के मार्गशीर्ष वदीमें बीकानेरसे संघ रवाना हुआ इस संघमे गाडी ५००, ऊंठ ४००, घोडे १०० और मनुष्य संख्या करीब ५००० की थी यति साधु साध्वी केरिब सो ठाणा श्रीके साथमें थे, संघ रक्षार्थ बीकानेर महाराजकी ओरसे कई घोडेसवार भी दिये गये थे. दर्शन पूजनके लिये एक देरासर साथ चलता था. देरासरकी रेख देख आपही करते थे, संघ नागोर फलोधी ( पार्श्वनाथ ) कापरडा, पाली, वरकाणा, नाडोल, नाडोलाई, राणपुर, मुच्छाला महावीर, इत्यादि पंचतीर्थी, सिरोही, आबूराज, पालणपुर, संखेश्वर, राधनपुर, वडनगर, बीसनगर, पाटण, ( हेमचन्द्राचार्य ) सिद्धपुर, आदि अनेक तीर्थोंकी यात्रा करता हुआ संघ शत्रुंजयकी तराटी शहर पालिताणेमें पहुंचा और सहर्ष सिद्धगिरि की यात्रा की अंदाज एक मास पर्यंत संघ पालिताणेमें रहा. तदनंतर शत्रुंजय निकटकी पंचतीर्थी—और गोगा—नवखण्डा पार्श्वनाथजी की यात्रा करके गिरनार पर्वतकी तराटी शहर जुनागढ को संघ पहुंचा-और रेवताचल ( गिरनार ) पर्वत उपर चढकर श्री अरिष्टनेमी भग.

वानकी यात्रा की, वहांसे अहमदाबाद होकर संघ बीकानेरको लौट आया. इस यात्रामें सुमार आठ मास लगे थे. ऐसा गौरवशाली संघ बीकानेरसे आज पर्यन्त कभी किसीने नहीं निकाला. यह श्रीमान केवलचन्द्रजी महाराजके ही उपदेशका फल मानना चाहिये.

सं० १९१८ का चातुर्मास आपका बीकानेरमें ही हुआ. तदनंतर विहार करके शहर इन्दोर पधारे, और सं० १९१९ का चौमासा इन्दोरहीमें हुआ. इन्दोर महाराज श्रीमान् होलकर सरकार श्री तकुजीराव बडेही गुणज्ञ और साधु संतके प्रेमी थे, इस से प्रेम पूर्वक हमारे चरित्र नायक से कईवार मिले. इन्दोर सरकारने आपसे कईवार कहा गांव जहांगिर अथवा द्रव्यादि जिस बातकी आपको इच्छा हो वह आपके लिये तैयार है किन्तु आपकी ओरसे उत्तर यही मिलतारहा कि बदौलत देव गुरु धर्मके प्रतापसे सब कुछ है. मनुष्यमें यह गुण (निर्लोभता) आना सहज नही है. इन्दोरसे रवाना होकर आप बऱ्हानपुर पधारे उससमय पीरचंदजी कोठारीने ज्ञान ध्यान के लिये ठहरनेकी बीनति की इस से आप एक महीने तक बऱ्हानपुर ठहरे वहांसे रवाना होकर मलकापुर, खामगांव, बालापुर होते हुवे शिरपुर अन्तरिक्ष पार्श्वनाथजी की यात्रा कर मुंबई पुरीको पधारे सं० १९२० का चौमासा आपका बंबई मे हुआ. गणेसदास कृष्णाजीके दुकान के मुनीम श्रावक श्री केवलचंद्रजी सुराणेने बहुत भक्ति की. चातुर्मास समाप्त होने पर आप पुना पधारे और सं० १९२१ का चातुर्मास आपका पुनेमे हुआ. पुनेसे आप खामगांव पधारे यहांका जलवायू अच्छा मालूम होनेसे नव चातुर्मास आपने खामगांव मेही किये. यह स्थान निरुपद्रवि और एकांत होनेके कारण इन दिनोंमें आपने वर्द्धमान आदि जैन विद्याओंका आराधन किया. आपके सत्यशीलादिगुणोंसे वराड प्रांतके स्वपरधर्म्मी सब कोई दर्शनोंके अभिलाषी थे. और प्रस्तुत भी आपका नाम प्रसिद्ध है.

सं० १९३० में आपको आचार्य श्री केसरी सिंहसूरिजीका पोष्ट द्वारा एक पत्र मिला उसमे यह समाचार थे कि "आप सरीखे

विद्वान भ्राता मेरेको छोड़ दूर रहनेसे मै बड़ाही दुःखी हूं" इत्यादि करुणा जनक समाचार पढ़ आपने शहर बीकानेर जाना निश्चय किया. रेल्वे द्वारा खण्डवा, जबलपुर, प्रयाग दिल्ली और खुशकी रास्ता भीयाणी, बिसाउ, रामगढ़, चूरू आदि शहरोंमें होते हुवे बीकानेर पधारे. उन्ही दिनोंमें आचार्य गच्छीय उपाश्रयमें श्री हेमचंद्र सूरिजीके सभापतित्व बाचकर में एक सभा भरीथी. आपने इस सभामें अपने मंतव्यका पूर्ण समर्थन किया, यह अपूर्व शक्ति देख सभासद और पंडित चकित होगये. आपका इस सभामें पूर्ण विजय हुआ.

सं० १९३१से १९४८तक अठरा चौमासे आपके बीकानेरमेंही हुवे. सं १९३६ में लेखककी मातुश्रीने अपने पुत्रको आप गणिजी महाराजके अर्पण कर दिया. किन्तु लघु वय होनेसे लालन पालन करनेके लिये मातोश्रीने अपने समीप रक्खा और सम्वत १९४० में पीछा सौंप दिया. सं० १९४८ के पोषमें श्रावक धूलचंद गंभीरमलजीने पाचोरा ( वनोटी ) से रेल्वे खर्च के लिये रू० १०० का मानिआर्डर भेजकर वीनतीकी कि आप यहांपर पधारकर मेरा घर पावन करें, आपने बीनती मान्य की और रेल्वे द्वारा शिष्यों सहित रवाना होकर वहां पधारे. कई दिन तक वहां ठहरकर खानदेश बराड़में विचरते हुए खामगांव आये. बहुत वर्षोंसे पीछा खांमगाम आना हुआ इससे सब लोगोंने संवत १९४९ का चातुर्मास का उत्सव बड़ी धूमधामसे किया. सं० १९५० के आषाढ़ शुक्ल दशमीको आपके हाथसे लेखककी दीक्षा हुई पचास और एकावन का चातुर्मास आपका खामगाम मेंही हुआ और बावनका चातुर्मास आकोलेमें हुआ इसी वर्षमे आप शिष्यपरिवार सहित शत्रुंजय गिरनार आदि गुजरातके जैन तीर्थ करनेको पधारे और यात्रा करके पीछे ही खामगांवको लोट आये ततः पश्चात (त्रेपन से लेकर छाछट तक १४ चातुर्मास) आजतक खामगांव मेंही हुवे हैं यद्यपि शेषकालमें आप विचरते भी थे किन्तु चातुर्मासके दिनोंमे पीछे लोटकर खामगांव आजाना हो जाता है. छपन की सालमे केसरीयानाथजी और मकसीजीकी यात्रा की ५९की साल में दो महीनोके लिये बीकानेर पधारेथे. ६०की सालमे सम्मेद शिखरादि पूर्वकी

यात्राकी. आपके उपदेशसे जबलपुर के श्रावकोंने श्वेतांबरजैन पाठशाला स्थापित की और एक महीने तक आपको रक्खा. सं० १९६३ में आपने अपने लघु शिष्यको शहर धुलियामें दीक्षा दी. दीक्षा महोत्सव का कुल खर्च श्रीमान श्रावग योगीलालजी गुलाबचंदजी खिवमराने किया. इन दिनों में वि. न्या. श्रीमान् शांति विजयजी मुनि महाराज भी शहर धुलियेमे थे दीक्षा की कुल विधी मुनि श्री के आज्ञानुसारही की गई. पाठक? मुनिश्री लेखक के विद्यागुरु है इस लिये आपने अनुग्रह कर दीक्षा महोत्सव में सम्मिलित हुवे. दीक्षाका उत्सव प्रशंसनीय हुआ शहर धुलियेके कुल श्रावक—इस उत्सव में सामिलथे. उक्त उत्सव के थोडेही दिनों के पश्चात्—वेदनीय कर्मोदय से चरित्रनायक उपाश्रयकी सिढीयोंसे उतरते हुवे पग चुक जानेसे गिर पडे, इससे आपके डावे पगको बहुत लगी जिससे हड्डीने स्थान छोड देनेसे पग सुज गया और बहुत तकलीफ होने लगी. चलना फिरना बंध हो गया. अनेक डाक्टरों और वैद्योंके इलाज करनेपर वेदना बेशक आराम हो गई किन्तु हड्डी फिर पिछी स्थानपर नहीं आसकी. चलना फिरना जो बंध हो गया था वह दुरस्त न हो सका. "वृद्धवयके कारण लोहू कम जोर हो जानेसे पग शक्ति नहीं पकड़ता इससे यह ऐसीही हड्डी रहेगी" बड़े बड़े विद्वान डाक्टरोंका यह अभिप्राय होनेसे उपाय करना बंध कर दिया. तीन मास के पश्चात् धूलिये से रेल्वेद्वारा आपको खामगांव ले आये. ततपश्चात् चलना—फिरना बंध हो जानेके कारण शेष कालमें विचरना बंधकर दिया. गत वर्षके चातुर्मासमें अर्थात् सं० १९६९मे अपने शिष्य के समीप आकोले पधारे आपके प्रभावसे आकोले में कई बातें अच्छी हुई. इसी वर्ष में आकोलेके श्रावकोंने एक जैन पाठशाला स्थापितकी. थोडेदिन पश्चात् आप पीछे खामगांव पधार गये प्रस्तुत आपका विचार खामगांवमे ही रहनेका है इस समय आपकी ८१ वर्ष की वय है. नेत्रोंका तेज जैसा का वैसा बना हुवा है. दांत सब कायम हैं. आपको शास्त्र लिखनेका प्रथमसेही बहुत शौक है. आजभी करीब तीनसौ श्लोक एक दिन में लिख सकते हैं. अक्षर आपके मोतियोंके दानोंके समान सुन्दर

है. लिखने का इतना शौक होते भी आपने आजतक एक अक्षर भी मूल्य नहीं बेचा। गुरु वर्य श्री केवलचंद्रजी गणि महाराजके करकमलके लिखे हुवे अनेक ग्रंथ हमारे पास मौजूद हैं. आपको केवल शास्त्र लिखनेकाही नहीं किन्तु शास्त्रावलोकन करनेका भी बडा शौक है. आप जन्म सेही सत्य वक्ता, दयावान, शांत और योग निष्ट हैं. यूं तो आपने प्राय: सभी संस्कृत ग्रंथ देखेहैं परंतु योग शास्त्रोंको देखनेका अथवा योगाभ्यास का बहुत शौक होनेसे आत्म ध्यानमें हमेशाही तल्लीन रहते हैं जिन २ महाशयोंने आपके दर्शन किये है वे इस बातको निसन्देह सत्य समझ सकते है पाठक! यह लेख विचारसे अधिक बढ गया है इससे यहां पर श्री मन्महाराज श्रीकेवलचंद्रजी गणिजीकी जन्मकुन्डली देकर इसको पूर्ण करता हूं।

विक्रम संवत् १८८९ भाद्रपद कृष्णद शर्मा गुरौ आर्द्रानक्षत्रघटी ५६ पल ४३ उपरांत पुनर्वसु. इष्टघटी ५८ पल ४२ सिंह लग्न वहमाने जन्म. राशी मिथुन.

गणिश्री केवलचंद्रजीकी जन्म कुण्डली.




यह जन्म कुण्डली ज्योतिर्मार्तण्ड रा० कृष्ण सदाशिव बापट शास्त्रीने नष्ट जातकसे की है।

गुरु भक्ति परायण.
मुमुक्षु—बालचंद्र यति.
आकोला (बराड) जैन श्वेतांबर मंदिर.

# भूमिका ।

प्यारे पाठक-वृन्द !

इस अपार संसार के संबन्ध में कई मनुष्यों का यह मन्तव्य है कि-इस संसार का कर्त्ता ईश्वर अवश्य है और कई इस बात को नहीं मानते । सृष्टि ईश्वरकृत है या अनादि ? इस प्रश्न के खण्डन मण्डन में कई संस्कृत ग्रंथ भरे पड़े हैं । इधर ईश्वरवादी अपनी ओर से यह हठ पकड़कर बैठे हैं कि विना किये कोई पदार्थ ही नहीं बनता, अतएव सृष्टि का कर्त्ता ईश्वर अवश्य है और इधर जैन दर्शन संसार को अनादि और अकर्तृजन्य स्पष्टरूप से सिद्ध कर के बतला रहा है। यह परस्पर विरुद्ध कोटी है । अब इन दोनों में से किसका कहना सत्य है इस ओर पक्षपातरहित होकर विचार किया जाय तो अवश्यही यह कहना होगा कि आर्हतदर्शन का कहना सत्य है । क्यों कि जगत् को ईश्वररचित मानने से अनेक दोषापत्ति आती है और अनादि अकर्तृजन्य मानने से एक भी दोष नहीं आता, और यह बात इस ग्रन्थ में भली भाँति दिखाई गई है।

सृष्टि के उत्पत्ति के संबंध में कोई ईश्वरवादी कहता है कि:-जगत् का निमित्त और उपादान कारण केवल ब्रह्म ही है, तो दूसरा कहता है कि ईश्वर निमित्तकारण है किन्तु उपादान कारण प्रकृति है, तो तीसरा कहता है कि दृश्यादृश्य सभी पदार्थ ईश्वररचित है, तो अन्य कहता है कि ईश्वर, जीव और प्रकृति यह तीन अनादि और अकर्तृजन्य हैं। कई तो जीव को सादि सान्त मानते हैं, और कई सादि अनन्त पकड़ कर बैठे हैं, इसी तरह कई अनादि सान्त, तो कई अनादि अनन्त, इत्यादि ईश्वरवादियों में जगत्कर्तृत्व के विषय में परस्पर बहुत सा मतभेद है। किन्तु ईश्वर, जीव और प्रकृति पदार्थ को अनादि और अकर्तृजन्य मानने से संसार स्वतः अनादि और अकर्तृजन्य सिद्ध हो चुका। संसार को अनादि मानकर फिर उसका कर्त्ता मानना और कर्ता मानकर फिर संसार को अनादि कहना यह प्रत्यक्ष ही में विरुद्ध दिखाई देता

है। जैन दर्शन का कहना युक्ति और प्रमाण से युक्त होने से सत्य ठहरता है और ईश्वरवादियों को भी इधर उधर घूम घुमाकर अर्थात् जगत्का कर्त्ता ईश्वर को मानकर भी अन्त में तो यह कहना ही पड़ता है कि सृष्टि अनादि है। पाठक ! बिचार करें, ईश्वरवादियों को जैन दर्शन का कहना स्वीकार करना पड़ा या नहीं ? और जो ईश्वर-वादियों का यह कहना है कि—"बिना किये कोई पदार्थ नहीं बनता इसलिये संसार का रचयिता मानना अवश्य है, किन्तु इसके उत्तर में जब यह पूछा जाता है कि-तब तो ईश्वर का भी कर्त्ता कोई होगा ? तो फिर कुछ भी योग्य उत्तर नहीं दे सकते, तात्पर्य युक्ति और प्रमाणों से जगत् का कर्त्ता ईश्वर सिद्ध नहीं हो सकता तथापि हमारे ईश्वरवादी मित्र पक्षपात के वश जो इस बात का हठ और कदाग्रह नहीं छोड़ते यह बड़ेही शोक की बात है।

ईश्वरवादी महाशयों का यह भी कहना है कि "सब पदार्थों का बनानेवाला मैं ईश्वर हूँ" ऐसा हमारे धर्मग्रन्थों में ईश्वर ने कहा है और हमारे धर्मग्रन्थ ईश्वरप्रणीत होने से श्रद्धा करने योग्य हैं, ऐसा सभी ईश्वरवादियों का मत है। जैसे कि इसाई महाशय ईशू खिष्ट मार्ग को ही सच्चा बतला रहे हैं और कह रहे हैं कि बाइबल ईश्वरीय पवित्र ग्रन्थ है, इससे इसमें कही हुई ही बातें सत्य हैं और सब झूठ है, हमारे बाइ-बल में लिखा है कि सबको बनानेवाला एक ईश्वर है। इधर मुस-ल्मान (यवन) मित्र कह रहे हैं कि अल्लाह ताला ने कुरान शरीफ में जो फ़रमाया है वही सच्चा है और सब शैतानी मामला है याने झूठ है हमारा कुरान शरीफ आस्मानी किताब है याने अल्लाह ताला ने नबी-महम्मद साहब के लिये आस्मान से भेजी है और उस-में अल्लाह ताला ने फ़रमाया है कि 'आम दुनिया को पैदा करने वाला मैं हूँ' मेरे मजहब की किताब के सामने इन्सानों की बनाई हुई दूसरी किताबें उस दरजे को नहीं पहुँच सकती। इसी तरह हमारे आर्यदेशीय वैदिक मित्र भी कह रहे हैं कि वेद ईश्वर-प्रणीत हैं। ईश्वर वैदिक ऋषियों द्वारा वेदों का संसार में प्रकाश करता है इससे वेदवाक्य ईश्वरवाक्य हैं और वेदविरुद्ध जितने धर्म हैं वे सब अनीश्वर-प्रणीत हैं। इधर शाक्त अर्थात् वाममार्गी कह रहे हैं कि यह सब शक्ति की माया है अर्थात् सब संसार शक्ति

का रचा हुआ है इससे शक्ति का नाम जगज्जननी है और वह शक्ति जन्मकाले जननी, भोगकाले भार्या और अन्तकाले कालिका है इत्यादि ईश्वरवादियों में अनेक मत मतान्तर होते भी 'जगत् का कर्ता कोई भी है' इस विषय में सभी की एक राय है। कई ईश्वरवादी तो मनुष्योत्पत्ति संबन्ध में यहांतक असंभव बात मानकर बैठे हैं कि सृष्टि के आदि में धाता अमैथुनी सृष्टि रचता है, अर्थात् पयार्य से बिचार किया जाय तो इसका अर्थ यह होता है कि ईश्वर आकाश में से खड़े खड़े युवक मनुष्य, मृत्यु लोक में उतार देता है ! देखिये ! यह उनकी बुद्धि का वैभव । किन्तु इस वारे में सत्यासत्य का विचारकरना विचारशील और सत्यग्राही सज्जन मनुष्यों का काम है, पक्षपाती जन इसका अन्त नहीं ला सकते ! क्यों कि प्रथम तो वे अन्य दर्शनों के धर्म ग्रंथ देखते ही नहीं, यदि दैव योग से देखने का मौका मिल भी जाय तो अविचार बुद्धि से नास्तिक ग्रन्थ कहकर अपनी टांग ऊँची रख लेते हैं किन्तु वास्तव में नास्तिक वही है कि जो एकपक्षीय धर्मग्रंथ देखकर दूसरों को नास्तिक कहने का साहस करता हो। हमारी समझ से तो अनेक शास्त्रों का अवलोकन करनेवाला, सत्यासत्य का विचार करनेवाला, और तत्त्वज्ञ मनुष्य प्रायः आस्तिक ही हो सकता है। एकपक्षीय धर्म ग्रंथ देखकर जिनको 'सर्वविद्' का अभिमान आ जाता है उनको उचित है कि:—"अनेकशास्त्राणि विलोकितानि" इस वाक्य का अध्यन करें। अनेक दर्शनों के और अनेक विषयों के ग्रन्थों का अवलोकन करनेही से मनुष्य योग्यता को प्राप्त कर सकता है और उसीको विद्वानों की श्रेणि में स्थान मिल सकता है, इसलिये पक्षाभिमान को त्यागकर अनेक ग्रंथों का अवलोकन करनाही बुद्धिमानों का कर्त्तव्य है। किन्तु जिनके विचार चिरकाल से अर्थात् पीढ़ियों से स्थिर हो रहे हैं और संस्कार भी निरन्तर वैसेही मिल रहे हैं; कि बहुना, वे अपने मन्तव्य के विरुद्ध एक वर्ण (अक्षर) भी श्रवण करना पाप समझ रहे हैं। ऐसे अविचारी, अन्य दर्शनों के ग्रन्थों को कैसे पढ़ सकते हैं ? तो विचारकरना तो दूरही रहा किन्तु ऐसे हठी लोग अविचार बुद्धि से देखे भाले विनाही नास्तिक ग्रन्थ कह दिया करते हैं, परन्तु इस बात में वे लोक बड़ा भारी भूल

करते हैं। हां ! यदि किसी भी ग्रन्थ को अच्छी तरह समग्र पढ़कर पश्चात् निष्पक्षपात बुद्धि से समालोचना की जाय, तो भी श्रेय है परन्तु विना पढ़े अथवा विना विचार किये किसी भी विषयपर अपना अभिप्राय देदेना यह बुद्धिमानों का काम नहीं है। पढ़ और बिचारकर के जो किसी ग्रन्थ की समालोचना की जाय और उसमें कोई विद्वान् भूल भी बतलावे तो कोई हर्ज की बात नहीं है. क्योंकि " गच्छतः स्खलनं न दोषाय " इस न्याय से निर्दोषीही कहा जा सकता है। परन्तु इतनी बात हम अवश्य कह सकते हैं कि–चाहे किसी भी ग्रंथ को पढ़कर और उस सम्बन्ध में बिचार करने के बाद आलोचना की जाय तो विशेषतया भूल होने का संभव नहीं रह सकता।

इस निबंध में वेद और ब्राह्मणों की ऋचाओं ( मंत्रो ) के द्वारा भी यह बतला दिया गया है कि सृष्टि का कर्त्ता ईश्वर सिद्ध नहीं हो सकता। परन्तु साथ में यह कह देना भी अनावश्यक न होगा कि उन मन्त्रों के अर्थबदलने में अथवा अप्रामाणिक ठहराने में हठी और दुराग्रही कमी नहीं करेंगे ! किन्तु चाहे हठी दुराग्रही न मानें तथापि विचारशील मनुष्य इस ग्रन्थ से कुछ लाभ उठावेंगे ऐसा मेरा विश्वास है।

प्रस्तुत भारत वर्ष में आर्य ( हिन्दू ) लोगों में से वेद वेदाङ्ग ( श्रुति-स्मृति, ब्राह्मण उपनिषद् पुराण इत्यादि ) शास्त्रों को प्रमाण मानने वालों की प्रायः गणना वैदिक धर्म में ही हो सकती है और वेद के नेता वैदिक ब्राह्मण हैं। यद्यपि कई वैदिक विद्वान सत्यग्राही और निष्पक्षपाती भी हैं और उन्होंने जैनदर्शन के संबंध में अपने विचार प्रकट भी किये हैं किन्तु बहुधा वैदिक, हठी पक्षपाती और जैन दर्शन के विरोधी हुआ करते हैं, यदि कोई सत्यग्राही वैदिक साक्षर अन्य दर्शनों के धर्मग्रंथ देखकर कुछ प्रशंसा करे अथवा वेदों के संबंध में अपने कुछ स्वतन्त्र विचार दिखावे तो उसपर अन्य वैदिक कटाक्ष किये विना कभी नहीं रह सकते। इतनाही नहीं, किन्तु

---

१ इस निबन्ध में जहां पर वैदिक ऐसा लिखा हो वहां पर सर्वत्र उक्त ग्रंथों को मानने वालों के संबंध में समझ लेना चाहिये । क्योंकि वेदों का आश्रय लेकर चलने वाले जितने मत हैं उनको वैदिक कहना कोई गैर नहीं है ।

यहांतक आन्दोलन मचा देते हैं कि 'यह पण्डित नास्तिक बन गया' इत्यादि सब कुछ कहते हैं। हमको स्मरण है कि काशीपुरी के प्रसिद्ध वैदिक विद्वान् श्रीराममिश्रशास्त्री जी ने जिस समय अपनी वक्तृता में जैन दर्शन के संबंध में अपने उच्च विचार प्रकट किये थे (उस व्याख्यान का सारांश इस निबंध में दे भी दिया है) उस समय काशी के कई वैदिक, शास्त्री जी पर नाराज हुए थे और कइयों ने शास्त्री जी से यह भी कहा था कि आप सरीखे विद्वान् ने जैन दर्शन को उच्च श्रेणी का दर्शन कहा, यदि यह बात सत्य भी हो तो आप को प्रशंसा नहीं करनी चाहिये परन्तु शास्त्री जी सत्य वक्ता होने से उन को यह उत्तर दिया कि जो मुझे सत्य मालूम हुआ वही मैंने कहा है। खेद के साथ लिखना पड़ता है कि शास्त्री जी के परलोक वास से जैन समाज को बड़ी हानि उठानी पड़ी है।

जिस समय लो. तिलक महोदय ने जैन दर्शन के संबंध में अपने उच्च विचार प्रकट किये थे (उसका सारांश इस ग्रंथ में दे भी दिया है) उस समय महाराष्ट्रदेशीय एक दो ब्राह्मण तिलक पर भी कटाक्ष किये विना नहीं रह सके। हाल में थोड़े ही दिनों की बात है कि इलाहाबाद (प्रयाग) की सरस्वती नाम की मासिक पत्रिका में वेद विख्यात जी की ओर से 'वेद' शीर्षक, एक लेख निकला था, उसमें आपने वेदों के संबन्ध में तटस्थरीत्या अपने विचार प्रकट किये थे (उक्त लेख का बहुत कुछ सारांश इस निबंध में दे भी दिया है) किन्तु उक्त लेख प्रकाशित होते ही कई वैदिक महाशय वेदविख्यात जी पर टूट पड़े, और वर्त्तमान समाचार पत्रों द्वारा मनमाने शब्दों में टीका करने लग गये। पाठकगण! ईश्वरवादी कैसे पक्षपाती होते हैं यह आप उपर्युक्त उदाहरणों से स्पष्ट समझ सकते हैं।

यह निबंध मैंने किसी के भी मनः कलुषित करने को अथवा किसी की निन्दा करने को नहीं लिखा है किन्तु जगत् किसी का रचा हुआ है या अनादि ? और इस वारे में जैन दर्शन का क्या अभिप्राय है यह संस्कृत को न जाननेवाले हिन्दी भाषा के प्रेमियों को दिखाने के हेतु से लिखा है और आशा भी है कि हिन्दी पढ़नेवाले अवश्य इससे कुछ लाभ उठावेंगे।

प्रस्तुत में कई जैनी कहलाकर भी अन्य धर्मियों के गाढ सह

वास से यहां तक नहीं जानते हैं कि जैन दर्शन का क्या सिद्धान्त है? केवल इतना जानते हैं कि हम जैनी हैं और कई यह भी जानते हैं कि हम तीर्थंकर वीतराग के उपासक हैं। इसके सिवा जैन धर्म के तत्त्वों को अथवा वैज्ञानिक जैन साहित्य को जानने वाले बहुत ही कम हैं। इससे प्रचलित भाषाओं में जैनधर्म के शुद्ध तत्त्वों को बतलानेवाले ग्रंथ जितने अधिक विद्वान् द्वारा लिखे जायँ और छपकर प्रकाशित हों उतना अधिक श्रेय है और इसी हेतु से मैंने भी यह ग्रंथ लिखा है।

इस ग्रंथ में वेद, ब्राह्मण, स्मृति, उपनिषद् और पुराण आदि ग्रंथों के और और भी अनेक ग्रंथों के प्रमाण प्रसंगानुसार दिये गये हैं और श्री शंकराचार्य स्वामी के ब्रह्माद्वैत के बारे में भी परामर्श किया गया है इसलिये इस ग्रंथ को निष्पक्षपात बुद्धि से पढ़नेवाले अन्य दर्शनी भी लाभ उठा सकते हैं।

इस विषय पर एक निबन्ध लिखने का मेरा विचार बहुत दिनों से था परन्तु शारीरक और मानसिक आपत्तियों के कारण कई दिन तक यह कार्य नहीं कर सका। किन्तु गत वर्ष में सब प्रकार की शांति मिलने से यह कार्य बनने का मौका मिला यद्यपि जैसा चाहिये वैसा तो नहीं बना है क्योंकि यह पारमार्थिक विषय है और दूसरा कारण यह भी है कि किसी एक विषय पर जब तक अनेक विद्वानों की लेखनी न चले तब तक वह विषय पूर्णांग रूप से स्पष्ट नहीं हो सकता यह स्वाभाविक नियम है और इस विषय पर जैसी चाहिये वैसी लेखनी विद्वानों ने नहीं चलाई ऐसा मालूम होता है इससे संस्कृत ग्रंथों के पूर्ण विचार प्रचलित भाषा में नहीं आये इससे इसमें कितनी बातों की त्रुटियां रह गई भी होंगी किन्तु अब भी कोई जैन विद्वान्, यति, मुनि इस विषयपर एक उत्तम ग्रंथ लिखे तो बहुत ही अच्छी बात है। किसी विद्वान् को मेरी भूल चूक हुई मालूम हो तो मुझे अवश्य सूचना करें यदि वह सूचना सत्य मालूम होगी तो उपकार माना जायगा और द्वितीयावृत्ति में अवश्य सुधार दिया जायगा।

काशी की यशोविजयजी जैन पाठशाला और ग्रन्थमाला के उत्पादक, शास्त्रविशारद जैनाचार्य श्रीमान् विजयधर्मसूरी जी महाराज के मुख्य शिष्य मुनिमहाराज श्रीमान् इन्द्रविजयजी ने इस

अतएव स्याद्वादमतानुसार कथञ्चित् नित्यानित्यभाव आत्मा में स्वीकार करना ही होगा, तब परिणामी आत्मा का उत्पाद, व्यय होने में कुछ भी विरोध नहीं आवेगा। और उत्पाद व्यय होने से भी पदार्थ का मूलस्वरूप जो तद्भावाव्ययरूप नित्यत्व है वह बनाही रहता है। नित्यैकान्तवादी नित्य का लक्षण 'अप्रच्युतानुत्पन्नस्थिरैकरूपं नित्यम्' इस तरह करते हैं। अर्थात् जो न कभी पतनको प्राप्त हो, और न उत्पन्न हो, ऐसी स्थिर जो वस्तु है वह नित्य है। किन्तु यह संसारी जीव में लक्षण नहीं घटेगा, क्योंकि जन्म मरणादि क्रिया आत्मा के जीवपरत्व में ही दिखाई देती है। इसी तरह एकान्त अनित्य पक्षमें अनित्य का लक्षण 'तृतीयक्षणवृत्तिध्वंसप्रतियोगिकत्वं' है, अर्थात् प्रथम क्षण में सभी पदार्थों की उत्पत्ति, और द्वितीय क्षण में स्थिति, और तृतीय क्षण में नाश होता है ऐसे माननेवालों के मतानुसार सांसारिक व्यवहार सुव्यवस्थित नहीं बनेगा। क्योंकि पर्यायार्थिकनय की अपेक्षा से आत्मा, अनेक नर तिर्यञ्चादि पर्यायादि का अनुभव करता है, अतएव अनित्य है। द्रव्यार्थिकनय की अपेक्षा से आत्मा अच्छेदी, अभेदी, अविनाशी शुद्ध, बुद्ध, अविकारी, असंख्यप्रदेशात्मक, सच्चिदानन्दमय पदार्थ है और इसी आत्मा को प्राण से मुक्त करने को ही हिंसा कहते हैं। यह हिंसा आत्मा में युक्तियुक्त नित्यानित्यभाव मानने ही में सिद्ध होती है। अत एव हिंसा के त्याग करने को ही अहिंसा धर्म कहते हैं। विपर्यासबुद्धिवाले पुरुष कुतर्काधीन बनकर कहते हैं कि घातकजन्तुओं के मारने में कोई दोष नहीं है, क्योंकि एक जीव के मर जाने से अनेक जीव बचाये जायँगे। किन्तु जो लोग ऐसा मानते हैं उनकी भूल है। क्योंकि संसार में प्रायः समस्त प्राणी किसी न किसी अंश में किसी जीव के हिंसक दिखाई देते ही हैं तो पूर्वोक्त न्यायानुसार सभी जीवों के मारने का अवसर प्राप्त होगा, तब तो लाभ के बदले उलटी हानि ही होगी। अतएव हिंसक जन्तुओं के मारने को धर्म

मानना सर्वथा अनुचित है। चाहे हिंसक हो चाहे अहिंसक हो, सभी प्रकार के जीवों को भय से मुक्त करने में परम धर्म है; क्योंकि परिणाम में बन्ध और क्रिया में कर्म दिखलाया है।

चार्वाक के संबन्धी संसारमोचक कहते हैं कि– दुःखित जीवों को मारदेने से उनके दुःख का नाश होजाता है और दुःख से जीवों को मुक्त करना ही परम धर्म है। ऐसी स्थूल युक्ति से धर्ममाननेवाले यदि थोड़ी भी दीर्घदृष्टि से देखते तो ऐसी भारी भूल में कभी न पड़ते। यद्यपि हाथ, पांव के टूट जाने से, अथवा ज्वरादि वेदना से विह्वल जीवों को देख करके मारने की क्रिया उनके सुख के लिये गोली से वे भले ही करें किन्तु वास्तविक रीति से देखा जाय तो स्वल्प वेदनावाले को अत्यन्त वेदनावान् बनाते हैं। क्योंकि जो जीव इस भव में स्वल्प वेदना का अनुभव करता था वही परलोक में अब गर्भादि की अनन्त वेदना सहन करेगा। तथा पूर्व वेदना से जो अधिक गोली लगने से वेदना होती है वह तो प्रत्यक्ष सिद्ध ही है इसलिये वे जीव आर्तरौद्रध्यान वाले होने से नरकादि गति के भागी होते हैं। अतएव दुःख से मुक्त करने के आशय से गोली मारना उनका भ्रान्तिरूप ही है। यदि यह आशय सच्चा भी हो तो जिस तरह पशुओं की पीडा छुडाना चाहते हैं उसी तरह अपने माता पिता को भी दुःखित देखकर उन्हें मारकर उस दुःखसे उन्हें मुक्त क्यों नहीं करते हैं?। क्योंकि मनुष्य को सर्वत्र समान दृष्टि ही रखना उचित है। दुःखी प्राणियों के मारने से धर्म माननेवालों को सुखी जीवों का भी संहार करना चाहिये, जिससे कि उन जीवों से संसारवर्धक पाप कर्म न होने पावें। इत्यादि अनेक अनर्थरूप आपत्तियां आ पड़ती हैं; इसीलिये संसारमोचकों को उचित है कि कुयुक्ति रूप कदाग्रह से मुक्तहोकर वस्तुतः संसारमोचक बनें। नास्तिकशिरोमणि चार्वाक तो यह कहते हैं कि– जब आत्मा पदार्थ का ही ठिकाना नहीं है तो फिर हिंसा किसकी होगी?। तात्पर्य यह है कि भूतों ( पृथिव्यादि ) से

चलनादि सभी क्रिया उत्पन्न होती है, जैसे—ताड़ी, गुड़, आटा वगैरह पदार्थ से एक मादकशक्ति विचित्र उत्पन्न होती है। उस शक्ति के प्रध्वसाभाव में ही लोग मरण का व्यवहार करते हैं, किन्तु मरने के बाद कोई भी परलोक में नहीं जाता। क्योंकि जब आत्मा पदार्थ की सत्ताही नहीं है तब परलोक प्राप्ति कहां से होगी और परलोक का कारण पुण्य पाप जब सिद्ध नहीं हुआ तब पुण्य पाप का कारण धर्म अधर्म भी सिद्ध न होगा। और धर्म अधर्म की अस्त दशा में तप, जप, योग, ज्ञान, ध्यान आदि क्रिया सब विडम्बना प्राय है, इत्यादि कुविकल्प करनेवाले चार्वाकों को समझना चाहिए कि पूर्वोक्त युक्ति बतानेवाला कोई पदार्थ चार्वाक के पास है या नहीं। और यदि है तो वह पदार्थ जड़रूप है या ज्ञानरूप ?। यदि जडरूप है तो जड में ऐसी शक्ति नहीं है कि आस्तिकों को नास्तिक बना सके। और यदि ज्ञानरूप कहा जाय तो जड़ से अतिरिक्त पदार्थ सिद्ध होगा। क्योंकि चार या पांच भूतों से शक्ति उत्पन्न होने में जो दृष्टान्त दिया जाता है वह विषम दृष्टान्त है क्योंकि ताडी वगैरह पदार्थ में मदशक्ति तो होती है किन्तु पृथिव्यादि पदार्थों में ज्ञान गुण नहीं होता अतएव पञ्चभूतों से उत्पन्न होनेवाली शक्ति में क्या ज्ञान गुण दिखाई पड़ता है ?। तथा जो शक्ति हमारे तुह्मारे में है वह भी भिन्न स्वभाववाली दिखाई देती है; इसी तरह अन्य में भी अन्य प्रकारकी मालूम पड़ती है। अतएव वह शक्ति भूतों से सर्व प्रकार स्वतन्त्र माननी पड़ेगी, तथा कर्माधीन भी माननी होगी। क्योंकि विचित्र प्रकार के कर्मों से विचित्र स्वभाववाली देख पड़ती है। उसी शक्ति को आस्तिकलोग आत्माशब्द से कहते हैं। किन्तु यदि चार्वाक लोगों से प्रकारान्तर से पूछा जाय कि तुम लोग नास्तिक मत की दृढ़ता के लिये जो हेतु देते हो वह प्रामाणिक है या अप्रामाणिक ?। अप्रामाणिक तो नहीं कहकसते, क्योंकि सारा कर्त्तव्य ही तुह्मारा अप्रामाणिक हो जायगा। और प्रामाणिक पक्ष में प्रश्न उठता है कि उसमें प्रमाण प्रत्यक्ष है या परोक्ष ?। परोक्ष प्रमाण को तो परलो-

कादि के मानने के डर से तुम नहीं मान सकोग। अब केवल प्रत्यक्ष बचता है। क्योंकि 'प्रत्यक्षमेकं चार्वाकाः' यदि प्रत्यक्ष प्रमाण को ही प्रमाण मानोगे तो वह तुह्मारा प्रत्यक्ष प्रमाण प्रमाणीभूत है या नहीं, ऐसा कहने वालों को समझाना पड़ेगा। जो प्रत्यक्ष प्रमाण प्रमाणीभूत है तो कौन प्रमाणसे प्रमाणीभूत है ?; इस पर यदि कहोगे कि प्रत्यक्ष से, तो वह प्रत्यक्ष प्रमाणीभूत है, या नहीं; इत्यादि अनवस्थादोष आ जायगा; इसलिये प्रत्यक्ष प्रमाण को प्रमाण मानने के लिये अनुमान करना पड़ेगा, जैसे प्रत्यक्षं प्रमाणं, अव्यभिचारित्वात्, यदव्यभिचारि तत् प्रमाणं, यथा घटज्ञानम्, इत्यादि अनुमान का आधार, प्रत्यक्ष की प्रमाणता स्वीकार करने में लेना पड़ेगा। तो फिर जब अनुमान अनायास सिद्ध हुआ तो आत्मा पदार्थ भी सिद्ध होगया। क्योंकि–"अस्ति खलु आत्मा, सुखदुःखादि संवेदनवत्त्वात्, यः सुखदुःखादिसंवेदनवान् स आत्मा, यथा अस्मदाद्यात्मा" इत्यादि युक्तियों से आत्मसिद्धि होने के बाद, परदेहादि में भी आत्मा की सिद्धि होगी। तो फिर आत्मसिद्धि होनेके बाद परलोकादि की सिद्धि स्वाभाविक हो जायगी, और परलोकादि भी पुण्यपाप से सिद्ध हुआ तो धर्माधर्म भी सिद्ध ही है। धर्माधर्म की सत्त्वदशा में, तप, जप, ज्ञान, ध्यानादि सभी कृत्य सफल हैं। तिसपर भी इनको जो निष्फल कहते हैं उन्हें विचारशून्य कहना चाहिये। और जहाँ पर आत्मा पदार्थ सिद्ध है वहां पर अहिंसा का विचार युक्तिसिद्ध है। यद्यपि बहुत से लोग शरीर को ही आत्मा मानते हैं तथा बहुत से लोग इन्द्रिय को ही आत्मा मानते हैं। इत्यादि अनेक तरह के कल्पितमतजाल दुनियाँ में फैले हुवे हैं। जिनमें मछलियों की तरह भद्रिक लोग फसकर कष्ट को पारहे हैं। उन लोगों पर भावदया लाकर यथाशक्ति शुभ मार्ग दिखलाने की जो चेष्टा करता है वही पारमार्थिक परोपकारी है।

शरीर और इन्द्रियों को आत्मा माननेवाले वस्तुतः चार्वाक के संबन्धी हैं, क्योंकि शरीर को ही जो आत्मा मानते हैं उनसे यदि

पूछा जाय कि मृतावस्था में शरीर तो वैसाही बना रहता है किन्तु पहिले की तरह उसमें चेष्टा क्यों नहीं देखी जाती? । उसके उत्तर में वे लोग यदि यह कहें कि वैसी एक शक्ति का उसमें अभाव होगया है, तो उनसे यह पूछना चाहिये कि वह तुह्मारी शक्ति शरीर से भिन्न है या अभिन्न ? । अभिन्न पक्ष का आश्रय नहीं लिया जा सकता । क्योंकि अभिन्न हो तो फिर मृत शरीर में भी वह शक्ति होनी चाहिये । भिन्न मानोगे तो वह शक्ति चिद्रूप है या अचिद्रूप ? । अचिद्रूप पक्ष मानने में, अहं सुखी, अहं दुःखी यह प्रत्यय (ज्ञान) नहीं होगा । और यदि चिद्रूप मानोगे तो शब्दान्तर से शरीर से भिन्न आत्मा ही सिद्ध हुआ। अब इन्द्रिय को आत्मा मानने वाले का भ्रम दूर किया जाता है । इन्द्रिय को आत्मा माननेवालों के मत में जो सामुदायिक ज्ञान होता है अब वह नहीं होना चाहिये । अर्थात् मैंने सुना और मैंने देखा, तथा मैंने स्पर्श किया इत्यादि सामुदायिक प्रतीति आबालगोपाल को जो होती है वह नहीं होगी । क्योंकि सुननेवाला तो करणेन्द्रिय है और देखनेवाला चक्षुरिन्द्रिय है, तथा गन्धग्राहक घ्राणेन्द्रिय है एवं रसलेनेवाला रसनेन्द्रिय है, और स्पर्श करनेवाला स्पर्शेन्द्रिय है । तो जब इन्द्रियादि ही आत्मा तुम्हारे मत में हैं तो तत्तत् इन्द्रियों से भिन्न भिन्न ज्ञान होना चाहिये किन्तु वैसा न होकर सामुदायिक ज्ञान होता है । अतएव इन्द्रियों का एक नायक आत्मा अवश्य होना चाहिये । ऐसा न हो तो मृतावस्था में इन्द्रियाँ तो नष्ट नहीं होती हैं किन्तु ज्ञान नहीं होता । उसका कारण वहां पर आत्मा का अभाव होनाही मानना पड़ेगा । क्योंकि आत्मा शरीर और इन्द्रियों को छोड़कर गत्यन्तर करता है इसलिये आत्मा इन्द्रिय नहीं है । किन्तु भिन्न ही है ।

वास्तविक में तो आत्मा नित्य है किन्तु कर्म के संबन्ध से जन्म मरणादि होने की अपेक्षा से अनित्य माना जाता है । जैनशास्त्रकार द्रव्यमात्र को उत्पाद स्थिति व्ययात्मक मानते हैं । आत्मा भी एक

सच्चिदानन्दमय द्रव्य है वह भी स्थिति उत्पाद व्यय शब्द का भागी होता है। स्थिति कहने से द्रव्यार्थिकनय की अपेक्षा से अच्छेदी, अभेदी, नित्य, शुद्ध, बुद्ध आत्मा है। उत्पाद, व्यय, जन्म मरणादि को लेकर आत्मा में पर्यायार्थिकनय स्वीकार करना पड़ता है। क्योंकि उनका अन्योन्य कार्यकारणभाव है। वही अनादि काल का व्यवहार चित्त में रखकर तत्त्ववेत्ताओं ने आत्मा को ज्ञाता, द्रष्टा, भोक्ता, कर्ता और कायपरिमाण माना है किन्तु वास्तविक में उसमें कायपरिमाणत्व भी नहीं है क्योंकि वह तो अरूपी पदार्थ है। और परिमाण तो रूपी पदार्थ में ही होता है। आकाश में यह परिमाण जो माना जाता है वह वास्तविक नहीं है किन्तु औपचारिक है। वैसे ही आत्मा का परिमाण नहीं है किन्तु कर्मरूप शृङ्खला से बँधे हुए शरीर का संबन्धी होने से शरीरी कहा जाता है। याने कायपरिमाण जो माना हुआ है सो युक्तियुक्त है। व्यापक परिमाण मानने से अनेक आपत्तियाँ आती हैं, क्योंकि व्यापक परिमाण मानने से घटपट के नाश के समय आत्मा को व्यापक होने से दुःख सुख होना चाहिये किन्तु होता नहीं है। इसका उत्तर यही है कि ज्ञान होने का नियम शरीर मानना, 'शरीरावच्छेदेन ज्ञानमुत्पद्यते' ऐसा मानने से भी ठीक नहीं होता है। क्योंकि मोक्षावस्था में शरीर नहीं है इस लिये ज्ञान नहीं होना चाहिये। और मृतावस्था में शरीर के रहने पर ज्ञान होना चाहिये। इसके उत्तर में कदाचित् यह कहा जाय कि मृतावस्था में आत्मा नहीं है, वाह ! व्यापक परिमाणवाला आत्मा जब सर्वत्र है तब मृत शरीर में क्यों न हो ? मोक्षावस्था में ज्ञान है या नहीं है ?। है तो वह हमको इष्ट है। वाह ! क्या कर्मों को छोड़ कर मुक्तिगामी जीव अज्ञान के भागी होते हैं, मुक्ति में ज्ञानादि यदि न मानाजाय तो पाषाण और मुक्तात्मा का भेद क्या होगा ?, इत्यादि अनेक आपत्तियाँ आत्मा के व्यापक मानने में आती हैं। अतएव औपचारिक कायपरिणाम आत्मा में मानना ही उचित है, उस आत्मा के

दुःखी या क्लेशी अथवा प्राणमुक्त करने से हिंसा होती है। उस हिंसा का त्याग रूप अहिंसा धर्म संपूर्ण प्राणियों को शुभावह है।

बहुत से लोग तो केवल शब्दशास्त्र को ही पढ़कर अपने को बड़ा पण्डित मानते हैं, उनसे कोई जिज्ञासु पुरुष पूछे कि– हे महाराज ! जैनधर्म कैसा है ? तो उसके उत्तर देने के लिये और अपने पाण्डित्य की रक्षा करने के लिये तथा संसार समुद्र की वृद्धि करने के लिये जैनधर्म का स्वरूप न जानकर कहते हैं कि ईश्वर को जैनी लोग नहीं मानते हैं, और आत्मा को अनित्य मानते हैं, तथा श्राद्धादि कृत्यों को भी वे लोग मिथ्या मानते हैं। इत्यादि अपने मन का जवाब देकर जिज्ञासु मनुष्यको उसकी कल्याणेच्छा से अस्त व्यस्तकर देते हैं। ऐसी उनलोंगों कि बनावटें अब भी प्रत्यक्ष दिखाई पड़ती हैं।

**पाठक महाशय !** जहां तक जैनशास्त्र नहीं देखा जायगा और पक्षपात रूप चश्मा नहीं हटाया जायगा वहाँ तक धर्मक्रिया भी विडम्बना रूपही है; जैनोंने रागद्वेषादि अठारह दूषण रहित, ज्ञान, दर्शन, चारित्रमय, शुद्ध, बुद्ध निरञ्जन, वीतराग देव, जो कि अर्हन् अरिहन्तादि शब्दों से प्रसिद्ध है उसी को ईश्वर माना है। आत्मा के संबन्ध में जैन शास्त्रकारों ने जो खोज की है वह दूसरे दर्शनों मे कहीं भी देखने में नहीं आती है। जैनों का नित्यानित्य का स्वरूप जो पक्षपातरहित देखा जाय तो अवश्य ही एकान्तपक्ष बुद्धिमानों से तिरस्कारदृष्टि से देखा जायगा।

आत्मा मूलरीति से नित्य है किन्तु जन्म मरणादि धर्मों को लेकर नये नये पर्यायान्तर को धारण करता है इसलिये अनित्य दिखलाया है। सापेक्षित आशयों को न जानकर जो पण्डितलोग अण्ड बण्ड कहने को साहस करते हैं वह उनकी बड़ी भारी भूल है। हिंसा कर्म से युक्त श्राद्धादि जो है उसको ही जैन नहीं मानते हैं, इतनाही नहीं, किन्तु उस श्राद्ध करनेवाले को भी निषेध करते हैं। यथा–

**“ एकस्थानचरोऽपि कोऽपि सुहृदा दत्तेन जीवन्नपि**

प्रीतिं याति न पिण्डकेन, तदिदं प्रत्यक्षमालोक्यते ।
जातः क्वाप्यपजीवितश्च किल यो, बिभ्रन्नलक्षां तनुं
मुग्धैः श्वेव स तर्प्यते प्रियजनः पिण्डेन कोऽयं नयः"?॥१॥

भावार्थ-एक स्थान में रहनेवाला हो तथा जीता भी हो तो भी वह मित्र के दिये हुए कल्पित अन्न से तृप्ति को प्राप्त नहीं होता है । यह बात प्रत्यक्ष देखने में आती है, अर्थात् स्वयं भोजन करने से ही तृप्ति होती है । मृत्यु पाकरके कहीं पर उत्पन्न भये हुए तथा परोक्ष शरीर को धारण करनेवाले प्रियजन अर्थात् माता पितादि कुत्ते की माफिक मूर्ख लोगों से भोजन कराकरके तृप्त किये जाते हैं । यह कौनसा न्याय है ? । दूसरी बात यह है कि मांस बिना श्राद्धक्रिया ठीक नहीं होती है वैसीही कल्पित युक्तियाँ देकरके ब्राह्मणों की मांसद्वारा तृप्ति की जाती है । किन्तु ऐसे श्राद्ध करने की सम्मति कौन धर्मप्रिय देगा ? । एक दफे ऐसा हुआ था कि पिताके श्राद्ध के रोज पुत्र ने एक भैंसा खरीदा, जोकि पिता का जीव था, उसको मारकर उसने श्राद्ध किया और ब्राह्मणों को सन्तुष्ट किया उसके बाद खुद जब भोजन करने बैठा, तब एक ज्ञानी महात्मा भिक्षा के निमित्त वहाँ गये किन्तु महात्मा जी भिक्षा न लेकर ही चले गये, इससे वह श्राद्ध करनेवाला मुनि जी के पीछे चला और पैरपर पड़कर बोला कि हे पूज्य-वर्य ! मेरे घर पर आप पधार कर भी विना भिक्षा लिये ही क्यों चले आये ? । मुनि ने शान्त स्वभाव से तब जवाब दिया कि जहां मांसाहार होता हो वहां से भिक्षा लेनेका मुनियों का आचार नहीं है । मुझे तुह्मारे घर में आने से वैराग्य की वृद्धि हुई है । तब उसने कहा कि मेरे घर जाने से आपकी वैराग्य वृद्धि का क्या कारण है सो कृपाकरके कहिये । उसके उत्तर में मुनि ने उपकारबुद्धि से कहा कि जिसका श्राद्ध तुमने किया है उसी का जीव जो महिष था उसे तुमने मारा है । और जो कुत्ती मांसमिश्रित हड्डी को खाती है वह तेरी माता है, और जिसको तूं गोद में बैठा कर मांसयुक्त कवल देता है वही तेरा

पक्का दुश्मन है इत्यादि कारणों को देख करके मुझे वैराग्य हुआ है। तब उसने कहा कि यह बात सत्य है कि नहीं इसमें निश्चय कैसे हो ? । मुनि ने कहा कि कुत्ती जहां ज़मीन खनती है वहां पर द्रव्य है अर्थात् कुत्ती तुझे गडा हुआ धन बतावेगी । कुत्तों के स्वभावानुसार कुत्तीने उस जमीनको खनडाला, तदनन्तर उसमें से द्रव्य प्राप्त हुआ । और उसको निश्चय हुआ कि श्राद्ध करने से यह अनर्थ हुआ। अर्थात् हिंसा हुई । श्राद्ध करने से पिता को पहुँचता है यह बात झूठी है क्योंकि अपना किया हुआ ही अपने को मिलता है। श्राद्धादिकृत्य स्वार्थान्ध मनुष्योंने अपनी जीविका के लिये ही चलाया है । यह समझकरके, उसने प्रतिज्ञा की कि आज से कभी श्राद्ध नहीं करना। यह बात जान करके भी मांसाहार के लोलुप बहुत से ब्राह्मणाभासों ने मिलकर विचार किया कि श्राद्ध में साधुओं को भिक्षा नहीं देनी चाहिये । जो बात आज भी पर्वदेश में प्रचलित है । कूर्मपूराण में लिखा है कि अतिथि–साधु वगैरह को भोजन कराकर श्राद्धकरनेवाले को भोजन करना चाहिये । तथा उनको न खिलाकर खानेवाले को बड़ा पातक कहा है।

यथा–

"भिक्षुको ब्रह्मचारी वा भोजनार्थमुपस्थितः।
उपविष्टस्तु यः श्राद्धे कामं तमपि भोजयेत् ॥ १ ॥
अतिथिर्यस्य नाश्नाति न तत् श्राद्धं प्रशस्यते।
तस्मात् प्रयत्नात् श्राद्धेषु पूज्या ह्यतिथयो द्विजैः ॥ २ ॥
आतिथ्यरहिते श्राद्धे भुञ्जते ये द्विजातयः।
काकयोनिं व्रजन्त्येते दाता चैव न संशयः ॥ ३ ॥

कूर्मपुराण २२ अध्याय पृ० ६०८

वर्तमान समय में उपरोक्तलेख से विपरीत ही प्रवृत्ति दिखाई देती है। अतएव पूर्वोक्त बात से श्राद्ध में साधुओं को भिक्षा न देने की प्रवृत्ति चलाई गई है।

अब अन्त में जैनलोग ईश्वर तथा आत्मा इत्यादिको पूर्वोक्त रीतिसे मानते हैं किन्तु श्राद्धको नहीं मानते । क्योंकि अहिंसा से उत्पन्न होनेवाला धर्म क्या हिंसासे हो सक्ता है ?। जलसे उत्पन्न होनेवाला कमल क्या अग्निसे हो सकता है ? । मृत्युदेनेवाला विष अगर जीवनबुद्धिसे खाया जाय तो क्या वह जीवन दे सकता है ? वैसेही पापका हेतुभूत वध क्या कथनमात्रसे अवध हो सकता है ?।

सज्जनो ! अपने अन्तःकरण में मैत्री भावको धारण करो, भ्रातृभावशब्द को आगे करके कितनेही लोग मैत्री को भूल गये हैं। भ्रातृभाव यह है कि मनुष्यों के साथ प्रेमभाव रखना, और क्षुद्र-जन्तुओंसे लेकरके इन्द्रतक प्रेमभाव को ही मैत्रीभाव कहते हैं जब इस मैत्रीभाव को याद करोगे तबही तो मांसाहार छूटेगा और मांसाहार के छूट जाने पर ही वास्तविक में परमेश्वर के भक्त बनोगे ॥



# मांसाहारनिषेध के विषय में पाश्चात्य विद्वानों के अभिप्रायों का संग्रह।



( १ )

अंग्रेजी के प्रसिद्ध विश्वकोश इन्साइक्लोपीडिया ब्रिटानिका में मांसाहारपरित्याग के विषय में जो कुछ लिखा है उसका सारांश नीचे दिया जाता है।

" मांसाहार परित्याग के लाभ अनेक बतलाये जाते हैं जिनमें प्रसिद्ध केवल ये ही हैं-

( १ ) स्वास्थ्यसम्बन्धी लाभ—जो लोग मांसाहार करते हैं संभव है कि उन्हें वे रोग पकड़लें जो कि उस पशुके शरीरमें रहे हों जिसका मांस वे खाते हैं। इसके अतिरिक्त जो पशु अपने नैसर्गिक भोजन घासके अतिरिक्त और २ पदार्थ खाते हैं उनका मांस खानेवाले बहुधा गठिया, वात, पक्षाघात प्रभृति वात-विकारोंसे उत्पन्न हुए रोगों से आक्रान्त होते हैं।

( २ ) अर्थ शास्त्र सम्बन्धी लाभ- फलाहार की अपेक्षा मांसाहार अधिक खर्चीला होता है। जितने में दो चार आदमी खा सकते हैं मांसाहार की व्यवस्था करने से उतनेमें एक आदमीको भी पूरा नहीं पड़ेगा।

( ३ ) सामाजिक लाभ- एक एकड़ भूमि में धान, गेहूँ आदि बोये जाँय तो उसमें उत्पन्न हुए अन्नको जितने मनुष्य भोजन कर सकेंगे वही पैदावार यदि आहारोपयोगी पशुओंको खिला दी जाय तो उन पशुओंके मांस से उतने मनुष्यों का पेट नहीं भरेगा। जैसे, मान लीजिये कि एक एकड़ भूमि में सौमन धान पैदा हुआ उसे एक मनुष्य सालभर अपने सारे परिवारवर्गों के साथ खाता है लेकिन यदि हम दस पशु पालते हैं और उनके लिये उतनी भूमि निकाल दी है तो देखते हैं कि वे जानवर शीघ्रही उसे खा जाते हैं और उनके मांससे एक आदमी का भी साल भर तक भोजन निर्वाह होना मुश्किल है।

( ४ ) जातीय उन्नति—सभी सभ्य जातियों का यह उद्देश्य होना चाहिये कि हमारी जाति में अधिक परिश्रमी, और कार्यक्षम व्यक्ति उत्पन्न हों

और उनकी संख्या की उत्तरोत्तर वृद्धि हो यह तभी संभव है जब कि लोग अधिक शाकाहार करें। ऐसा करने से यह होगा कि ज्यों २ निरामिष भोजन करनेवालों की संख्या बढ़ेगी त्यों २ कृषक लोग अधिक परिश्रम करके अन्न उत्पन्न करनेकी चेष्टा करेंगे और इस प्रकार से उस जाति या समाज में अधिक परिश्रमी लोग उत्पन्न होंगे।

( ५ ) चारित्रिक उन्नति—जिस मनुष्य में साहस, वीरता और निर्भयता आदिके गुण आरम्भ में आ चुके हों उसे उचित है कि ज्यों २ उसका ज्ञान बढ़ता जाय त्यों २ मनुष्यता सीखे और पीड़ित जीवोंके साथ सहानुभूति करनेका अभ्यास पैदा करे। अतएव चूँकि निरामिष आहार करने से, मांसाहारद्वारा पशुओं पर जो अत्याचार किया जाता है और उन्हें पीड़ा पहुँचायी जाती है वह दूर हो जायगी इसलिये मांसाहारकी प्रवृत्तिका अवरोध करनाही सर्वथा उचित है।

( २ )

## खोराक, आरोग्य और बल.

### लंडनकी काउन्टीकौंसिलका प्रयोग.

इ० स० १९०८ में 'लंडन वेजीटेरियन एसोसीएशन' के सेक्रेटरी मिस, एफ, आइ, निकलसनने १०००० लड़कोंको छ महीने तक वनस्पति के खोराक पर रक्खा था, और 'लंडन काउन्टीकौंसिल' ने इतनेही लड़कोंको छ महीने तक मांसाहार पर रक्खा था. छ महीने पश्चात् इन दोनों विभाग के बालकों की परीक्षा वहाँ के वैद्यकशास्त्रके जाननेवाले विद्वानोंने की थी, और उसमें यह सिद्ध हुआ था कि 'वनस्पति के आहार करनेवाले बालक मांसाहारी बालकों से अधिक तन्दुरुस्त, वजन में विशेष, और स्वच्छ चमड़ीवाले थे'

'लंडन काउन्टीकौंसिल' की विनती से उसी के प्रबन्धमें लंडनकी 'वेजीटेरियन एसोसीएशन सभा' लंडन के हजारों गरीब बालकोंको वनस्पति के आहार पर रखती है।

( ३ )

प्रॉ. एच. शाफहोझेन महाशय कथन करते हैं कि मांस खाने का स्वभाव यह कोई मनुष्य की मूल प्रेरणा नहीं है कारण कि पूँछ रहित बन्दरों की भाँति वह उसके दाँतों पर से मेवा खाने वाला है और इसी लिये मांस खाने के वास्ते तो उत्पन्न ही नहीं हुआ है.

( ४ )

डा. सिल्वेस्टर ग्रेहाम महाशय कहते हैं कि– शरीर संबन्धि बनावट के मुकावले की विद्या सिद्ध करती है कि मनुष्य स्वाभाविक रीति से फकत अन्न, फल, बीज. मेवा और अनाज के दानों के ऊपर निर्वाह करने वाला प्राणी है.

( ५ )

## प्रमाणभूत डॉक्टरों का ढंढोरा ( उद्घोषणा )

बहुत दफे ऐसा पूछा जाता है कि, वेजीटेरियन याने अन्न, फल और वनस्पति के भोजन के विषय में कौनसे प्रसिद्ध डॉक्टरों का मत है? उनलोगों के लिये यह जाहेर सूचना बहुत ही उपयोगी होगी. यह सूचना प्रसिद्ध डॉक्टरों ने प्रकट की है, और लंडन के पत्रों में भी छपी थी, इन डॉक्टरोंने स्वयं वेजिटेरियन भोजन पर रह करके अपने रोगियों पर प्रयोग करने के पश्चात् ही प्रसिद्ध किया है कि 'मनुष्यों की संपूर्ण तन्दुरस्ती के लाभ को अत्यन्त उपयोगी खोराक वेजीटेरियन है, न कि मांस मछली का।

" हम नीचे हस्ताक्षर करने वाले डॉक्टरों ने वेजीटेरियनीझम याने अन्न, फल, वनस्पति के खोराक को विद्याकी सूक्ष्मता से अन्वेषण किया है और उनके मूल तत्वोंको अनुभव में लेनेके बाद यह सूचना करके प्रसिद्ध करते हैं कि-- ' वेजीटेरियन खोराक की रूढि विद्याके दृढ़ सिद्धान्त पर रची हुई है इतना ही नहीं किन्तु वह मनुष्य की जिन्दगी को उत्तम दशा की ओर लेजानेवाली है।

अन्न, फल, वनस्पति का खोराक, शरीर के बन्धनों को उपयोगी तत्त्व देता है, और रसायनिक तथा पदार्थ--विज्ञान शास्त्र की प्रयोगशाला के प्रयोगों पर से नहीं किन्तु बहुत से मनुष्योंने नियमित रीति से जी करके अपने उदाहरण से ऐसा सिद्ध कर दिखाया है कि, वे तत्त्व, मांस में से मिलते हुए तत्त्व से बहुत ही शिघ्र पाचन होते हैं।

हम वेजीटेरियनीझम को, विद्या की दृष्टि से संपूर्ण और संतोषकारक रूढि कहते हैं, तदुपरान्त पशु और जानवर दुःखों के आधीन होते हैं इस बात को ध्यान में लेनेसे और अन्न, फल, वनस्पति में से प्राप्त होनेवाले भोजन का स्वच्छ हाल देखने से निश्चय से मानते हैं कि मांसका भोजन छोड़ देनेसे तंदुरुस्ती को लाभ होता है तथा सुन्दरता की दृष्टिसे देखने से वेजीटेरियन भोजन अत्यन्त ऊँचे दरजे का है "।

( इस सूचना में तेरह हस्ताक्षर देखने में आते है । )

रोबर्ट बेल, एम, डी.
जीयोर्ज ब्लेक, एम, बी, ( एडिन )
ए, जे, एच, केस्पी, एम, आर, सी एस.
एच , एच , एस, डोरमन, एम, डी.
ओगस्टस जोन्स्टन, एम, बी, आर, सी, एस.
एच, वेलेन्टाइन, नेग्स, एम, आर, सी, एस. एल, आर, सी, पी.
ओल्बर्ट प्रेसवेल, एम, ए, एम, डी.
रोबर्ट, एच. पर्क्स, एम, डी, एफ, आर, सी, एस.
वोल्टर आर, हेडवेन, एम,डी,एल, आर, सी, पी, एम, आर, सी, एस.
जे, स्टेन्सन हुकर, एम, डी.
ओफ्रेड बोल्सेन, एम, डी.
जोन रीड, एम. बी. सी. एम.
ज्योर्ज बी, वोल्टर्स एम, डी.

( ६ )

## प्रमाणभूत रसायन शास्त्रिओं का ढँढोरा.

उपरोक्त ढँढोरे के उपरान्त एक दूसरा ढँढोरा सायन्टिस्टो का है जो कि अन्न, फल, वनस्पति के खोराक की लोगों में प्रचार करने की कोशिश करते हैं, क्योंकि यह खोराक मजबूती और तन्दुरस्ती को देनेवाला तथा सस्ता भी है, यह सूचना इस तरह की है:—

" प्रजाकी शारीरिक हानि की नोंधके लिये ' इन्टर-डिपार्टमेन्टल ' कमेटी नियत की थी, उसीके रीपोर्ट में जो मत दिया है उसको हम लोग अनुमोदन देते हैं कि-- शरीर के बन्धनों को बिगाडनेवाले बहुत कार्यों में एक खास कारण ' खराब रीति से लिया हुआ और संपूर्ण जत्थे में नहीं लिया हुआ भोजन है ' और यही रीति शराब पीने को प्रेरणा करती है ।

पुनः इस रीपोर्ट द्वारा, मालूम होता है कि-- खोराक को बराबर रीति से तैयार करने में बहुतसा अज्ञानपना देखने में आता है जो खोराक थोडे खर्च में संपूर्ण पोषण देता है वह खोराक ज्ञानसे बहुत दुःख कम हो, इस लिये लंडन के दूसरे शहरों के लार्डमेयरो, और मेयरो, विगैरह को ऐसे ज्ञानके प्रचार करने के लिये सूचना करते हैं ।

इस में खोराक की मांसरूढी की हिमायत नहीं करके कहते हैं कि-- गेहूँ

का आटा, जव, चावल, मकई, मटर, दाल, सुखा मेवा, ताजी और सुखी फ्रुट, हरी वनस्पति विगैरह "वेजीटेरियन खोराकों की करकसर की रीतिसे और पुष्टि देनेवाली बाबत में, वास्तविक तत्त्वकी योग्यता पहेचानना सिखलाओ, क्योंकि इस अन्न, फल, वनस्पति के खोराक के उपयोग से समस्त वर्गकी तन्दुरस्ती बढ़ा सकोगे"

## इस सूचना में प्रसिद्ध नामों के अतिरिक्त और भी हस्ताक्षर हैं:–

सर जेम्स, क्रिचटन ब्राउन, एफ, आर, एस.
सर विल्यम, क्रुकस, एफ, आर, एस.
सर लोडर ब्रान्टन एफ, आर, एस.
डॉ. रोबर्ट हचीन्सन.
डॉ. जॉन वरडो एफ, आर, एस.
डॉ- राबर्ट मीलर.
मि. एडवर्ड वेरडो.
डॉ. डब्ल्यु, आर, स्मिथ.
मि. ए, डी, क्रीप, के, सी, वी, ओ, सी, वी.
मि. डब्ल्यु, वी, तेगेटमीयर एफ, एल, एस.
मि. ए, पियर्स गोलल्ड.
डॉ. सीम्स वुडहेड.
मि. ज्यॉर्ज हेन्डसलो.
सर. म्युअल, विल्कस, वेरोनेट, एफ, आर, एस.

( ७ )

बेरन क्युवियर महाशय कहते हैं कि–मनुष्य संबन्धि शरीर की बनावट हरएक सूक्ष्मता में, फकत अन्न-फल-शाक के भोजन के लिये योग्यता सिद्ध करती है. यह ठीक है कि मांस के भोजनको छोड देने के लिये इतना कठिन प्रतिबन्ध लेने में आता है कि कितनेक मनुष्य कि जो कठिन मनवाले नहीं होते हैं वे कदाचित ही तिसको हटा सकते हैं परन्तु यह कोई उसके पक्ष में जाने वाला सिद्ध नहीं हो सकता है, इस भाँति तो एक मेंढे को नाविकों ने कितनेक समयतक मांसाहार पर पाला था उस मेंढे ने मुसाफरी पूरी होने पर अपने स्वाभाविक भोजन (शाकाहार) लेने की मनाइ की और इसी भाँति घोडे, कुत्ते और कबूतरों के भी उदाहरण मिलते हैं कि जिन्हों ने दीर्घकाल तक मांसाहार करने पर भी अन्त में अपने स्वाभाविक भोजन के मिलने पर मांसाहार के भोजन पर तिरस्कार दिखलाया ।

( ८ )

प्रो० लीनियस कहते हैं कि- मेवा फल और अनाज का भोजन मनुष्य के लिये सबसे विशेष योग्यता वाला है कि जो चौपायों, 'एनालोजी' के नियमों, जंगली मनुष्यों को, बन्दरों, मुख होजरी और हाथों का बनावट पर से सिद्ध होती है।

( ९ )

प्रॉ. सर रीचर्ड ऑवेन महाशय कथन करते हैं कि- बन्दरों को कि जिसके साथ दांत की बनावट में सब प्राणियों की अपेक्षा विशेष रूपसे मनुष्य मिलता आता है वे, फल, अनाज, गुठली वाले फलोंके बीज और दूसरे आकार कि जिसमें वनस्पति-वर्ग के सबसे पुष्टिकारक और रसकसवाले सोष्ट-रम धारण करनेवाले तत्त्व आते हैं वैसी वस्तुओं में से अपने नियमित भोजन को प्राप्त करते हैं और मनुष्यों और वन्दरों के दांतों के बीच का घनिष्ठ संबन्ध सिद्ध करते हैं कि मनुष्य दुनियां के प्रारम्भ काल से ही बगीचे के दरखतों के फल खांने के लिये ही उत्पन्न किये गये थे.

( १० )

प्रो. पीयरगेसेन्डी-कि जो सतरमीसदी के सब विद्वानों से श्रेष्ठ और सबसे नामाङ्कित तत्त्वज्ञानी होगये हैं वे कहते हैं कि-. मैं यहां पर पुनः कहता हूँ कि अपने स्वभाव की असली बनावट के उपर से अपने दांत मांसाहार करने के लिये नहीं परन्तु फकत मेवा खाने के लिये बनाये थे.

( ११ )

जगत्प्रसिद्ध महान् विद्वान् चार्ल्स डारविन स्पष्ट रीति से कहते हैं कि- उस काल में और उस स्थल में (फिर चाहै जो काल और जो स्थान हो) कि जब मनुष्य ने पहले पहल अपने बलका ढकना नष्ट करदिया तब वह अनुमान से गरम देशका रहनेवाला था यह वृत्तान्त फल फलादिकी तर्फ जाता है कि जिस फल फलादि के भोजन पर मुकाबले के नियम द्वारा अन्वेषण करते हुए वह उस समय निर्वाह करता था।

( १२ )

प्रॉ. सर चार्लस बेल, एफ. आर. एस. महाशय कहते हैं कि- मेरा ऐसा अनुमान है कि इस भाँति कथन करने में जरा भी आश्चर्य नहीं है कि मनुष्य की बनावट के साथ संबन्ध रखने वाला हरएक वृत्तान्त सिद्ध कर देता है कि मनुष्य मूल से ही फ्रुट-फल खाने वाला प्राणी तरीके उत्पन्न हुआ था. यह मत दांतों और पाचन करने वाले अङ्गों की बनावट परसे तथा चमडी की बनावट तथा उसके अवयवों की रचना के ऊपर से मुख्य करके बनाने में आया है।

## श्रीयशोविजयजैनग्रन्थमाला में आजतक छपकर प्रकाशित हुए ग्रन्थों का सूचीपत्र ।

| | | |
|---|---|---|
| १. | प्रमाणनयतत्त्वालोकालङ्कार | ०-८-० |
| २. | हैमलिङ्गानुशासन | ०-५-० |
| ३. | सिद्धहेमशब्दानुशासन लघुवृत्तिसहित | ३-०-० |
| ४. | रत्नाकरावतारिका—दो परिच्छेद | १-०-० |
| ५. | सिद्धहेमशब्दानुशासन—मूलमात्र | ०-५-० |
| ६. | मुद्रितकुमुदचन्द्रप्रकरण | ०-८-० |
| ७. | क्रियारत्नसमुच्चय—श्रीगुणरत्नसूरिविरचित | २-०-० |
| ८. | श्रीसिद्धहेमशब्दानुशासनसूची | ०-४-० |
| ९. | कविकल्पद्रुम—हर्षकुलगणिरचित | ०-४-० |
| १०. | सम्मतितर्काख्यप्रकरण - प्रथमखण्ड | ३-०-० |
| ११. | श्रीजगद्गुरुकाव्य | ०-४-० |
| १२. | श्रीशालिभद्रचरित्र—टिप्पणसहित | १-४-० |
| १३. | श्रीपर्वकथासंग्रह—प्रथम भाग | ०-४-० |
| १४. | षड्दर्शनसमुच्चय—राजशेखरसूरिकृत | ०-४-० |
| १५. | शीलदूतकाव्य—चारित्रसुन्दरगणिकृत | ०-४-० |
| १६. | निर्भयभीमव्यायोग—श्रीरामचन्द्रसूरिकृत | ०-४-० |
| १७. | श्रीशान्तिनाथचरित्र—श्रीमुनिभद्रसूरिविरचित | ३-०-० |
| १८. | रत्नाकरावतारिका—रत्नप्रभाचार्यकृत संपूर्ण | ३-०-० |
| १९. | उपदेशतरङ्गिणी पत्राकार | ३-०-० |
| २०. | न्यायार्थमञ्जूषा | ३-०-० |
| २१. | गुरुगुणरत्नाकरकाव्य | ०-८-० |
| २२. | विजयप्रशस्तिमहाकाव्य | ५-०-० |
| १. | जैनतत्त्वादिग्दर्शन (हिन्दी भाषा) | ०-२-० |
| २. | जैनशिक्षादिग्दर्शन ,, | ०-२-० |

मिलने का पता— हर्षचन्द भूराभाई

अंग्रेजीकोठी बनारस सिटी.

# जैनसुधाबिन्दु ॥

## पचा[redacted] भाग ॥

---

जिसमें स्वामीदयानन्द सरस्वती कृत प्रथमावृत्ति सत्यार्थ
प्रकाशान्तरस्थ द्वादश समुल्लास का यथार्थ रूप
खण्डन किया गया है ॥

## जिसको

श्री परमपूज्य जक्त विख्यात अनेक महत पदालंकृत चौधरी
माणिकचन्द्र जी तत्पुत्र चौधरी सुमेरुचन्द्र जी तत्रात्मज
परम विद्वान ज्योतिष रत्नदिवाकर जैनधर्म्मानुरागी
सुज्ञ विज्ञ श्रीयुत पण्डित जीयालाल जी चौधरी
रईस फ़र्रुखनगर ज़िला गुरगांव ने लिखा ॥

## और

फर्रुखनगर चित बिनोद पुस्तकालय के मैनेजर साहिब ने
हनुमत्प्रास कालाकांकर में छपा कर प्रकाशित किया ॥

( भूमिका )

# अथ श्रीजैनसुधाबिन्दु लिख्यते ॥

दोहा—जयति जयति आदीश प्रभु गुण अनन्त भंडार ।
तुव पदरज शिर धार भवि उतरे भव दधि पार ॥ १ ॥
दयानन्द की योग्यता पक्षपात हठ द्वेष ।
सुधाबिन्दु को देखिये संशय रहै न शेष ॥ २ ॥

विदित हो कि दयानन्द सरस्वती ने अपने जीवन समय में जितने ग्रन्थ लेखादि प्रकाशित किये उन पर नाम मात्र संक्षिप्त समालोचना तो पुस्तक "दयानन्द छल कपट दर्पण,, के प्रथम भाग मेंही लिखी गई है और "सत्यार्थ प्रकाश,, वा अन्यान्य स्वामी जी रचित जितनी पुस्तक हैं उन सब का यथार्थ उत्तर उक्त पुस्तक के दूसरे भाग में लिखा गया है, परन्तु वह पुस्तक आकार में बहुत बढ़ गई है, जिसके छपने में यथार्थ द्रव्य व्यय करने का अभाव समझ कर हम यह उचित समझते हैं कि उक्त पुस्तकांतरगत जो लेख नवीन और पुराचीन "सत्यार्थ प्रकाश,, के द्वादश समुल्लास के उत्तर में है, और उस लेख का केवल जैनी लोगोंही से सम्बन्ध है, "जैनसुधाबिन्दु,, नाम से जुदा पुस्तकाकार थोड़े से व्यय में मुद्रित करा कर प्रकाशित किया जाय जिस से "सत्यार्थ प्रकाश,, द्वादश समुल्लास के खण्डन के अभिलाषी जैनियों को निराश होना वा अधिक समय के लिये विलम्ब सहना न पड़े, और रसिक गण इससे यथार्थ लाभ उठावें, इसलिये इस पुस्तक के पूर्वार्द्ध द्वारा प्रथम वार के छपे और उत्तरार्द्धद्वारा दूसरी तीसरी वार के छपे "सत्यार्थ प्रकाश,, के द्वादश समुल्लास में जो लेख है उसका यथार्थ उत्तर दिया जाता है, आशा है कि पाठक गण सत्यासत्य का निर्णय कर प्रसन्न होंगे। और जो लेख "सत्यार्थ प्रकाशांतरगत स्वामी जी का हम लेवेंगे,, उसकी आदि में (द) और अपनी समीक्षा की आदि में (स) यह सम्बोधन का चिन्ह लिखेंगे पाठक गण इसी पर ध्यान देवें । किंबहुना ॥

फ़र्रुख़नगर ज़िला गुरगांव
कार्तिक शुक्ला० ५ भृगुवासरे
सम्वत् १९५१ विक्रमी

भवदीय सदसद विवेकी
पण्डित जीयालाल चौधरी

# अथ जैनसुधाबिन्दु पूर्वार्द्ध भाग लिख्यते ॥

दोहा—आदि जनेश्वर युगल पद बन्दूं शीश नमाय।
जैनसुधा की बून्द का देवहु पान कराय ॥ १ ॥
दयानन्द निज ग्रन्थ में निन्दे धर्म्म अपार।
जैन विषय जो लेख है तसु उत्तर यह सार ॥ २ ॥

प्रथम वार के छपे "सत्यार्थ प्रकाश,, पृष्ट ३९६ पंक्ति १ से ४ तक में स्वामी जी लिखते हैं ॥

(द) अथ जैन मत विषया व्याख्यास्यामः ॥ सब सम्प्रदायों से जैन का मत प्रथम चला है, उसको साढ़े तीन हज़ार वर्ष अनुमान से भये है, सो उनके २४ तिर्थङ्कर अर्थात् आचार्य्य भये हैं, जैनेन्द्र, परशनाथ, ऋषभदेव, गोतम और बौधादिक उनके नाम हैं।

(स) "सत्य को जड़ हरी,, प्यारे पाठक गण! सत्य भी कैसा स्वभाविक गुण वाला अनमोल रत्न है, जिसकी गन्ध त्रैलोक्य में फैल रही है, देखो सर्व सम्प्रदायों से प्रथम होना जैन का स्वामीजी भी स्वतः स्वीकार करते हैं, "सराहो सराहिये जो वैरी करे बखाण,, परन्तु उक्त स्वामी जी का यह लिखना कि जैनी साढ़े तीन हज़ार वर्ष से हैं, प्रमाण रहित मनोक्त और सर्वथा व्यर्थ है, और इसी कारण स्वामी जीने दूसरी तीसरी वार के छपे "सत्यार्थ प्रकाश,, में इसको नहीं लिखा, और जैनेन्द्र, परशनाथ, गोतम, बोध, यह नाम जैनियों के चौबीसों तिर्थङ्करों में से किसी के भी नहीं, यह लिखना भी स्वामी जी का स्वकपोल कल्पना और सर्वथा झूठ है ॥

फिर पृष्ट ३९६ पंक्ति ४ से २२ तक यह लिखा है ॥

(द) उन्ने अहिंसा धर्म्म परम माना है इस विषय में वे ऐसा कहते हैं कि एक बिन्दु जल में अथवा एक अन्न के कण में असंख्याते जीव हैं, उन जीवों के पांख आजायँ तो एक बिन्दु और एक कण के जीव ब्रह्माण्ड में न समावें इतने हैं इससे मुख के ऊपर कपड़ा बांध रखते हैं, जल को बहुत छानते हैं, और सब पदार्थों को शुद्ध रखते हैं और ईश्वर को नहीं मानते ऐसा कहते हैं कि जगत् स्वभाव से सनातन है, और सिद्ध होता है तब उसका नाम केवली रखते हैं और उसीको ईश्वर मानते हैं, अनादि

ईश्वर कोई नहीं है किन्तु तपोबल से जीव ईश्वर रूप हो जाता है, जगत् का करता कोई नहीं जक्त अनादि है जैसे घास वृक्ष पाषाणादिक पर्वत बनादिकों में आपसे आपही होजाते हैं ऐसे पृथिव्यादिक भूत भी आपसे आप बन जाते हैं, परमाणु का नाम पुद्गल रक्खा है जो पृथिव्यादिकों को पुद्गल मानते हैं, जब प्रलय होता है तब पुद्गल जुदे जुदे होजाते * और जब वे मिलते हैं

---

* जितने लेख के नीचे लकीर खेंची गई है उसकी पुष्टी के लिये स्वामी जी अपने ४ नवम्बर सन् १८८० ई० के पत्र में आत्मा राम जीको लिखते हैं कि "मैंने ठाकुरदास जीके जवाब में एक पत्र आर्य्यसमाज गुजरान वाला की मारफ़त भेजा था जो आप के पास भी पहुँचा होगा उसमें यह जतलाया गया है कि जैन बौद्ध दोनों एकही हैं, और इसमें स्वामी जी पुस्तक "रत्नसार,, पृष्ट ६५ पं० १३ तथा पृष्ट ११३ पं० ७ पृष्ट १३७ पं० ८ पृष्ट१३८ पृष्ट १५२ पं० १४ का प्रमाण देकर लिखते हैं कि इस तरह आपके ग्रन्थों में कथा साफ़ साफ़ मौजूद हैं जिसको कोई श्रावक बखि-लाफ़ न कर सकेगी. और ठाकुरदास की पहिली चिट्ठी में आप लोग कई श्लोक मंजूर कर चुके हैं, तत्पश्चात् स्वामी जी राजा शिवप्रसादरईस बनारस कृत इतिहास तिमिरनाशक की भूमिका से जैन बौद्ध को एक बतलाते हैं सो प्रथम तो "रत्नसार,, ग्रन्थ जैनियों का कोई सूत्र सिद्धान्त नहीं है दूसरे उसका यथार्थ आशय स्वामी जी की समझ में भी नहीं आया और जो वाक्य स्वामी जीने ठाकुरदास के विषय लिखे उसके उत्तर में ठाकुरदास अपनी २२ नवम्बर सन् १८८० ई० की चिट्ठी में लिखते हैं कि "भला स्वामी जी मैंने किस पत्र में स्वीकार लिया है ऐसा झूठ बोलना छल करना आपको किसने सिखलाया आप इसी प्रकार धोखेबाज़ी करते हैं,,. और राजा शिवप्रसाद जी का पत्र जो 'दयानन्द छल कपट दर्पण' प्रथम भाग में छपा है उससे स्पष्ट स्वामी जी का यह कहना मिथ्या सिद्ध होता है कि जैन बौद्ध एकही हैं॥

किसी भी विद्वान ने नहीं माना, इससे स्वामी जी का तर्क व्यर्थ है जो मोक्ष में जाकर भी जीव लौट आया तो मोक्ष क्या हुई स्त्री का पीहर होगया जब मन चाहा चली गई पति याद आया सासरे लौट आई। और स्वामी जी उस मुख वस्त्रिका पर तर्क करते हैं जो ढूंढ़िये लोग मुख पर रखते हैं, इससे स्वामीजी का व्यर्थ द्वेष सिद्ध होता है, क्योंकि व्यर्थ रज जन्तु आदि के बचाव के लिये ऐसा करने में कुछ हानि नहीं क्या जब वर्षा ऋतु में मच्छरादि अनेक सूक्ष्म जीवों की अधिकता होती है तो सर्व साधारण जन उनको मुख चक्षु नासिकादि से बचावने के लिये वस्त्रादिक की सहायता नहीं लेते? और बिना सहायता लिये विवेकी जब नहीं रहते विद्वान् पुरुष अपरचित मार्ग में पांव नहीं बढ़ाते, स्वामी जी शुद्ध सनातन परम पवित्र जैन धर्म्म का भेद जाने बिना ही व्यर्थ गाल बजाते हैं यह नहीं समझते कि जैनी लोग प्रलय किसको कहते हैं, पुद्गल किसको जानते हैं, चौदह राज्य क्या वस्तु है? बिना समझे मनमाना लिख मारा, क्योंकि चौदह राज्य नहीं किन्तु राजू हैं, और राजू नाम एक माप करने के पैमाने का है, किसी राजधानी वा लोक का नहीं है, और उसमें भी आकाश पाताल सब मिला कर यह गणना है, केवल आकाश पर चौदह राजू मानना यह स्वामी जी का भ्रम है बिना किसी जैन शास्त्र के देखे पढ़े जो कुछ झूठ सच सुना सुनाया वही लिख मारा यह न समझे कि विद्वान् पुरुष इसको देख कर क्या कहेंगे॥

पुनः पृष्ठ ३९६ पंक्ति अन्तिम से लेकर पृष्ठ ३९७ पंक्ति १ तक लिखा है॥

(द) और जैनी ऐसा भी कहते हैं कि धर्म्म जो है सो जैन का ही है और सब हिंसक हैं, तथा अधर्म्मी क्योंकि जो हिंसा करते हैं वे धर्मात्मा नहीं॥

(स) यहां विशेष लिखने की कुछ आवश्यकता नहीं जब पक्षपात छोड़ कर सत्यासत्य का निर्णय किया जाय तो स्वतः सिद्ध हो

सकता है कि सनातन और सच्चा धर्म्म क्या है?॥

पुनः पृष्ठ ३९७ पंक्ति २ से पृष्ठ ३९८ पंक्ति २ तक स्वामी जी लिखते हैं॥

(ट) जो यज्ञ में पशु मरते हैं और ऐसी २ बातें कहते हैं कि यज्ञ में जो पशु मारा जाता है सो स्वर्ग में जाता होय तो अपना पुत्र वा पिता को न मार डालें स्वर्ग को जाने के वास्ते ऐसे २ श्लोक उनने बना रक्खे हैं "त्रयोवेदस्यकर्तारोधूर्तभांडनिशाचराः,, इसका यह अभिप्राय है कि ईश्वर विषय की जितनी बात वेद में हैं वे धूर्त की बनाई हैं जितनी फल स्तुति अर्थात् इस यज्ञ को करें तो स्वर्ग में जाय यह बात भांडों ने बना रक्खी हैं, और जितना मांस भक्षण पशु मारने की विधि है वेद में सो राक्षसों ने बना लिया है, क्योंकि मांस भोजन राक्षसों को बड़ा प्रिय है सब बात अपने खाने पीने और जीविका के वास्ते लोगों ने बनाई हैं, और जैन मत है सो सनातन है और यही धर्म्म है इसके विना किसी को शुभ गति वा सुख कभी नहीं होसकता ऐसी २ वे बातें कहते हैं। इनसे पूछना चाहिये कि हिंसा तुम लोग किसको कहते हो? जो वे कहैं कि किसी जीव को पीड़ा देना सो तो विना पीड़ा के किसी प्राणी का कुछ व्यवहार सिद्ध नहीं होता क्योंकि आप लोगों के मत मेंही लिखा है कि एक विन्दु में असंख्यात जीव हैं उसको लाख वस्त्र छानें तो भी वे जीव पृथक् नहीं होसकते फिर जलपान अवश्य किया जाता है तथा भोजनादिक व्यवहार और नेत्रादिकों की चेष्टा अवश्य किई जाती है फिर तुम्हारा अहिंसा धर्म्म तो नहीं बना (प्रश्न) जितने जीव बचाये जाते हैं उतने बचाते हैं जिसको हम लोग देखते नहीं उनको पीड़ा में हम लोगों को अपराध नहीं (उत्तर) ऐसा व्यवहार सब मनुष्यों का है जो मांसाहारी हैं वे भी अश्वादिक पशुओं को बचा लेते हैं वैसे तुम लोग भी जिन जीवों से कुछ व्यवहार का प्रयोजन नहीं है जहां अपना प्रयोजन है वहां मनुष्यादिकों को नहीं बचाते हो फिर तुम्हारी अहिंसा नहीं

नहीं (प्रश्न) मनुष्यादिकों को ज्ञान है ज्ञान से वे अपराध करते हैं इससे उनको पीड़ा देने में कुछ अपराध नहीं पशुआदिक जीव बिना अपराध हैं उनको पीड़ा देना उचित नहीं (१) (उत्तर) यह बात तुम लोगों की विरुद्ध है क्योंकि ज्ञान वालों को पीड़ा देना और ज्ञान हीन पशुओं को पीड़ा न देना यह बात विचार शून्य पुरुषों की है क्योंकि जितने प्राणी देहधारी हैं उनमें से मनुष्य अत्यन्त श्रेष्ठ है सो मनुष्यों का उपकार और पीड़ा का न करना सब को आवश्यक है॥

(स) इस विषय में हम संसारिक यह कहलावत (प्रातःकाल का भूला सायङ्काल अपने घर आवै तो उसको भूला हुआ न कहना) स्वामी जी के नवीन "सत्यार्थ प्रकाश,, में जब मांस भक्षण का प्रगट निषेध देखते हैं वा पुस्तक गोकरुणा निधि में भी मांस खाने को बुरा लिखा देखते हैं तो यही सिद्ध होता है कि प्रथम बार के छपे "सत्यार्थ प्रकाश,, में मांस भक्षण के बुरा कहने पर जो लेख लिखा गया है वह स्वामी जी का अज्ञान हठ था क्योंकि पुस्तक गो करुणानिधि में स्वामी जीने स्वतः यह लिखा है॥

"कदाचित कोई कहे कि पशु को स्वयं मार कर खाने में दोष होगा बाज़ार से लेकर खाने में नहीं. यह भी समझ ठीक नहीं मनुजी ने आठ प्रकार के हिंसक लिखे हैं. जैसे (उक्तंच) "अनुमन्ता विशसितानि हन्ता क्रय विक्रयी। संस्कृताचेपिहर्ताच खादकश्चेतिघातिकाः,, अर्थ अनुमति (मारने की सलाह) देने मांस के काटने पशु आदि के मारने, उनको मारने के लिये लेने और

(१) जितने लेख के नीचे लकीर खेंची गई है, उसके मंडनार्थ स्वामीजी अपने ४ नवम्बर सन् १८८० ई० के पत्र में लिखते हैं कि इसका प्रमाण जैन के "विवेकसार,, ग्रन्थ में है, परन्तु यह कहना स्वामीजी का सर्वथा झूठ है, प्रथम तो "विवेकसार,, जैन धर्म्म का सूत्र सिद्धान्त वा माननीय ग्रन्थ नहीं, दूसरे उसमें स्वामी जी के पक्ष की पुष्टि करने वाला कोई भी विषय नहीं॥

बेचने, मांस के पकाने और परसने और खाने वाले आठ मनुष्य घातक हिंसक अर्थात् ये सब पापकारी हैं, और भैरव आदि के निमित्त से भी मांस खाना मारना वा मरवाना महापाप कर्म है इसीलिये दयालु परमेश्वर ने वेदों में मांस खाने वा पशुआदि के मारने की विधि नहीं लिखी, मद्य भी मांस खाने काही कारण है, इसलिये यहां संक्षेप से थोड़ा सा लिखा है॥

मांसाहारीम और मद्यपि मनुष्य विद्यादि शुभ गुणों से रहित होकर और उन दोषों में फँसकर अपने धर्म्म अर्थ काम और मोक्ष फलों को छोड़ पशुवत् अहार निद्रामय मैथुन आदिक में प्रवृत होकर अपने मनुष्य जन्म को व्यर्थ कर देते हैं, इसलिये कोई भी मादक पदार्थ सेवन न करना चाहिये॥

तथा शिव पुराण भागवत पद्म पुराणादि अनेक शास्त्रों में मांस भक्षण का निषेध है परन्तु स्वामीजी महाभारत और वाल्मीकीय रामायण के व्यतिरिक्त और किसी को प्रमाण नहीं मानते इसलिये हम महाभारतही से कुछ लिखते हैं॥

सत्येनोत्पद्यतेधर्म्मः दयादानेनवर्धते ।
क्षमयास्थाप्यतेधर्म्मः क्रोधलोभाद्विनश्यति ॥ १ ॥
अहिंसासत्यमस्तेयम् त्यागमैथुनवर्जनम् ।
पंचस्वेतेषुधर्मेषु सर्वधर्म्माप्रतिष्ठिताः ॥ २ ॥
सर्वेवेदानतत्कुर्युः सर्वेयज्ञाश्चभारतः ।
सर्वेतीर्थाभिषेकाश्चः यत्कुर्यात्प्राणिनांदया ॥ ३ ॥
अहिंसालक्षणोधर्मः अधर्मप्राणिनांवधः ।
तस्मात्धर्मार्थिभिर्लोकैः कर्तव्याप्राणिनांदया॥ ४ ॥
नशोणितार्द्रंतंवस्त्रं शोणितेनैवशुध्यति ।
शोणितार्द्रपयाद्वस्त्रं शुद्धंभवतिवारिणा ॥ ५ ॥
क्रूरंप्राणवधोयस्य नास्तियस्यास्त्वहिंसकः।
ततोऽहिंसात्मको कार्य्यः सदायज्ञयुधिष्टरः ॥ ६ ॥
इंद्रियाणिपशुन्कृत्वावेदिंकृत्वातपोमयीः ।
अहिंसामाहुतकृत्वा, आत्मयज्ञंयजाम्यहँ॥ ७ ॥

ध्यानाग्नौजीवकुण्डस्थे शानमारुतदीपिते ।
असत्कर्मधनंक्षिप्ते अग्निहोत्रंकुरुतमं ॥ ८ ॥

( इसका भाषार्थ ) सत्य से धर्म्म की उत्पती और दयादान से वृद्धि तथा क्षमा से स्थिरता और क्रोध लोभादिक से नाश होता है ॥ १ ॥ अहिंसा में, सत्य में, चोरी त्याग, मैथुन त्याग, परिग्रह प्रमाण, इन पांच धर्म्म कार्य्यों में सर्व प्रकार के धर्म्म समाये हुये हैं ॥ २ ॥ सर्व वेद पढ़ो वा अनेक यज्ञ करो वा सर्व तीर्थ स्नान करो परन्तु प्राणियों की दया बिना सर्व कार्य्य अफल है और प्राणियों की दया इन सब से उत्तम है ॥ ३ ॥ अहिंसा धर्म्म का लक्षण है और अधर्म्म का लक्षण प्राणियों का बध इसलिये प्राणियों पर दया करनी यही उत्तम है ॥ ४ ॥ रक्त में रँगा हुआ वस्त्र रक्त से धोने पर साफ़ नहीं होता, इसी प्रकार हिंसा से पाप नहीं हटता, दया धर्म्म से शुद्ध होता है ॥ ५ ॥ यज्ञ में निश्चय से प्राणियों का बध होता है इसलिये हिंसक यज्ञ नहीं करना किन्तु हे युधिष्टर अहिंसात्मक यज्ञ करनाही योग्य है ॥ ६ ॥ पांचों इन्द्रियों को पशु मानना और तपरूप वेदिका उसमें दया मई आहुति देकर आत्म यज्ञ करना यही उत्तम है ॥ ७ ॥ ध्यान रूपी अग्नि को जीव रूपी कुण्ड में प्रज्वलित कर असत्य कर्म्म रूपी काष्ट डालना यही सत्य अग्नि होत्र है ॥

"त्रयो वेदस्य कर्तारो धूर्त भांड निशाचराः,, यह श्लोक स्वामी जीने पुस्तक "सर्व दर्शन संग्रह,, से लेकर इस को जैनों का बनाया लिखा और इसीके आशय पर "सत्यार्थ प्रकाश,, का एक पूरा पृष्ट ३९७ का भर दिया है, परन्तु यह श्लोक चार्वाक नास्तिक का है जिसका 'जैन' से कुछ सम्बन्ध नहीं है, और नवीन "सत्यार्थ प्रकाश,, के द्वादश समुल्लास में पृष्ट ४०६ पर स्वामी जी इसको स्वतः चार्वाक मत का स्वीकार करते हैं इसलिये अब इस विषय में हमको विशेष लिखने की कोई आवश्यकता नहीं है ॥

पुनः पृष्ट ३९८ पंक्ति २ आगे स्वामीजी लिखते हैं कि—

(द) हिंसा नाम है बैर का सो योग शास्त्र व्यास जीके भाष्य

में लिखा है, सर्वथा सर्व भूतेष्वनभिद्रोहः अहिंसा यह अहिंसा धर्म्म का लक्षण है इसका यह अभिप्राय है कि सब प्रकार से सब काल में सब भूतों में अनभिद्रोह अर्थात् वैर का जो त्याग सो कहाता है अहिंसा आप लोग अपने संप्रदाय में तो प्रीति करते हो और अन्य संप्रदायों में द्वेष तथा वेदादिक सत्य शास्त्र तथा ईश्वर पर्यन्त आप लोगों को वैर और द्वेष है फिर अहिंसा धर्म्म आप लोगों का कहने मात्र है॥

(स) यह लिखना स्वामी जी का सर्वथा मिथ्या है कि जैनीलोग अन्य संप्रदाय वालों तथा वेदादिक शास्त्रों और ईश्वर पर्यन्त से द्वेष रखते हैं, यदि यही मान लिया जाय कि हिंसा वैरही को कहते हैं तो जैनी लोग तो वैरभाव से सर्वकाल सर्वथा वञ्चितही रहते हैं, और जैन शास्त्रों में पद पद पर वैर भाव त्यागने का उपदेश है, फिर स्वामीजी का कथन मिथ्या नहीं तो और क्या है, पापी को पापी और चोर को चोर कहना तथा सदोष को सदोषकहना द्वेष नहीं है, परन्तु अलौनाचारी को महात्मा और अनेक दोष युक्त को ईश्वर कहना न्याय विरुद्ध और अनभिज्ञ मूर्खों का काम है, जैनी लोग ऐसे ईश्वर के उपासक हैं जो अष्टादश दोष रहित छयालीस गुण विराजमान है॥

(द) पृष्ट ३९८ पंक्ति १० से स्वामी जी लिखते हैं कि

अपने संप्रदायों के पुस्तक तथा बात भी अन्य पुरुषों के पास प्रकाश नहीं करते हो यह भी आप लोगों में हिंसा सिद्ध है, ईश्वर को आप लोग नहीं मानते हैं यह आप लोगों की बड़ी भूल है, और स्वभाव से जगत् उत्पत्ति मानना यह भी तुम लोगों की झूठ बात है, इसका उत्तर ईश्वर और जगत् की उत्पत्ति के विषय में देख लेना॥

(क) यह लिखना स्वामी जी का उनकी अज्ञता सिद्ध करता है, कि जैनी लोग अपनी संप्रदाय के पुस्तक तथा बात भी अन्य पुरुषों पर प्रकट नहीं करते। क्योंकि जैनी अपने शास्त्रों को छपाकर गलयारे की गेंद बनाना नहीं चाहते, हां! अपने सत्य और

धर्म्म की रक्षा करना मनुष्य मात्र का धर्म्म है. और ईश्वर को जैसा जैनी लोग मानते हैं, वैसा कोई भी धर्म्म वाला नहीं मानता जगत् की उत्पत्ति के विषय यथार्थ उत्तर आगे चल कर मिलेगा॥

(द) फिर पृष्ट ३६८ के अन्त तक यह लिखा है कि—

प्रथम जीव का होना और साधनों का करना पश्चात् यह सिद्ध होगा जब जीवादिक जगत् विना कर्ता के उत्पन्नही नहीं होता और प्रत्यक्ष जगत् में नियमों के जगत् में देखने से सनातन जगत् का नियन्ता ईश्वर अवश्य है. फिर उसको ईश्वर नहीं मानना और साधनों में सिद्ध जो भया उसी को ईश्वर मानना यह बात आप लोगों की सब झूठ है आपसे आप जीव शरीर धारण कर लेते हैं, तो शरीर धारण में जीव स्वतंत्र ठहरे फिर छोड़ क्यों देते हैं, क्योंकि स्वाधीनता से शरीर धारण कर लेते हैं फिर कभी उस शरीर को जीव छोड़ेगाही नहीं जो आप कहो कि कर्मों के प्रभाव से शरीर का होना और छोड़ना भी होता है, तो पापों के फल जीव कभी नहीं ग्रहण करता क्योंकि दुःख की इच्छा किसी को नहीं होती सदा सुख की इच्छाही रहती है, जब सनातन न्यायकारी ईश्वर कर्म फल की व्यवस्था का करने वाला न होगा तो यह बात कभी न बनेगी। (स) ईश्वर को करता मानने में जीव का करता भी ईश्वर ही मानना पड़ेगा. और जब जीव का करता ईश्वर कोही माना गया तो यह बात प्रत्यक्ष प्रमाण से प्रतिकूल है, क्योंकि कार्य्य अपने उपादान कारण से भिन्न नहीं होता. जब सब जीवों का उपादान कारण ईश्वर है, तो जीव ईश्वर की एकता में क्यों अन्तर मानते हो? और ईश्वर की इच्छा के प्रतिकूल जीव क्यों देखे जाते हैं? इसलिये जीव अनादि है. इसका करता ईश्वर नहीं. यदि करता हरता ईश्वर कोही माना जाय तो उसकी ईश्वरता में बड़ा भारी कलङ्क लग जाय. क्योंकि प्रथम तो एक मनुष्य से दूसरे मनुष्य का घात कराना. फिर घातिक को राजद्वार से फांसी दिलाना. यदि दोनों कर्म्म एक ईश्वर होके हैं तो वह अन्यायी है,

और जो एक कार्य्य ईश्वर ने किया, दूसरा जीव ने किया, तब ईश्वर में सर्वज्ञता सर्वशक्ति मानो इन गुणों का अभाव हुआ जिसका उपादान कारण नहीं है, वह कार्य्य नहीं हो सकता इसी प्रकार जगत का उपादान कारण हैही नहीं, तो उसकी उत्पत्ति क्योंकर संभवे, यहां कोई यह कहे कि ईश्वर की जो (शक्ति) माया है वही जगत् का उपादान कारण है, तब हम पूछते हैं कि वह शक्ति ईश्वर से भिन्न है, वा अभिन्न ? जो कहोगे कि भिन्न है तो प्रश्न करेंगे जड़ है, वा चैतन ? तुम कहोगे जड़ है तो हम पूछेंगे नित्य है, वा अनित्य ? आप कहोगे नित्य है, तब तो आप का यह कहना (कि सृष्टि से पहिले केवल ईश्वरही था) असत्य होजायगा। और जो कहोगे अनित्य है तो उसका उपादान कारण और ईश्वर की शक्ति हुई तिस शक्ति की उत्पन्न करने वाली और शक्ति इसी प्रकार करने से अनवस्था दूषण आता है, और जो यह कहोगे कि ईश्वर की शक्ति ईश्वर से भिन्न नहीं है तो फिर सर्व पदार्थ ईश्वर मई समझने होंगे, और ऐसा समझने पर भले बुरे का ज्ञान स्वर्ग, नरक, पाप पुण्य, धर्म, अधर्म, ज्ञान, जीव, राजा प्रजा सुख दुःखादि सब ईश्वर मई अर्थात् ईश्वर ही हैं, तो संसार की व्यवस्था किसके लिये है, तथा वेदादिक का उपदेश ऋषियों का वृथा क्यों हुआ ? और उसने जगत् को किस इच्छा से बनाया ? और बिना इच्छा के बनाना तो किसी प्रकार भी सिद्ध नहीं जो इच्छा से बनाया तो वह सर्व शक्तिमान नहीं इसलिये ईश्वर को जगत् का कर्ता कहना सर्वथा अनुचित है, यदि यह कहोगे कि ईश्वर सर्व शक्तिमान है वह उपादान कारण के बिनाही सृष्टि रच सक्ता है तो यह सम्भव नहीं, क्योंकि उपादान कारण बिना कार्य्य की सिद्धि नहीं होती, इस विषय में अधिक देखना हो तो पुस्तक सुदृष्टि तरंगिणी में देख लो। और स्वामी जी का यह लिखना कि जीव पाप का फल भोगना नहीं चाहता, और सदैव सुख की आशा रखता है, इस कहने से तो स्पष्ट सिद्ध है कि

जीव का प्रबन्ध ईश्वर के हाथ में नहीं किन्तु उसके कर्माधीन है क्योंकि जो जैसा करता है उसका फल तदतही भोगता है, जैसे मिष्टान्न खाने वाले का मुख मीठा और नीम चाबने वाले का मुख कड़वा होवे तो यह वस्तु के स्वभाव का फल है, ईश्वर परमात्मा का इसमें क्या दावा है॥

(ह) पृष्ठ ३९९ पंक्ति १ से स्वामीजी लिखते हैं कि "आकाश में चौदह राज्य तथा पद्मशिला मुक्ति का स्थान मानना यहबात प्रमाण और युक्ति से विरुद्ध है, केवल कपोल कल्पना मात्र है, और उसके ऊपर बैठ के बराबर का देखना * और कर्म करने से वहां चला जाना यह भी बात आप लोगों की असत्य है॥

(स) स्वामी जी महाराज चौदह राज्य भावार्थ राज्यवाली नहीं है किन्तु राज्य एक प्रकार की माप है, और जैनी लोग आकाश में चौदह राज नहीं मानते, किन्तु जैनशास्त्र के लेखानुसार तीन लोक की सम्पूर्ण रचना का प्रमाण चौदह राजूऊंचा है जिसमें नीचे सात राजू चौड़ा मध्य में एक राजू फिर ५ राजू फिर अंत में एक राजू इस प्रकार चौड़ा है, और घनाकार इसका ३४३ राजू है। आपने सुना सुनाया गप्प शप्प जो मन में आया लिख मारा किसी जैन पुस्तक में ऐसा लेख नहीं है, और मोक्ष स्थान सिद्ध शिला का यथार्थ स्वरूप भी आप की समझ में नहीं आया फिर किस आशा पर तर्क करते हैं॥

(ह) पृष्ठ ३९९ में ऊपर लिखे लेख से आगे यह लिखा है कि "यज्ञों के विषय में आप कुतर्क करते हैं सो पदार्थ विद्या के नहीं होने से क्योंकि घृत दूध और मांसादिकों के यथावत गुण

---

* जितने लेख के तले लकीर खैंची गई है, उसकी पुष्टि में स्वामी जी अपने तारीख ४ नवम्बर सन् १८८० ई० के पत्र में (जो उन्होंने आत्माराम जी को लिखा था) पुस्तक रत्नसार के गोतम महावीर की चर्चा का प्रमाण तो देते हैं, परन्तु यह नहीं समझते कि यह वाक्य उलटा हमको ही बाधक है॥

जानते और यज्ञ का उपकार, कि पशुओं को मारने में थोड़ासा दुःख होता है परन्तु यज्ञ में चराचर का अत्यन्त उपकार होता है, इनको जो जानते तो कभी यज्ञ विषय में तर्क न करते. वेदों का यथावत अर्थ के नहीं जानने से ऐसी बात तुम लोग कहते हो कि धूर्त भाण्ड और निशाचरों ने लिखा है, यह बात केवल अपने अज्ञान और संप्रदायों के दुराग्रह से कहते हो और वेद जो है सो सब के वास्ते हितकारी है किसी सम्प्रदाय का ग्रंथ वेद नहीं किन्तु केवल पदार्थ विद्या और सब मनुष्यों के हित के वास्ते वेद पुस्तक है पक्षपात इसमें कुछ नहीं इन बातों को जानते तो वेदों का त्याग और खंडन कभी न करते सो वेद विषय में सब लिख दिया है वही देख लेना और यज्ञ में पशु को मारने से स्वर्ग में जाता है यह बात किसी मूर्ख के मुख से सुन ली होगी ऐसी बात वेद में कहीं नहीं लिखी ॥

(स) स्वामी जी कूप के मैंडुक होकर राजहंस की बराबरी किया चाहैं तो क्योंकर हो, उलटा उपहास्य का कारण है, जैन शास्त्रों के समान तो पदार्थ विद्या का वर्णन अन्य किसी धर्म्म पुस्तक में भी नहीं परन्तु पदार्थ विद्या का जानकार क्या विष्टा वा मूत्रादि मलीन पदार्थों को जानता हुआ उनका भक्षण करने लगेगा। हम लिखते तो बहुत कुछ परन्तु स्वामी जी ने नवीन सत्यार्थ प्रकाश में यज्ञ करने के विधान में पशु वध की आज्ञा हटा दी, इसलिये केवल इतनाही लिखते हैं कि वेद जो सर्व हितकारी हैं तो उनमें पशु वध की आज्ञा है सो जो वध करने में पशु का भला होता है तो इस लाभ से मनुष्य क्यों वञ्चित् रक्खा गया और जो भला नहीं होता तो निरापराधी के गले पर छुरी फेरना कितना बड़ा अन्याय है, फिर कहिये इस से अधिक पक्षपात और किसको कहते हैं, और हम जैनी लोग भी सत्य सनातन ईश्वरोक्त वेदों का अर्थ यथार्थ समझते और मानते हैं परन्तु आपही की बुद्धि में कुछ नवीन चमत्कार मालूम होता है जो एक शब्द को अनेक बार बदलने पर भी भ्रमही में भूल

रहे हो, जब आप के बनाये "सत्यार्थ प्रकाश,, ही एक दूसरे से नहीं मिलते तो अन्य विद्वानों से आप का मत भेद अवश्य ही होना चाहिये ॥

(द) पुनः पृष्ठ ३९९ में पूर्वोक्त लेख से आगे और पृष्ठ ४०० पंक्ति २० तक में स्वामी जीने यह लिखा है ॥

जीवों के विषय में वे ऐसा कहते हैं कि जीव जितने शरीर धारी है, उनके पांच भेद हैं, एक इन्द्रिय, द्विन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, और पंचेन्द्रिय जड़ में एक इन्द्रिय मानते हैं, अर्थात् वृक्षादिकों में से यह बात जैनों की विचार शून्य है क्योंकि इन्द्रिय सूक्ष्म के होने से कभी नहीं देख पड़ती परन्तु इन्द्रिय का काम देखने से अनुमान होता है कि इन्द्रिय अवश्य है सो जितने वृक्षादिकों के बीज हैं उनको पृथिवी में जब बोते हैं तब अङ्कुर ऊपर आता है और मूल नीचे को जाता है सो नेत्रेन्द्रिय उनको नहीं होता तो ऊपर नीचे को कैसे देखता इस काम से निश्चय जाना जाता है कि नेत्रेन्द्रिय जड़ वृक्षादिकों में भी है तथा बहुतलता होती हैं सो वृक्ष, और भीतों के ऊपर चढ़जाती हैं जो नेत्रेन्द्रिय न होती तो उसको कैसे देखता तथा स्पर्शेन्द्रिय तो वेभी मानते हैं, जीभ इन्द्रिय भी वृक्षादिकों में हैं क्योंकि मधुर जल से बागादिकों में जितने वृक्ष होते हैं उनमें खाराजल देने से सूख जाते हैं जीभइन्द्रिय न होता तो स्वाद खारे वा मीठे का कैसे जानते तथा श्रोत्रेन्द्रिय भी वृक्षादिकों में है क्योंकि जैसे कोई मनुष्य सोता होय उसको अत्यन्त शब्द करने से सुन लेता है तथा तोप आदिक शब्द से भी वृक्षों में कम्प होता है जो श्रोत्रेन्द्रिय न होता तो कम्प क्यों होता। क्योंकि अकस्मात् भयङ्कर शब्द के सुनने से मनुष्य पशु पक्षी अधिक कम्प जाते हैं वैसे वृक्षादिक भी कम्प जाते हैं, यदि कोई कहे कि वायुके कम्प से वृक्ष में चेष्टा हो जाती है अच्छा तो मनुष्यादिकों को भी वायु की चेष्टा से शब्द सुन पड़ता है इससे वृक्षादिकों में भी श्रोत्र इन्द्रिय है तथा नासिका इन्द्रिय भी है क्योंकि वृक्षों को

रोग धूप के देने से छूट जाता है, जो नासिका इन्द्रिय न होता तो गन्ध का ग्रहण कैसे करता इस से नासिका इंद्रिय भी वृक्षादिकों में है, तथा त्वचा इन्द्रिय भी है क्योंकि कुमोदिनियमल लज्जावती अर्थात् छुईमुई औषधि और सूर्य्यमुखी आदिक पुष्पों में और शीत तथा उष्ण वृक्षादिकों में भी जान पड़ता है क्योंकि शीत तथा अत्यन्त उष्णता से वृक्षादिक कुमला जाते हैं, और सूख भी जाते हैं, इससे तत इन्द्रियों का कर्म देखने से तत् इन्द्रिय वृक्षादिकों में अवश्य मानना चाहिये यह भ्रम जैन सम्प्रदाय वालों को स्थूल गोलक इन्द्रियों के नहीं देखने से हुआ है सो इससे जो लोग इन्द्रियों को नहीं जान सकते परन्तु कार्य्य द्वारा सब बुद्धिमान लोग वृक्षादिकों में भी इन्द्रिय जानते हैं, इसमें कुछ सन्देह नहीं और जहां जीव होगा वहां इन्द्रिय अवश्य होगी, क्योंकि इन सब शक्तियों का जो संघात इसी को जीव कहते हैं, जहां जीव होगा वहां इन्द्रिय अवश्य होगी ॥

(स) स्वामी जी महाराज जब आप को यही मालूम नहीं है कि इन्द्रिय किस को कहते हैं तथा उसका गुण क्या है तो उस पर तर्क करने को क्यों उद्यमी हुये? आप लिखते हो वृक्षादिक के बीज का अँकुर तो ऊपर को आता है, और मूला नीचे को जाता है, इससे उसके चक्षु इन्द्रिय का होना, और मधुर जल से वाग़ादिक में उन्नति और खारे जल से सूख जाने से उनमें जिव्हा इन्द्रिय का सद्भाव और भयङ्कर शब्द होने से वृक्षादिक का कम्पना सो श्रोत्रेन्द्रिय की सिद्धि तथा वृक्षादिक में धूप देने से रोगादिक का नाश जिससे नासिका इन्द्रिय का होना और छुई, मुई, लज्जावन्ती सूर्य्यमुखी आदिक वृक्षों की चेष्टा से त्वचा इन्द्रिय का होना यह वृक्षादिक में पांचों इन्द्रिय सिद्ध करने के लक्षण और प्रमाण हैं इसको देख कर हम को बड़ाही आश्चर्य्य होता है, स्वामी जी महाराज अग्नि प्रज्वलित होने पर धूम्र का ऊर्द्ध गमन करना और सूर्य्य की किरणों के आश्रय कुहिर

पतङ्ग का ऊंचा उठना तथा कागज़ के बने पतङ्गादिक का आकाश उड़ना, और मधुर जल से अनेक जल पदार्थों (लवणादिक) का बिगड़ना और खारी से उत्पन्न होना, तथा भयङ्कर शब्द से अनेक मन्दिर वा बड़े२ मकानों में कम्प होना और अनेक मकानों तथा तृण समूह का गिर पड़ना, प्रकट रूप से देखने में आता है, और जड़ वस्तु में जड़ वस्तु कोही धूनी देने से उसका रोग दूर करते हैं, जैसे सज्जी, चूना, फिटकरी के योग्य से अनेक जड़ वस्तु शुद्ध होती हैं, और चुम्बक पाषाण के अनेक खेल देखने से क्या जड़ पदार्थ को ज्ञानवान मनुष्य जीवधारी मान लेवेंगे? और यह कहना भी स्वामी जी का ठीक नहीं है कि "कार्य्य द्वारा सब बुद्धिमान लोग ब्रह्मादिक में इंद्रिय मानते हैं,, क्योंकि अनेक प्रकार पुतली मनुष्य वा पशु आकार ऐसी बनाई जाती हैं जो देखने सुनने चाखने सूंघने आदि तथा स्पर्श रस का सम्पूर्ण कार्य्य करती हैं, तो क्या उनको कोई स्वामी जी के समान सजीव समझ सकता है? नहीं बिल्कुल नहीं, जो निर्जीव है वह निर्जीवही है और जो इंद्रियधारी जीव है, सोही सजीव है, क्या इतनी बुद्धि परही आप लिख बैठे कि जैनियों को पदार्थ विद्या का ज्ञान नहीं स्वामी जी महाराज अभी तक आप को इतना भी मालूम नहीं? है कि जीव क्या है? और निर्जीव क्या? जैन शास्त्रों में चौरासी लक्ष योनि जीव की इस प्रकार कही हैं, पृथ्वी कायलक्ष, ७ अपकायलक्ष, ७ तेजकायलक्ष ७ वायुकायलक्ष, ७ नित्य निगोद लक्ष, ७ इतर निगोद साधारण बनस्पति कायलक्ष, ७ प्रत्येक बनस्पति कायलक्ष, १० द्वइंद्रियलक्ष२ तीनइंद्रिय लक्ष२ चौइंद्रिय लक्ष२ पंचेन्द्रियलक्ष ४ देवलक्ष ४ नारकीलक्ष ४ मनुष्य लक्ष १४। और इसके विशेष और भिन्न २ पृथक भेद हैं।

(ट) पृष्ठ ४०० पंक्ति २१ से पृष्ठ ४०१ पंक्ति ७ तक स्वामी जी लिखते हैं कि जैनों का ऐसा भी कहना है कि तालाब बावली कुआ नहीं बनवाना क्योंकि उनमें बहुत जीव मरते हैं जैसे तालाब के रचने से भैंसी उसमें बैठगी, उसके ऊपरसेघा बै-

ठेगा उसको कौआ लेजायगा और मार भी डालेगा उसका पाप तालाव बनाने वाले को होगा, क्योंकि उस तालाव के जल से असंख्यात जीव सुखी होंगे उसका पुण्य कहां जायगा ? सो पाप के वास्ते तालाब कोई नहीं बनाता किन्तु जीव सुख के वास्ते बनाते हैं इस से पाप नहीं होसक्ता परन्तु जिस देश में जल नहीं मिलता होय उस देश में बनाने से पुण्य होता है. जिस देश में बहुत जल मिलता होवे उस देश में तड़ागादिकों का बनाना व्यर्थ है और वे बड़े २ मन्दिर और बड़े २ घर बनाते हैं उनमें क्या जीव नहीं मरते होंगे सो लाखहा रुपये मन्दिरादिकों में मिथ्या लगा देते हैं, जिनसे कुछ संसार का उपकार नहीं होता और जो उपकार की बात है उसमें दोष लगाते हैं ॥

(स) उपरोक्त लेख जैन के किसी भी शास्त्र में नहीं है, इसलिये स्वामी जी का तर्क स्वकपोल कल्पित और सर्वथा मिथ्या है, किन्तु विद्वान पुरुष विचार कर सकते हैं कि जिस धर्म्म में दयाही प्रधान हो उसमें ऐसे कार्यों का करना कैसे बुरा समझा जाय जो लोकोपकारी हो, जैन के सम्पूर्ण कथा पुराणों जहां में नगर ग्राम गढ़ वाटादिक का वर्णन है उन की शोभा के लिये वापीकूप तड़ागादिक का होना अवश्य कहा है सो यदि वापी कूप तड़ागादिक का बनाना बुरा होता तो शास्त्रकार उन को भला क्यों कहते ? हां ! जैसे कोई कृपण पुरुष अपने जीवित वृद्ध पिता को पेट भर भोजन भी नहीं देवे परन्तु मरे पीछे की शव पर बहुमूल्य दुशाला डाल कर यह सिद्ध करे कि यह पुत्र निज पिता की बड़ी भक्ति करता होगा तो ऐसा करने से लाभ के बदले उलटी बदनामी है, इसी प्रकार कोई मनुष्य अनेक पाप कर्म करके द्रव्य एकत्रित कर उस से पृथ्वीकाय, जल काय, वायुकाय आदि के असंख्य जीवों का वध कर एक कूप अथवा वापी, तड़ाग बनवाता है वह पुण्य के बदले पापकाही भागी होता है. वापी, कूप, तड़ाग वा मन्दिरादि बनवाना उसी मनुष्य का ठीक है जो वापी कूप तड़ाग वा मन्दिरादिक में ल-

गारी हुई द्रव्य से अधिक द्रव्य किसी अन्य धर्म्म कार्य्य में भी लगावे और नाम का भूखा न बने, स्वामी जी को मन्दिरों के होने से कुछ लाभ नहीं दीखता यह उनकी पक्षपात और द्वेष भरी उत्तम समझ का फल है ॥

(द) पृष्ट ४०१ पंक्ति ८ से स्वामी जी लिखते हैं" फिर कहते हैं कि जैन का धर्म्म श्रेष्ट है, और इस के बिना मुक्ति भी किसी को नहीं होती सो यह बात उनकी मिथ्या है, क्योंकि ऐसी बात और ऐसे कर्मों से मुक्ति कभी नहीं होसक्ती मुक्ति तो मुक्ति के कर्मों से सर्वत्र होती है अन्यथा नहीं ॥

(स) धर्म्म के चिन्ह दया १ ( अहिंसा ) अदत्तादान न लेना२ (चोरी का त्याग) मैथुन का त्याग ३ सत्य भाषणकरणा ४ सन्तोष धारना ५ यह पांच मुख्य हैं, सो जिसने वन्ध्यागाय को मार कर यज्ञ हवन करने की तथा मांस भक्षण की आज्ञा दई और वृक्षादिक को पांच इन्द्रिय वाला लिखा। स्त्री जहां से मिले ले लेनी कही। एक स्त्री ११ पति तक नियोग करे यह लिखा। वेदों के अर्थ मनमाने स्वकपोल कल्पित बना दिये। और संन्यासी होकर पुस्तक बेचना छापाखाना खोलना द्रव्य पास रखना भला समझा वह जैन धर्म्म को क्या किसी धर्म्म को भी अच्छा नहीं समझेगा परन्तु जैनी लोग यह हट नहीं करते कि धर्म्म जैन का ही अच्छा है, किन्तु वे कहते हैं कि जिस धर्म्म में हिंसा १ झूट २ चोरी ३ मैथुन ४ का त्याग और परिग्रह प्रमाण यथार्थ पणों पाया जावे वही उत्तम और श्रेष्ट धर्म्म है ॥

(द) फिर देखो पृष्ट ४०१ पंक्ति ११ से स्वामी जी लिखते हैं "जितना मूर्ति पूजन चला है सो जैनोंही से चला है, यह भी अनुपकार का कर्म्म है, इससे कुछ उपकार नहीं संसार में विना अनुपकार के सो जैनों को बड़ा भारी आग्रह है जो कोई कुछ पुण्य किया चाहता है धनाढ्य सो मन्दिरही बना देता है और प्रकार का दान पुण्य नहीं करते हैं ॥

(स) स्वामी जी वालमीकीय रामायण को जैन धर्म्म से प-

हिले लिखी गई समझे झूठी हैं, और उसके सर्ग ४४ श्लोक ४२ ४३ में लिखा है कि रावण शिवमूर्ति की पूजन करता था तो फिर किस मुंह से लिखते हैं कि मूर्तिपूजा प्रथम जैनियों से ही चली है, और मूर्तिपूजा से जो कुछ देशोपकार होता है उस विषय के तो जक्त में अनेक लेख पुस्तकादि विद्यमान हैं, जिनका यहां लिखना व्यर्थ है, और जैनियों के बराबर पुण्यदान करने वाला तो दूसरा होना ही कठिन है, परन्तु आर्य्यसमाज में शामिल होने तथा स्वामीजी कृत वेद भाष्य वा सत्यार्थ प्रकाशादि व्यर्थ पुस्तकों के खरीदने से जैनियों का मुंह मोड़ना स्वामी जी को उनका कृपण होना सिद्ध होता है। खूब ॥

(ह) पुनः पृष्ठ ४०१ पंक्ति १५ से स्वामी जी यह लिखते हैं कि उनने जैन गायत्री भी एक बना लई है और एक यती होते हैं उनको श्वेताम्बर कहते दूसरा होता है दिगम्बर जिसको मुनि और श्रावक कहते हैं उनमें से ढूंढिये लोग मूर्तिपूजन को नहीं मानते और लोग मानते हैं उनमें एक श्रीपूज्य होता है उसका ऐसा नियम होता है कि इतना धन जब सेवक लोग दें तब उस के घर में जाय और मुनिदिगम्बर होते हैं वे भी उनके घर में जब जाते हैं तब आगे आगे थान बिछाते चले जाते हैं। और उनके मत में न होय वह श्रेष्ठ भी होते श्री उसकी सेवा अर्थात् जल तक भी नहीं देते (१) यह उनका पक्षपात से अनर्थ है

(१) जिस लेख के नीचे लकीर खैंची गई है उसकी पुष्टि की लिये भी स्वामी जी अपने ४ नवम्बर सन् १८८० ई० के पत्र में (जो आत्माराम जी को लिखा था) लिखते हैं कि पुस्तक हेक-सार पृष्ठ २२१ पंक्ति ३ से लेकर पंक्ति ८ तक लिखा है देख लीजिये। परन्तु यह प्रमाण स्वामी जी का सर्वथा झूठ है, उक्त पुस्तक के पूर्वोक्त लेखका वह आशय नहीं है जो स्वामीदयानन्द सरस्वती ने समझा और अपने रागियों को जिस से भ्रम में डाला है ॥

किन्तु जो श्रेष्ठ होय उसकी सेवा करनी चाहिये दुष्ट की कभी नहीं यह सब मनुष्यों के वास्ते उचित है॥

(स) हम पूछते हैं क्या जैन गायत्री स्वामी जी के सामने जैनों ने बनाई थी? या किसी पुस्तक में उसके बनाये जाने का समय लिखा है? जो यह सिद्ध होकि अवश्य यह अमुक काल में बनी थी? स्वामी जी तर्क करने पर तो उदासी होगये परन्तु यह नहीं जानते श्वेताम्बर किसको कहते हैं और दिगम्बर किसको और मुनि वा श्रावक तथा जैनी वा श्रावक में क्या भेद है? ढूंढिये लोग कब से? कहां से और क्यों उत्पन्न हुये? श्रीपूज्य इनमें होता है कि नहीं? स्वामी जीने भोजन के समय किस साधु को द्रव्य लेते देखा? जिसका छूना भी साधु को उचित नहीं है, और जो नग्न दिगम्बर होगया वह थालों के ऊपर क्योंकर पांव रख सकता है, वर्तमान समय में श्रेष्ठ द्रव्यवान को कहते हैं, और द्रव्य स्वतः पाप का कारण है सो जैनी लोग्य द्रव्य के लोलपी नहीं किन्तु त्यागी होते हैं द्रव्यवान को अपना कल्याणकारी नहीं समझे तो क्या दोष है? परन्तु पूर्वोक्त लेख स्वामी जी का सर्वथा मिथ्या है, जैनी लोग दया धर्म्म के धारी कभी भी किसी से द्वेष बुद्धि नहीं रखते। इस लेख में स्वामी जी को पक्षपात के कारण भ्रम उत्पन्न होगया है॥

(द) फिर स्वामी जी पृष्ठ ४०१ की अंतिम पंक्ति से पृष्ठ ४०२ पंक्ति ८ तक लिखते हैं कि "

जो ढूंढिये होते हैं उनके केश में जूआ पड़ जाय तोभी नहीं निकालते और हजामत नहीं बनवाते किन्तु उनका साधु जब आता है तब जैनी लोग उसकी डाढ़ी मोंछ और सिर के बाल नोच लेते हैं (१) जो उस वक्त वह शरीर कपावे अथवा नेत्र से

---

(१) जिस लेख के नीचे लकीर खैंची गई है, उसके मण्डनार्थ भी स्वामी जी ने अपने ४ नम्बर सन् १८८० ई० के पत्र में कुछ लिखा है परन्तु सर्व मिथ्या है॥

शल गिर।वे तब सब कहते हैं कि यह साधु नहीं भयाहै क्योंकि इसको शरीर के ऊपर मोह है विचार करना चाहिये कि ऐसी २ पीड़ा और साधुओं को दुःख देना और उनके हृदय में दया का लेश भी नहीं आता यह तुम्हारी बात बहुत मिथ्या है क्योंकि बालों के नोचने से कुछ नहीं होता जब तक काम क्रोध लोभ मोह भय शोकादिक दोष हृदय से नहीं नोचे जायंगे यह ऊपर का सब ढोंग है ॥

(स) ऊपर लिखा लेख सर्वथा झूठ और स्वामीजी की स्वकपोल कल्पना है, क्योंकि प्रथम तो हजामत का बनवानाही थोड़े दिनों से चला है इस से पहिले सम्पूर्ण पृथ्वी पर केश लोच करने ही का प्रचार था और जुएं भी उसी मनुष्य के पड़ती है जो संसारिक कार्यों में फंसा रह कर काम भोग गृहारम्भ में निमग्न रहता है, साधुजन जो नियत समय पर लोच कर लेते हैं और सदैव शुद्ध रहते हैं क्यों जुआदिक के दुःख उठा सकते हैं और जो किसी कारण यों पड़ भी जायं तो लोचके समय अवश्य जुदी हो जाती हैं क्यों कि उनके सिर पर नोचने वाले लड़की के समान केश समूह नहीं होता जो उनके सहत धोने नहाने तैलादि लगाने का श्रम करना पड़े, और जैनी लोग साधुओं के व नहीं नोचते, यह स्वामी जी का भ्रम है कि जैनी नोचते हैं

(ह) फिर पृष्ठ ४०२ पंक्ति ८ से स्वामी जी ने लिखा है उनमें जितने आचार्य भये हैं उनके बनाये ग्रन्थों को वेद मा सो १८ ग्रन्थ वे हैं तथा महाभारत रामायण पुराण स्मृतियां लोगोंने अपने मतके अनुकूल ग्रंथ बना लिये हैं अन्य भगव ज्ञान चारित्रादिक भी ग्रंथ नाना प्रकारके बना लिये हैं उ सम्प्रदाय की पुष्टि और अन्य सम्प्रदायों का खंडन ल्पना से अनेक प्रकार लिखा है जैसे कि जैन मार्ग प्रथम सब संसार में जैन मार्ग था परन्तु कुछ दिनों को छोड़ दिया है लोगों ने सो बड़ा अन्याय है मार्ग छोड़ना किसी को उचित नहीं है, ऐसी

ग्रन्थों में जैनों ने लिखी हैं सो सब सम्प्रदाय वाले अपनी २ कथा ऐसीही लिखते हैं और कहते हैं, इसमें प्रायः अपने मतलब के लिये बातें मिथ्या २ बना लई हैं ॥

(ध) जब हम यह देखते हैं कि स्वामी जी ने ५९ वर्ष की आयु तक बहु परिश्रम द्वारा जैन ग्रन्थों का खोज लगाया और दोबार सत्यार्थ प्रकाश के द्वादश समुल्लास में उसका वर्णन किया परन्तु यथार्थ भेद न पाया और प्रथम बार के छपे सत्यार्थ प्रकाश में जो नाम जैन ग्रन्थों के लिख दिये थे नवीन सत्यार्थप्रकाश की भूमिका में उनके प्रतिकूल मनमाना लिख दिया यथार्थ भेद से वंचित ही रहे तो उपरोक्त लेख पर आलोचना करने की कुछ आवश्यकता नहीं है क्योंकि इस विषय में स्वामी जी के स्वतः लेखों से पाया जाता है कि उनके भ्रम की अभी तक निवृत्ति नहीं हुई है, और जहां स्वामी जीने भारत के सम्पूर्ण धर्म्मों की निन्दा करी है वहां यदि जैन की बुराई नहीं करते तो पक्षपाती समझे जाते उनको सब के साथ में जैनियों को भी बुरा बतलाना उचित ही था और जैन नवीन हैं वा सनातन इस विषय पर "दयानन्द छल कपट दर्पण प्रथम भाग,, में सविस्तार लेख किया गया है ॥

(द) पृष्ठ ४०२ पंक्ति २० से पृष्ठ ४०३ पंक्ति १८ तक निम्न लिखित श्लोक और कुछ लेख लिखा है ॥

यावज्जीवं सुखंजीवेन्नास्ति मृत्योरगोचरः ॥
भस्मीभूतस्य देहस्यपुनरागमनंकुतः ॥ १ ॥
यावज्जीवेत्सुखंजीवे दृणंकृत्वाघृतं पिवेत् ।
अग्निहोत्रंत्रयो वेदास्त्रिदण्डंभस्म गुण्ठनम । २ ।
बुद्धिपौरुषहीना नां जीविकेतिबृहस्पतिः ।
अग्निरुष्णोजलंशीत शीत स्पर्शस्तथानिलः । ३ ॥
केनेदं चित्रितंतस्मात्स्वभावात्तद्व्यवस्थितिः ॥
नस्वर्गोनापवर्गो वा नैवात्मापार लौकिकः ॥ ४ ॥

नैवषर्णाश्रमादीनां क्रियाश्चफलदायिकाः ॥
अग्निहोत्रंत्रयो वेदास्त्रिदंण्डं भस्मगुण्ठनम् ॥ ५ ॥
बुद्धिपौरुषहीनानांजीविका धातृनिर्मिता॥
पशुश्चेन्निहतःस्वर्ग ज्योतिष्टोमेगमिष्यति ॥ ६ ॥
स्वपितायजमानेन तत्रकस्मान्न हिंस्यते -
मृतानामपिजन्तूनां श्राद्धंचेत्तृप्तिकारणम् ॥ ७ ॥
गच्छतामिहजन्तूनां व्यर्थंपाथेयकल्पनम् ॥
स्वर्गस्थितायदातृप्तिंगच्छेयुस्तत्रदानतः ॥ ८ ॥
प्रासादस्योपरिस्थानामत्रकस्मान्नदीयते ॥
यदिगच्छेत्परंलोकं देहादेषविनिर्गतः ॥ ९ ॥
कस्माद्भूयोनचायाति बन्धुस्नेहसमाकुलः ॥
ततश्चजीवनोपायो ब्राह्मणैर्विहितस्त्विह ॥ १० ॥
मृतानांप्रेतकार्याणिनत्वन्यद्विद्यतेक्वचित् ॥
त्रयोवेदस्यकर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः ॥ ११ ॥
जर्फरीतुर्फरी त्यादिपण्डितानां वचःस्मृतम् ॥
अश्वस्यात्रहि शिश्नन्तुपत्नी ग्राह्यंप्रकीर्तितम् ॥ १२ ॥
भण्डैस्तद्वत्परं चैवग्राह्यजातं प्रकीर्तितम् ॥
मांसानांखादनं तद्वन्निशाचर समीरितम् ॥ १३

इत्यादिक श्लोक जैनोंने बना रक्खे हैं और अर्थ त
पदार्थ मानते हैं लोक सिद्ध जो राजा सोई परमेश्व
नहीं पृथ्वी जल अग्नि वायु इनके संयोग से चेतन
इन्हीं में लीन हो जाता है और चेतन पृथक् पदा
प्राकृत दृष्टांत देके निर्बुद्धि पुरुषों को बहका दे
भूतों को योग में चेतन उत्पन्न होता तो अब भी
को मिला के चेतन देखला दे सो कभी नहीं देख
स्वभाव से जगत की उत्पति आदिक का उत्तर ईश्व
के विषय में लिख दिया है वही देख लेना ॥

( स ) पूर्वोक्त लेख स्वामी जी ने बिना विचारे
दर्शन संग्रह से लेकर लिखे और उक्त पुस्तक के लि

ग्रन्थों में जैनों ने लिखी हैं सो सब सम्प्रदाय वाले अपनी २ कथा ऐसीही लिखते हैं और कहते हैं, इसमें प्रायः अपने मतलब के लिये बातें मिथ्या २ बना लई हैं ॥

(घ) जब हम यह देखते हैं कि स्वामी जी ने ५८ वर्ष की आयु तक बहु परिश्रम द्वारा जैन ग्रन्थों का खोज लगाया और दोबार सत्यार्थ प्रकाश के द्वादश समुल्लास में उसका वर्णन किया परन्तु यथार्थ भेद न पाया और प्रथम बार के छपे सत्यार्थ प्रकाश में जो नाम जैन ग्रन्थों के लिख दिये थे नवीन सत्यार्थप्रकाश की भूमिका में उनके प्रतिकूल मनमाना लिख दिया यथार्थ भेद से वंचित ही रहे तो उपरोक्त लेख पर आलोचना करने की कुछ आवश्यकता नहीं है क्योंकि इस विषय में स्वामी जी के स्वतः लेखों से पाया जाता है कि उनके भ्रम की अभी तक निवृत्ति नहीं हुई है, और जहां स्वामी जीने भारत के सम्पूर्ण धर्म्मों का निन्दा करी है वहां यदि जैन की बुराई नहीं करते तो पक्षपाती समझे जाते उनको सब के साथ में जैनियों को भी बुरा बतलाना उचित ही था और जैन नवीन हैं वा सनातन इस विषय पर "दयानन्द छल कपट दर्पण प्रथम भाग,, में सविस्तार लेख किया गया है ॥

(ङ) पृष्ट ४०२ पंक्ति २० से पृष्ट ४०३ पंक्ति १८ तक निम्न लिखित श्लोक और कुछ लेख लिखा है ॥

यावज्जीवं सुखंजीवेन्नास्ति मृत्योरगोचरः ॥
भस्मीभूतस्य देहस्यपुनरा गमनंकुतः ॥ १ ॥
यावज्जीवेत्सुखंजीवे दृणंकृत्वाघृतं पिवेत् ।
अग्निहोत्रंत्रयो वेदास्त्रिदण्डंभस्म गुण्ठनम् । २ ।
बुद्धिपौरुषहीना नां जीविकेतिबृहस्पतिः ।
अग्निरुष्णोजलंशीतं शीत स्पर्शस्तथानिलः । ३ ॥
केनेदं चित्रितंतस्मात्स्वभावात्तद्व्यवस्थितिः ॥
नस्वर्गोनापवर्गो वानै वात्मापार लौकिकः ॥ ४ ॥

नैववर्णाश्रमादीनां क्रियाश्चफलदायिकाः ॥
अग्निहोत्रंत्रयो वेदास्त्रिदंडं भस्मगुण्ठनम् ॥ ५ ॥
बुद्धिपौरुषहीनानांजीविका धातृनिर्मिता ॥
पशुश्चेन्निहतःस्वर्गं ज्योतिष्टोमेगमिष्यति ॥ ६ ॥
स्वपितायजमानेन तत्रकस्मान्न हिंस्यते -
मृतानामपिजन्तूनां श्राद्धंचेत्तृप्तिकारणम् ॥ ७ ॥
गच्छतामिहजन्तूनां व्यर्थंपाथेयकल्पनम् ॥
स्वर्गस्थितायदातृप्तिंगच्छेयुस्तत्रदानतः ॥ ८ ॥
प्रासादस्योपरिस्थानामत्रकस्मान्नदीयते ॥
यदिगच्छेत्परंलोकं देहादेषविनिर्गतः ॥ ९ ॥
कस्माद्भूयोनचायाति बन्धुस्नेहसमाकुलः ॥
ततश्चजीवनोपायो ब्राह्मणैर्विहितस्त्विह ॥ १० ॥
मृतानांप्रेतकार्याणिनत्वन्यद्विद्यतेक्वचित् ॥
त्रयोवेदस्यकर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः ॥ ११ ॥
जर्फरीतुर्फरी त्यादिपण्डितानां वचःस्मृतम् ॥
अश्वस्यात्रहि शिश्नन्तुपत्नी ग्राह्यंप्रकीर्तितम् ॥ १२ ॥
भण्डैस्तद्वत्परं चैवग्राह्यजातं प्रकीर्तितम् ॥
मांसानांखादनं तद्वन्निशाचर समीरितम् ॥ १३ ॥

इत्यादिक श्लोक जैनोंने बना रक्खे हैं और अर्थ तथा काम दोनों पदार्थ मानते हैं लोक सिद्ध जो राजा सोई परमेश्वर और ईश्वर नहीं पृथ्वी जल अग्नि वायु इनके संयोग से चेतन उत्पन्न हो इन्हीं में लीन हो जाता है और चेतन पृथक् पदार्थ नहीं ऐ प्राकृत दृष्टांत देके निर्बुद्धि पुरुषों को बहका देते हैं जो भूतों को योग में चेतन उत्पन्न होता तो अब भी कोई चार को मिला के चेतन देखला दे सो कभी नहीं देख पड़े स्वभाव से जगत की उत्पत्ति आदिक का उत्तर ईश्वर औ के विषय में लिख दिया है वही देख लेना ॥

( घ ) पूर्वोक्त लेख स्वामी जी ने बिना विचारे ए दर्शन संग्रह से लेकर लिखे और उक्त पुस्तक के लिए

बृहस्पति नास्तिक ग्रंथोंसे लिया है, और जो पत्र स्वामी जी ने तारीख ४ नवम्बर सन् १८८० ई० को आत्मराम जी के नाम लिखा उसके प्रश्न ६ के उत्तर में भी अपने झूठ वचन का पालन ही किया है परन्तु यह हट धर्मी और लेख सर्वथा मिथ्या और जैन धर्म्म से भिन्न है, अच्छा हुआ जो स्वामी जी ने नवीन सत्यार्थ प्रकाश में इसको स्वतः ही जैन का नहीं कहा, और चार्वाक का मान लिया, नहीं तो हमको इसका यथार्थ भेद और स्वामी जी की अधिक पोल खोलनी पड़ती और पृष्ठ ४०३ पंक्ति १८ से आगे पृष्ठ ४०७ के अन्त तक स्वामी जीने जो कुछ लिखा वह जैन के किसी भी ग्रन्थ का लेख नहीं है किन्तु वह सूत्र शाक्य मुनि गौतम कृत बौद्ध धर्म के हैं जिनको स्वामी जी ने अपने अज्ञान पने से जैन का समझ उन पर आलोचना करी • न यह है ॥

( ८ ) भूतेभ्यो मूर्त्युपादनवतदुपादनम् इत्यादिक गौतम मुनि जी के किये सूत्र नास्तिकों के मत दिखाने के वास्ते लिखे जाते हैं और उनका खंडन भी, सो जान लेना जैसे पृथिव्यादिक भूतों से बालु पाषाण गेरु अंजनादिक स्वभाव से कर्ता के बिना उत्पन्न होते हैं, वैसे मनुष्यादिक भी स्वभाव से उत्पन्न होते हैं न पूर्वापर जन्म न कर्म्म और न उनका संस्कार किन्तु जैसे जल में फेन तरङ्ग और बुदबुदादिक अपने आप से उत्पन्न होते हैं वैसे भूतों से शरीर भी उत्पन्न होता है उसमें जीव भी स्वभाव से उत्पन्न होता है उत्तर न साध्य समत्वात् २ गौ० जैसे शरीर की उत्पत्ति संस्कार के बिना सिद्ध मानते हो, वैसे बालुकादिक की उत्पत्ति सिद्ध करो बालुकादिकों के पृथिव्यादिक प्रत्यक्ष निमित्त और हैं वैसे पृथिव्यादिक स्थूल भूतों का कारण भी सूक्ष्म मानना पड़ेगा ऐसे अनवस्था दोष भी आजायगा और साध्य सम प के नाईं यह कथन होगा, और इस से देहोत्पति में र अवश्य तुमको मानना चाहिये नोत्पति निमित्त त्वा- : ३ गौ० यह नास्तिक का अपने पक्ष का समाधान " की उत्पत्ति का निमित्त माता और पिता है जिन

से कि शरीर उत्पन्न होता है, और वालुकादिक निर्बीज उत्पन्न होते हैं इस से साध्यसम दोष हमारे पक्ष में नहीं आता। क्योंकि माता पिता खाना पीना करते हैं उस से वीर्य बीजशरीर का होजायगा उत्तर "प्राप्तौचानियमात् ४ गो० „ ऐसा तुम मत कहो क्योंकि इसका नियम नहीं माता और पिता का संयोग होता है और वीर्य भी होता है तोभी सर्वत्र पुत्रोत्पत्ति नहीं देखनेमें आती इससे यह जो आप का कहा नियम सो भंग होगया इत्यादिक नास्तिक के खण्डन में न्याय दर्शन में लिखा है जो देखा चाहे सो देख ले ॥

(स) ऊपर लिखे लेख का जैन धर्म्म से कुछ सम्बन्ध नहीं इसलिये समीक्षा करने की क्या आवश्यकता है ?

(द) दूसरे नास्तिक का ऐसा मत है कि अभावाद्भावोत्पत्तिर्नानुपमृद्यप्रादुर्भावात् ५ गो० अभाव अर्थात् असत्य से जगत की उत्पत्ति होती है क्योंकि जैसे बीज का नाश करके अंकुर उत्पन्न होता है वैसे जगत की उत्पत्ति होती है, उत्तर व्याघातादप्रयोगः ६ गो० यह तुम्हारा कहना अयुक्त है क्योंकि व्याघात के होने से जिसका मर्द्दन होता है बीज के ऊपर भाग का यह प्रकट नहीं होता है और जो अङ्कुर प्रकट होता है उसका मर्द्दन नहीं होता इस से यह कहना आप का मिथ्या है ॥

(स) यह ऊपर लिखा हुआ लेख भी जैनियों से कुछ सम्बन्ध नहीं रखता है ॥

(द) तीसरे नास्तिक का मत ऐसा है ईश्वरः कारणं पुरुषकर्माफल्य दर्शनात् ७ गो० जीव जितना कर्म करता है उसका फल ईश्वर देता है, जो ईश्वर कर्म फल न देता तो कर्म का फल कभी न होता क्योंकि जिस कर्म का फल ईश्वर देता है, उसका तो होता है और जिसका नहीं देता उसका नहीं होता इस से ईश्वर कर्म का फल देने में कारण है, उत्तर पुरुषकर्माभावेफलानिष्पत्तेः ८ गो० जो कर्म फल देने में ईश्वर कारण होता तो पुरुष कर्म कर्ता तोभी ईश्वर फल देता सो विना कर्म करने से जीव

को फल नहीं देता इस से क्या जाना जाता है कि जो जीव कर्म जैसा कर्ता है वैसा फल आपही प्राप्त होता है इस से ऐसा कहना व्यर्थ है ॥

(स) यहां स्वामी जी ने नास्तिक को तो ईश्वरवादी और अपने आप को नास्तिक सिद्ध किया है, धन्य महाराज धन्य ! क्या अच्छी बुद्धि है ॥

(द) फिर भी वह अपने पक्ष को स्थापन करने के वास्ते कहता है कि तत्कारितत्वादहेतुः ९ गो० ईश्वरही कर्म का फल और कर्म कराने में कारण है जैसा कर्म कर्ता है वैसा जीव करता है अन्यथा नहीं, उत्तर जो ईश्वर कराता तो पाप क्यों कराता और ईश्वर के सत्य संकल्प के होने से जीव जैसा चाहता है वैसाही हो जाता और ईश्वर पाप कर्म करा के फिर जीव को दण्ड देता तो ईश्वर को भी जीव से अधिक अपराध होता तो उस अपराध का फल जो दुःख सो ईश्वर को भी होना चाहिये और केवल छली कपटी और पोपों के कराने से पापी हो जाता इस से ऐसा कभी न कहना चाहिये कि ईश्वर कराता है ॥

(स) प्यारे पाठक वृन्द खयाल करने की बात है यहां स्वामी जी ईश्वरोपासिक होकर भी अनीश्वरवादी बनने की इच्छा रखते हैं, और यह लेख भी जैनी लोगों से कुछ सम्बन्ध नहीं रखता है ॥

(द) चौथे नास्तिक का ऐसा मत है कि अनिमित्त तो भावोत्पत्तिः कण्टक तैक्ष्ण्यादि दर्शनात् १० गो० निमित्त के बिना पदार्थों की उत्पत्ति होती है, क्योंकि वृक्ष में कांटे होते हैं वेभी निमित्त के बिनाही तीक्ष्ण होते हैं कण्टकों की तीक्ष्णता पर्वत धातुओं की चित्रता पाषाणों की चिक्कनता जैसे निर्मित देखने में आती है वैसेही शरीरादिक संसार की उत्पत्ति कर्ता के बिना होती है इसका कर्ता कोई नहीं उत्तर अनिमित्त अनिमित्तान्निमित्ततः ११ गो० बिन निमित्त के सृष्टि होती है ऐसा मत कहो क्योंकि जिस से जो उत्पन्न होता है वही उसका निमित्त है वृक्ष

पर्वत पृथिव्यादिक उनके निमित्त जानना चाहिये वैसेही पृथि-व्यादिक की उत्पत्ति का निमित्त परमेश्वरही है इस से तुम्हारा कहना मिथ्या है ॥

(स) यह ऊपर लिखा लेख भी जैनका नहीं, किन्तु बौद्धोंकाहै, ॥

(ह) पांचवे नास्तिक का ऐसा मत है कि सर्वमनित्य मुत्पति विनाश धर्मकत्वात् १२ गो॰ सब जगत अनित्य है क्योंकि सबकी उत्पत्ति और विनाश देखने में आता है जो उत्पत्ति धर्म्म वाला है सो अनुत्पन्न नहीं होता जो अविनाश धर्म्म वाला है सो विनाश कभी नहीं होता, आकाशादि भूत शरीर पर्यन्त स्थूल जितना जगत है और बुद्यादि सूक्ष्म जितना जगत है सो सब अनित्यही जानना चाहिये। उत्तर नानितत्तानित्यत्वात् १३ गो॰ सब अनित्य नहीं है क्योंकि सब की अनित्य होगी तो उस के नित्य होने से सब अनित्य नहीं भया और जो अनित्यता अ नित्य होगी तो उसके अनित्य होने से सब जगत नित्य भया इस से सब अनित्य है ऐसा जो आप का कहना सो अयुक्त है फिर भी वह अपने मत को स्थापन करने लगा तद् नित्यत्वमग्नेर्दाह्यं विनाश्यानुविनाशवत् १४ गो॰ वह जो हमने अनित्यता जगत् की कही सो भी अनित्य है क्योंकि जैसे अग्नि काष्टादिक का नाश करके अपने भी नष्ट होजाता है वैसे जगत् को अनित्य कर के आप भी अनित्यता नष्ट होजाती है। उत्तर नित्यस्याप्रत्या-ख्यानयथोपलब्धिव्यवस्थानत् १५ गो॰ नित्य का प्रत्याख्यान् अ-र्थात् निषेध कभी नहीं हो सकता क्योंकि जिसकी उपलब्धि होतीहै और जो व्यवस्थित पदार्थ है उसको अनित्यता नहीं हो सकती जो नित्य है प्रमाणों से और जो अनित्य सो नित्य नित्य ही होता है और अनित्य अनित्यही होता है क्योंकि परमसूक्ष्म कारण जो है सो अनित्य कभी नहीं होसकता और नित्य के गुण भी नित्य हैं तथा जो संयोग से उत्पन्न होता है और संयुक्त के गुण वे सब अनित्य हैं नित्य कभी नहीं होसक्ते क्योंकि पृथक् पदार्थों का संयोग होता है वो फिर भी पृथक् होजाते हैं इसमें

कुछ सन्देह नहीं ॥

(स) यह लेख भी जैन का नहीं बौद्धही का है ॥

(द) छठा नास्तिक यह है कि सर्वं नित्यं पंचभूतनित्यत्वात् १६ गो० जितना आकाशादिक यह जगत् है जो कुछ इन्द्रियों से स्थूल वा सूक्ष्म जान पड़ता है सो सब नित्यही है पांच भूतों के नित्य होने से, क्योंकि पांच भूत नित्य हैं उनसे उत्पन्न भया जो जगत् सोभी नित्यही होगा। उत्तर नोत्पत्तिविनाशकारणो पलब्धेः १७ गो० जिसका उत्पत्ति कारण देख पड़ता है और विनाश कारण वह नित्य कभी नहीं होसक्ता इत्यादिक समाधान न्याय दर्शन में लिखा है सो देख लेना ॥

सातवां नस्तिक का मत यह है कि सर्वं पृथक् भाव लक्षण पृथक्त्वात् १८ गो० सब पदार्थ पृथक् २ ही है, क्योंकि घट पटादिक पदार्थों के पृथक् २ चिन्ह देख पड़ते हैं इस से सब वस्तु पृथक् २ ही हैं एक नहीं। उत्तर नानेकलक्षणैरेक १९ गो० गन्धादिक गुण है और मुखादिक घड़े के अवयव भी अनेक पदार्थों से एक पदार्थ युक्त प्रत्यक्ष देख पड़ता है इस से सब पदार्थ पृथक् २ है ऐसा जो कहना सो आप का व्यर्थ है ॥

आठवां नास्तिक का मत यह है कि सर्व्व मभावो भावष्वित तरेतराभावसिद्धेः २० गो० यावत जगत् है सो सब अभावही है क्योंकि घड़े में वस्त्र का अभाव और वस्त्र में घड़े का अभाव तथा गाय में घोड़े का और घोड़े में गाय का अभाव है इस से सब अभावही है। उत्तर नस्वभावसिद्धभावानाम् २१ गो० सब अभाव नहीं है क्योंकि अपने में अपना अभाव नहीं होता है और जो अभाव होता तो उसको प्राप्ति और उससे व्यवहार सिद्धि कभी नहीं होती इससे सब अभाव है ऐसा जो कहना सो व्यर्थ है क्योंकि आपही अभाव हो फिर आप कहते और सुनते हो सो कैसे बनता सो कभी नहीं बनता ऐसे २ वाद विवाद मिथ्या जो करते हैं वे नास्तिक गिने जाते हों

(स) यह ऊपर लिखा हुआ सम्पूर्ण लेख जैनधर्म्म से भिन्न

और स्वामी जी की मन कल्पना है, और यह बौद्ध लोगों का ही मत है, ॥

(द) जो जैन सम्प्रदाय में अथवा किसी सम्प्रदाय में ऐसा मतवाला पुरुष होय उसको नास्तिक ही जान लेना जैन लोगों में प्रायः इस प्रकार के वाद हैं वे सब मिथ्याही सज्जनों को जानना चाहिये यजमान की पत्नी अश्व के शिश्न को पकड़े यहबात मिथ्या है तथा संसार में राजा जो है सोई परमेश्वर है यह भी बात उनकी मिथ्या है क्योंकि मनुष्य क्या कभी परमेश्वर हो सकता है धर्म्म को बड़ा न समझना और अर्थ तथा काम कोही उत्तम समझना यह भी उनकी बात मिथ्या है इत्यादिक बहुत उनके मत में मिथ्या २ कल्पना हैं उनको सज्जन लोग कभी न माने इति ॥

(स) उपरोक्त लेख का विशेष भाग नास्तिक चार्वाक मत का है, स्वामी जी अपने अजानपने से इसको यहां तो जैनियों का लिख गये किन्तु जब ठाकुरदास आदि जैनियों ने प्रमाण मांगा तब कुछ समय तक तो अनेक प्रपंच भरे उत्तर देते रहे, कभी पुस्तक छेकसार का सहारा लिया, कभी कल्पभाष्य को जा देखा, कभी यह उत्तर लिखा आप को शुद्ध भाषा लिखनाही नहीं आता, परन्तु जब कोई प्रपंच भी कार्य्यकारी न हुआ तो पश्चात् नवीन सत्यार्थ प्रकाश में यह स्वतः स्वीकार कर लिया कि यह लेख नास्तिक चार्वाक मत का है, और फिर भी अपने हठ धर्म्म को स्थिर रखने के लिये जैन बौद्ध चार्वाक तीनों को मिश्रित लिख दिया सो उसका भी यथार्थ उत्तर नवीन "सत्यार्थप्रकाश" की समीक्षा में लिखा जायगा अब यहां तक पुराने प्रथमवार के छपे "सत्यार्थप्रकाश" के द्वादश समुल्लास की समीक्षा और कुछ दयानन्द दिग्विजयार्कान्तरगत जैनधर्म्म सम्बन्धी लेख का उत्तर पूरा हुआ और आगे नवीन "सत्यार्थप्रकाश" के विषय लेख होगा, इसलिये इस "जैनसुधाबिन्दु" नाम पुस्तक का पूर्वार्द्ध भाग इसी स्थान पर पूरा होता है ॥ इत्यलम् ॥

# शुद्धाशुद्ध पत्र ॥

| पृष्ट | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| भूमिका | १४ | खण्डम | खण्डन |
| २ | ५ | होता है तब पुद्गल | होता है तब पुद्गल |
| ३ | ५ | करता | करते |
| ,, | २० | धम्म | धर्म्म |
| ४ | ११ | मैथुंनच | मैथुनंच |
| ७ | २ | पशुआदि | पशु आदि |
| ८ | ९ | निद्रामय | निद्राभय |
| १२ | १७ | दुःखदि | दुःखादि |
| ,, | १९ | जम्न | जन्म |
| १५ | २१ व २४ | स्रोत्रेन्द्रिय | श्रोत्रेन्द्रिय |
| १७ | २९ | तालव | तालाव |
| १८ | ३ | असख्यात | असंख्याते |
| ,, | ,, | सुखो | सुखी |
| ,, | १६ | पुराणों | पुराणों में |
| १९ | २१ | पर्णो | पर्णों |
| २० | १९ | हेते | होती |
| २१ | १३ | र्तमान | वर्तमान |
| ,, | २४ | मोंच | मोंक्ष |
| २२ | ३ | हदय | हृदय |
| २३ | १४ | का | की |
| ,, | २१ | न्नस्ति | न्नास्ति |
| २५ | १९ | सत्र यह हे | सूत्र यह है |
| २७ | १५ | पोपों | पापों |
| ,, | २३ | ब्रम्ह | ब्रह्म |




# सुजनसम्मेलनम्

नाम

सर्वतन्त्रस्वतन्त्रसतसम्प्रदायाचार्यस्वामिराम-
मिश्रशास्त्रिप्रणीते जैनधर्मविषये व्याख्यान-
दशके प्रथमव्याख्यानम् ।

पक्षपातो न मे वीरे न द्वेषः कपिलादिषु ।
युक्तिमद्वचनं यस्य तस्य कार्यः परिग्रहः ॥
( श्रीहरिभद्रसूरिः )

प्रगटकर्ता

मुंबई निवासी शेठ वीरचन्द दीपचन्द. सी.
आई. ई. जे. पी.
तथा
शेठ गोकुलभाई मूलचन्दजीसाहेब ।

बनारस चन्द्रप्रभा प्रेस मे छपा ।

वीरसंवत २४३२ ।

तृतीयावृत्ति २०००

श्रीमते रामानुजाय नमः ।



गणे विद्यावतां यस्य प्रथमं नाम घोष्यते ।

सर्वतन्त्रस्वतन्त्रोऽसौ राममिश्रः सुधीरयम् ॥

C. P. Press, Benares

॥ श्रीः ॥

॥ श्रीमते रामानुजाय नमः ॥

सज्जन महाशय !

आज बड़ा सुदिन और माङ्गलिक समय है कि हम भारतवर्षीय जिनके यहाँ सृष्टि के आदि कालही से सभ्यता, आत्मज्ञान, परार्थे आत्मसमर्पण, आत्मा की अनाद्यन्तता ज्ञान चला आया है बल्कि समय के फेर से कुछ पुरानी प्रतिष्ठा पुरानी सी पड़गयी है, वे इस स्थान में एकत्र हुये हैं अवश्यही इसे सौभाग्य मानना और कहना चाहिये, क्योंकि वैदिक मत और जैन मत सृष्टि की आदि से बराबर अविछिन्न चले आये हैं और इन दोनों मजहबों के सिद्धान्त विशेष घनिष्ठ समीप संबन्ध रखते हैं जैसा कि पूर्व में मैं कह चुका हूँ और जैसा कि सत्कार्यवाद, सत्कारणवाद, परलोकास्तित्व, आत्मा का निर्विकारत्व, मोक्ष का होना और उसका नित्यत्व, जन्मान्तर के पुण्य पाप से जन्मान्तर में फल भोग, व्रतोपवासादिव्यवस्था, प्रायश्चित्त-व्यवस्था, महाजनपूजन, शब्दप्रामाण्य इत्यादि समान

हैं, बस तो इसी हेतु मुझे यहाँ यह कहते हुए मेरा शरीर पुलकित होता है कि आज का यह हमारा जैनों के सङ्ग एक स्थान में उपस्थित होकर संभाषण वह है कि जो चिरकाल के बिछुड़े भाई भाई का होता है। सज्जनों! यह भी याद रखना जहाँ भाई भाई का रिस्ता है वहाँ कभी कभी लड़ाई की भी लीला लग जाती है परन्तु याद रहे उस्का कारण केवल अज्ञानही होता है।

इस देश में आज कल अनेक अल्पज्ञ जन बौद्ध मत और जैन मत को एक जानते हैं और यह महा भ्रम है। जैन और बौद्धों के सिद्धान्त को एक जानना ऐसी भूल है कि जैसे वैदिक सिद्धान्त को मान कर यह कहना कि वेदों में वर्णाश्रमव्यवस्था नहीं है अथवा जातिव्यवस्था नहीं है, अथवा यह कहना कि द्विजों ने शूद्रों को झूठ मूठ छोटा बनाकर उन्हें बड़े क्लेश दिये अब हम उन्हें क्लेशमुक्त करेंगे सज्जनों! आप जानते हैं दुनिया में रुपया बहुतही आवश्यक वस्तु है और वह बड़ेही कष्ट से मिलता है यदि कोई उस्का सीधा और उत्तम द्वार है तो शिल्प और सेवा, तो अब ध्यान से जानना, कि द्विजों में ब्राह्मण क्षत्रिय सब

से बड़े समझे गये हैं उन्होंने अपने हाथ में आवश्यक बात कोई न रक्खी। ब्राह्मणों ने अपने हाथ में केवल कुश मुष्टि रक्खी और क्षत्रियों ने खड्ग कोशमुष्टि रक्खी। तब भला देखो तो जिन्हों ने अपने हाथ में निकम्मी चीजें रख कर वैश्यों को कृषिवाणिज्य दे डाला और शूद्रों को उससे भी बढ़ कर शिल्प और सेवा दे डाली। सज्जनों ! जानते हो शिल्प कौन चीज है ? शिल्प वह है कि जिसके कारण इंगलेंड जगत् का बादशाह है नहीं २ कहो शाहनशाह है और जिस्के अभावही से हमारा देश, देश इसे क्या कहें, जन्मभूमि, जननी, भारतभूमि रसातल को जा रही है। बिचार का स्थान है जब शिल्प शूद्रों के हाथ में दे डाला तब तो वैश्य भी बिचारे शूद्रों के पीछे पड़ गये, क्योंकि कृषि में दैवी आपत् का भय रहता है और वाणिज्य में तो और भी अधिक आपत्ति है, सबसे अच्छी शूद्रों की जीविका है। शिल्प, और सेवा, जिस्के न कोई आपत है नतो नुकसान। तब ही तो कहा गया है–

स्वर्णपुष्पमयीं पृथ्वीं चिन्वन्ति पुरुषास्त्रयः।
शूराश्च कृतविद्याश्च ये च जानन्ति सेवितुम्॥

तब तो देखने का स्थान है कि क्षत्रिय की जीविका

तो हथेली में जान रख कर है और ब्राह्मण की तो उससे भी कठिन है। जब वह बारह और बारह चौबीस बर्ष विद्यार्जन करेगा तब वह जीविका करेगा परन्तु शूद्र का जीवन कैसा सुलभ है। जहाँ पर देखो वहाँ पर सर्वत्र शूद्रों पर अनुग्रह है—

न शूद्रे पातकं किञ्चिन्नच संस्कारमर्हति ।

द्विजों के लिये मनुने नियम किया है कि वे फलां फलां देश में निवास करें। परन्तु शूद्रों के लिये वे कहते हैं—

एतान् द्विजातयो देशान् संश्रयेरन् प्रयत्नतः ।
शूद्रस्तु यत्र कुत्रापि निवसेद् वृत्तिकर्षितः ॥

तब तो शूद्रों के लिये मनु ने देश की यथेच्छ आज्ञा देदी अब क्या चाहिये।

बस तो इस रीति पर यह भी अज्ञों की दन्त कथा है कि जैन और बौद्ध एक समान हैं। सज्जनों ! बुरा न मानों और बुरा मानने की बातही कौनसी है जब कि खाद्यखण्डनकार श्रीहर्ष ने स्वयं अपने ग्रन्थ में बौद्ध के साथ अपनी तुलना की है और कहा है कि हम लोगों से [याने निर्विशेषाद्वैत सिद्धान्तियों से] और बौद्धों से यही भेद है कि हम ब्रह्म की सत्ता मानते हैं और सब मिथ्या कहते हैं, परन्तु बौद्धशिरोमणि

माध्यमिक सर्व शून्य कहता है तब तो जिन जैनों ने सब कुछ माना उनसे नफरत करने वाले कुछ जानते ही नहीं और मिथ्या द्वेष मात्र करते हैं यह कहना होगा।

सज्जनों ! जैन मत से और बौद्ध सिद्धान्त से जमीन आसमान का अन्तर है। उसे एक जान कर द्वेष करना यह अज्ञजनों का कार्य है। सब से अधिक वे अज्ञ हैं कि जो जैन सम्प्रदायसिद्ध मेलों मे बिघ्न डाल कर पाप भागी होते हैं।

सज्जनों ! आप जानते हैं जैनों में जब रथयात्रा होती है तब किनकी मूर्त्ति रथ में बिराजती हैं ? सज्जनों ! देव गन्धर्वों से लेकर पशु पक्षि पर्यन्त जो पूजा की जाती है वह किसी मूर्ति की ! अथवा मट्टी पत्थर की! नहीं की जाती है जो ऐसा जानते हैं वे ऐसे अज्ञ हैं कि उन्हें जगत् में डेढ़ अकल मालुम होती है याने एक में आप स्वयं, आधी में सब जगत्। क्या मूर्त्तिपूजक मूर्त्ति निन्दकों से भी कम अकल हैं !

सज्जनों ! मूर्त्तिपूजा वह है कि जिसे मूर्त्तिनिन्दक नित्य करते हैं परन्तु यह नहीं जानते कि इस्में हमारी ही निन्दा होती है। देखिये ऐसा कौन देश, नगर, ग्राम, वन, उपवन है कि जहाँ पूज्य महारानी विक्टो-

रिया की मूर्ति नहीं है और लोग उसे पवित्रभाव से पूजन नहीं करते। ठीक ही है।

गुणाः सर्वत्र पूज्यन्ते। पदं हि सर्वत्र गुणैर्निधीयते।

जब उन में ऐसे गुण थे तो उनकी पूजा कौन न करे। बस तो अब आप को ढोल की पोल अवश्य ज्ञात हुई होगी, मिशनरी लोगों की मूर्त्ति पूजन निन्दा देख करही हमारे ( मजहबी न सही देशभाई ब्रह्म-समाजी आर्य्यसमाजी ) देशवासी मूर्त्ति निन्दा करने लगे हैं।

सज्जनो ! बुद्धिमान् लोग जब गुण की पूजा करते हैं तब जैसी हमारी पूज्य मूर्तियों में पूज्यता बुद्धि है वैसेही जहाँ पूजायोग्य गुण है वहाँ सर्वत्र पूजा करनी चाहिये। सज्जनो! ज्ञान, वैराग्य, शान्ति, क्षान्ति, अदम्भ, अनीर्ष्या, अक्रोध, अमात्सर्य, अलोलुपता, शम, दम, अहिंसा, समदृष्टिता इत्यादि गुणों में एक एक गुण ऐसा है कि जहाँ वह पाया जाय वहाँ पर बुद्धिमान् पूजा करने लगते हैं तब तो जहाँ ये पूर्वोक्त सब गुण निरतिशयसीम होकर विराजमान हैं उनकी पूजा न करना अथवा गुण पूजकों की पूजा में बाधा डालना क्या इनसानियत का कार्य है ? महाशय !

वैदिक जन ! अथवा मूर्तिपूजा विद्वेषि नूतन मजहबी सुजन जन ! जैनों में जिनका रथ प्रायः निकलता है वह किनका निकलता है ? आप जातने हैं ? वे महानुभाव हैं पारस नाथ स्वामी, महावीर स्वामी जिनदेव और ऐसेही ऐसे तीर्थङ्कर, तब तो उनकी पूजा का विरोध करना अथवा निन्दा करना यह अज्ञ का कार्य नहीं है ! सुजनों ! आपने कभी यह श्लोक सुना है जिनमें पार्श्वनाथ स्वामी के विषय में काम देव और उनकी पत्नी का सम्वाद है ।

कोऽयं नाथ ! जिनो भवेत्तव वशी हूँ हूँ प्रतापी प्रिये।
हूँ हूँ तर्हि विमुञ्च कातरमते शौर्यावलेपाक्रियाम् ॥
मोहोऽनेन विनिर्जितः प्रभुरसौ तत्किंकराः के वयम्।
इत्येवं रतिकामजल्पविषयः पार्श्वः प्रभुः पातु नः ॥

सज्जनों ! जिनके ब्रह्मचर्य की स्तुति काम और रति करते हैं वे कैसे हैं जिनकी हुशयारी को चोर सराहै वेही तो हुशयार हैं ! पूरा विश्वास है कि अब आप जान गये होंगे कि वैदिक सिद्धान्तियों के साथ जैनों के विरोध का मूल केवल अज्ञों की अज्ञता है। और वह ऐसी अज्ञता है कि अनेक बार पूर्व में उस अज्ञता के कारण अदालत हो चुकी है। सज्जनों ! अज्ञता

ऐसी चीज है उस्के कारण अनेक बेर अनेक लोग बिना जाने बूझे दूसरे की निन्दा कर बैठते हैं। थोड़ ही दिन की बात है कि किसीने नये मजहबी जोश में आकर जैन मत में मिथ्या आरोप किये और अन्त में हानि उठाई। मैं आप को कहाँ तक कहूँ बड़े २ नामी आचार्यों ने अपने ग्रन्थों में जो जैन मत खण्डन किया है वह ऐसा किया है कि जिसे सुन देख कर हँसी आती है।

मैं आप के संमुख आगे चल कर स्याद्वाद का रहस्य कहूंगा तब आप अवश्य जानजाँयगे कि वह एक अभेद्य किला है उस्के अंदर मायामय गोले नहीं प्रवेश कर सकते। परंतु साथही खेद के साथ कहा जाता है कि अब जैनमत का बुढ़ापा आगया है अब इस्मे इने गिने साधु, गृहस्थ, विद्यावान रहगये हैं। जैसे कि साधुवर्य परमोदासीनस्वभाव, आत्मविज्ञानपरायण, ज्ञान विज्ञान संपन्न श्री धर्म विजय जी साधु संप्रदाय में हैं और गृहस्थों में तो विद्वानों की संख्या और भी कम है जहाँ तक मुझे यादगारी और जानकारी है पण्डितशिरोमणि पन्नालालजी न्यायदिवाकर इस मत के अच्छे जानकार हैं और उनके कारण

जैन संप्रदाय की बड़ी प्रतिष्ठा है और नाम है। और नवीन गृहस्थमण्डली में होनहार और जैन संप्रदाय को लाभ पहुँचाने की योग्यता वाले खुरजा के सेठ मेवा राम जी हैं, वे शास्त्रानुरागी हैं और शास्त्रज्ञानुरागी हैं उन्होंने अपने यहाँ एक स्वरूपानुरूपा संस्कृतपाठशाला स्थापित की है और उस पाठशाला में विविधविद्या विशारद प्रसिद्धनामा श्रीमान् पण्डित चण्डी प्रसादजी सुकुल जैसे धुरन्धर अध्यापक हैं। देखा जाता है कि इस पाठशाला का फल उत्तम है। पण्डित श्यामसुन्दर वैश्य इसी पाठशाला के फल स्वरूप हैं जिनका शास्त्र में अच्छा अभिनिवेश है। आशा है कि यह पाठशाला जैन लोगों में विद्या प्रचार की मूलभूत होगी। सज्जनों! एक दिन वह था कि जैन संप्रदाय के आचार्यों के हुङ्कार से दसों दिशाएँ गूँज उठती थीं, एक समय की वार्ता है कि हमारही (याने वैदिक संप्रदायी वैष्णव ने) किसी सांप्रदायिक ने हेमचन्द्राचार्य जी को देख कर (जोकि संन्यासवेषके थे) कहा।

आगतो हेमगोपालो दण्डकम्बलमुद्वहन्।

बस तो फिर क्याथा उन्होंनें मन्दमुसुकान के साथ उत्तर दिया कि।

षड्दर्शनपशुप्रायाँश्चारयञ्जैनवाटके ॥

सज्जनों! इस श्लोक के पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्ध को सुन कर आप लोग खूब जाँनगये होंगे कि पूर्व समय पर आपस में विद्वानों के हँसी ठठोल भी कैसे होते थे। ये महानुभाव हेमचन्द्राचार्य व्याकरण से लेकर दर्शनशास्त्रपर्यन्त सर्व विषय में अप्रतिम आचार्य थे। सज्जनों! जैसे काल चक्र ने जैनमत के महत्व को ढांक दिया है वैसेही उस्के महत्व को जानने वाले लोग भी, अब नहीं रहगये। रज्जब साँचे सूर को बैरी करे बखान। यह किसी भाषा कवि ने बहुतही ठीक कहा है। सज्जनों! आप जानते हो मैं वैष्णव संप्रदाय का आचार्य हूँ यही नहीं है मैं उस संप्रदाय का सर्वतो-भाव से रक्षक हूँ और साथही उस्की तरफ कड़ी नज़र से देखने वाले का दीक्षक भी हूँ तो भी भरी मजलिस में मुझे यह कहना सत्य के कारण आवश्यक हुआ है कि जैनों का ग्रंथसमुदाय, सारस्वत महासागर है। उस्की ग्रन्थ संख्या इतनी अधिक है कि उन ग्रन्थों का सूचीपत्र भी एक महानिबन्ध हो जायगा। जिन्हों ने जैन पुस्तक भण्डार देखे हैं उन्हें यह कहना आ-वश्यक न होगा कि जैनों की ग्रन्थ संख्या जितनी

सुदीघ है उतनी (वैदिक संप्रदाय छोड़ कर) अन्यकी नहीं है। और उस पुस्तक समुदाय का लेख और लेख्य कैसा गम्भीर, युक्तिपूर्ण, भावपूरित विशद और अगाध है! इस्के विषय में इतनाही कह देना उचित है कि जिन्हों ने सारस्वत समुद्र में अपने मति मन्थान को डाल कर चिरान्दोलन किया है वेही जानते हैं। तबही तो कहागया है कि।

देवीं वाचमुपासते हि वहवः सारं तु सारस्वतम्।
जानीते नितरामसौ गुरुकुलक्लिष्टो मुरारिः कविः॥
अब्धिर्लङ्घित एव वानरभटैः किन्तस्य।
गम्भीरतामापातालनिमग्नपीवरतनुर्जानाति मन्थाचलः॥

सज्जनों! जैनमत का प्रचार कब से हुआ इस बारे में लोगों ने नाना प्रकार की उछलकूद किई है और अपने मनोनीत कल्पना किई है। और यह बात ठीक भी है जिस्का जितना ज्ञान होगा वह उस वस्तु को उतनाही और वैसाही समुझेगा। किसी अन्धे ने हाथी के पूँछ को धरा और कहने लगा कि हाथी लाठी जैसा लंवा होता है। परंतु दूसरे अन्धे ने जब उस्की पीठ छुई तो कहने लगा कि वह छात जैसा होता है। परंतु हाथी के कान स्पर्श करने वाले ने तो कहा कि वह सूप जैसा होता है।

तो बस यही हाल संसार का है जिस्के यहाँ जब सभ्यता का प्रचार हुआ तो उसने उसी तारीख से दुनिया की सब बात मान ली। जो छः हजार वर्ष से सृष्टि को मान बैठे हैं उन्हें हम यदि अपना नित्य स्नान का संकल्प सुनावें तो वे हँस देंगे और कहेंगे कि कृष्ण बारह कल्प, श्वेत बारह कल्प, ब्रह्मा का द्वितीय परार्द्ध और मनु, मन्वन्तर, चतुर्युग व्यवस्था यह सब कल्पित है।

तब उन्हें जैन मत प्रचार की तारीख भी अवश्य ईस्वी समय के अनुसार ही कहनी होगी। और कह देंगे कि अधिक भी यदि जैन मत के प्रचार का काल कहा जाय तो छठीं सदी होगी। परंतु सज्जनों! हम आपको ऐसी कच्ची मनमानी बात न कहनी चाहिये। ईश्वर की सृष्टि अनाद्यनन्त है और कल्प के भी पूर्व में कल्प है जब ऐसी स्थिति है तब तो इस कल्प की इस सृष्टि को भी इतना समय बीत चुका है कि जिस्के अङ्कों की शून्य सूचक बिन्दु माला देख कर बुद्धिमान् गणक की बुद्धि में भी चक्कर आ जायगा।

सज्जनों! यह सृष्टि बहुतही प्राचीन काल से चली आती है और आप यह भी जानते हैं कि सृष्टि

की आदिही में सर्जन करने वाले ने आवश्यक वस्तुओं का ज्ञान देदिया था, उस्का निरूपण मेरे जैसा अज्ञ कहाँ तक कर सकता है परंतु यह अवश्य कहा जा सकता है कि परमेश्वर ने अपनी सृष्टि में लौकिक उन्नति की सीढ़ी पर्यन्त सबही विषय सृष्टि के आदि में जीवों को दिखा दिया था तो अब आप ऐसा जानिये कि जैसे उन्हें आदि काल में खाने पीने न्याय, नीति और कानून का ज्ञान मिला, वैसेही अध्यात्म शास्त्र का ज्ञान भी जीवों ने पाया। और वे अध्यात्म शास्त्र में सब हैं जैसे सांख्य योगादि दर्शन और जैनादि दर्शन।

तब तो सज्जनों! आप अवश्य जान गये होंगे कि जैन मत जब से प्रचलित हुआ है। जब से संसार में सृष्टि का आरम्भ हुआ तब से यही इस्का सत्य उत्तर है।

जिनकी सभ्यता आधुनिक है वे जो चाहें सो कहें परंतु मुझे तो (जिसे अपौरुषेय वेद मानने में किसी प्रकार का असंतोष और अनङ्गीकार नहीं है यही नहीं, परंतु सर्वथा तृप्ति, विश्वास, और चेतः प्रसत्ति है) इस्में किसी प्रकार का उज्र नहीं है कि जैन दर्शन वेदान्तादि दर्शनों से भी पूर्व का है। तबही तो भगवान्

वेदव्यास महर्षि ब्रह्मसूत्रों में कहते हैं:—नैकस्मिन्नसभंवात्। सज्जनों! जब वेदव्यास के ब्रह्म सूत्र प्रणयन के समय पर जैनमत था। तब तो उस्के खण्डनार्थ उद्योग किया गया, यदि वह पूर्व में नहीं था तो वह खण्डन कैसा और किस्का? सज्जनों! समय अल्प है और कहना बहुत है इससे छोड़ दिया जाता है नहीं तो बात यह है कि वेदों में अनेकान्त बाद का मूल मिलता है। सज्जनों! मैं आप को वेदान्तादि दर्शन शास्त्रों का और जैनादि दर्शनों का कौन मूल है यह कह कर सुनाताहूँ। उच्च श्रेणी के बुद्धिमान् लोगों के मानस निगूढ बिचारही दर्शन हैं। जैसे--अजातवाद, विवर्तवाद, दृष्टिसृष्टिवाद, परिणामवाद, आरम्भवाद, शून्यवाद, इत्यादि दार्शनिकों के निगूढ़ विचारही दर्शन हैं। बस तब तो कहना होगा कि सृष्टि की आदि से जैन मत प्रचलित है सज्जनों! अनेकान्तवाद तो एक ऐसी चीज है कि उसे सब को मानना होगा, और लोगों ने माना भी है। देखिये विष्णु पुराण में लिखा है—

नरकस्वर्गसंज्ञे वै पुण्यपापे द्विजोत्तम!
वस्त्वेकमेव दुःखाय सुखायेर्ष्या जमाय च।
कोपाय च यतस्तस्माद्वस्तु वस्त्वात्मकं कुतः?

यहाँ पर जो पराशर महर्षि कहते हैं कि वस्तु वस्त्वात्मक नहीं है, इस्का अर्थ यही है कि कोई भी वस्तु एकान्ततः एक रूप नहीं है, जो वस्तु एक समय सुख हेतु है वह दूसरे क्षण में दुःख की कारण हो जाती है, और जो वस्तु किसी क्षण में दुःख की कारण होती है वह क्षण भर में सुखकी कारण हो जाती है। सज्जनों! आपने जाना होगा कि यहाँ पर स्पष्टही अनेकान्तवाद कहा गया है। सज्जनों! एक बात पर और भी ध्यान देना जो--सदसद्भ्यामनिर्वचनीयं जगत् कहते हैं उनको भी विचार दृष्टि से देखा जाय तो अनेकान्तवाद मानने में उज्र नहीं है क्योंकि जब वस्तु सत् भी नहीं कही जाती और असत् भी नहीं कही जाती तो कहना होगा कि किसी प्रकार से सत् हो कर भी वह किसी प्रकार से असत् है, इस हेतु न वह सत् कही जा सकती है और नतो असत् कही जा सकती है, तो अब अनेकान्तता मानना सिद्ध होगया।

सज्जनों! नैयायिक तम को तेजोऽभावस्वरूप कहते हैं और मीमांसक और वैदान्तिक बड़ी आरभटी से उस्को खण्डन करके उसे भावस्वरूप कहते हैं तो देखने की बात है कि आज तक इस्का कोई फैसला

नहीं हुआ कि कौन ठीक कहता है, तो अब क्या निर्णय होगा कि कौन बात ठीक है, तब तो दोकी लड़ाई में तीसरे की पौबारा है याने जैन सिद्धान्त सिद्ध हो गया, क्योंकि वे कहते हैं कि वस्तु अनेकान्त है उसे किसी प्रकार से भावरूप कहते हैं, और किसी रीति पर अभावस्वरूप भी कह सकते हैं। इसी रीति पर कोई आत्मा को ज्ञानस्वरूप कहते हैं और कोई ज्ञानाधारस्वरूप बोलते हैं तो बस अब कहनाहीं क्या अनेकान्तवाद ने पद पाया। इसी रीति पर कोई ज्ञान को द्रव्यस्वरूप मानते हैं और कोई वादी गुणस्वरूप। इसी रीति पर कोई जगत् को भावस्वरूप कहते हैं और कोई शून्यस्वरूप तब तो अनेकान्तवाद अनायास सिद्ध हो गया।

कोई कहते हैं कि घटादि द्रव्य हैं और उन में रूपस्पर्शादि गुण हैं। परंतु दूसरी तरफ के वादी कहते हैं कि द्रव्य कोई चीज नहीं है वह तो गुण समुदाय स्वरूप है। रूप, स्पर्श, संख्या, परिमाण इत्यादि का समुदाय ही तो घट है इसे छोड़ कर घट कौन वस्तु है। कोई कहते हैं आकाश नामक शब्द जनक एक निरवयव द्रव्य है। परंतु अन्य वादी कहते हैं कि वह तो शून्य है। सज्जनों! कहाँ तक कहा जाय कुछ वादियों का

कहना है कि गुरुत्व गुण है। परंतु दूसरी तरफ वादी लोगों का कहना है कि गुरुत्व कोई चीज नहीं है पृथ्वी में जो आकर्षण शक्ति है उसे न जान कर लोगों ने गुरुत्व नामक गुण मान लिया है।

मित हित वाक्य पथ्य है, उसीसे ज्ञान होता है बाग्जाल का कोई प्रयोजन नहीं है इस हेतु यह विषय यहाँही छोड़ दिया जाता है और आशा की जाती है कि जैनमत के क्रमिक व्याख्यान दिये जायँगे।

शुभानि भूयासुर्वर्द्धमानानि।

शम्

स्वामी राममिश्र शास्त्री

अगस्त्याश्रमाश्रम

काशी.

मि० पौषशुक्ल प्रतिपत्—
बुधवार सं० १९६२

